# तुलसी की भाषा

(अवधी भाषा तात्त्विक अध्ययन)

डॉ० जनादन सिंह
एम० ए०, पीएच० डी०
(हिन्दी तथा भाषा विज्ञान)
हिन्दी-विभाग
युवराजदत्त कालेज, लखीमपुर




साहित्य संस्थान
१०६/१५४ गांधीनगर, कानपुर-२०८०१२

आगरा विश्वविद्यालय की पीएच० डी० उपाधि के
लिए स्वीकृत शोध प्रबंध




● पुस्तक
तुलसी की भाषा

● लेखक
डॉ० जनार्दन सिंह

● प्रकाशक
साहित्य संस्थान, १०६/१५४ गांधीनगर कानपुर १२

● मुद्रक
उदय प्रिंटिंग प्रेस सूटरगंज कानपुर १

● संस्करण
प्रथम मई १९७६

मूल्य
३५ ००


**TULSHI KI BHASHA**

by Dr Janardan Singh

# समर्पण

सीयराम मैं सब जग जानी । अरपि प्रन जोरेउं जुग पानी ।।

तपस्त्याग-प्रतिमा श्रद्धेया अम्मा जी

को

सादर समर्पित

# परिचय

( १ )

किसी कवि या लेखक की कृतियों की भाषा का अध्ययन अनेक दृष्टियों से होता है उनमें से भाषा शास्त्र की दृष्टि से किया गया अध्ययन अपना विशिष्ट स्थान रखता है। भाषा की शक्ति निर्भर है—शब्द भंडार, शब्द चयन और अर्थ शक्ति पर। इसलिए कवि की अभिव्यंजना शक्ति को जानने के लिए उसकी भाषा का अध्ययन करना आवश्यक होता है। भाषा शास्त्र की दृष्टि से किया गया अध्ययन अपना विशेष मूल्य रखता है।

हिन्दी कवियों और लेखकों की भाषा के वैज्ञानिक विवेचन का अभाव है। इसी अभाव की पूर्ति के लिए डा० जनार्दन सिंह ने तुलसी की भाषा अवधी भाषा शास्त्रीय अध्ययन विषय चुना और कार्य विस्तृत होने हुए गहन परिश्रम एवं लगन से अल्प समय में इस अनुष्ठान को सम्पन्न किया। डा० कैलाशचन्द्र अग्रवाल के कुशल निर्देशन में बनी गवेषणापूर्ण यह मौलिक ग्रंथ सम्पन्न किया गया, जिस पर उन्हें आगरा विश्वविद्यालय आगरा से पी एच० डी० की उपाधि मिली।

विशेष महत्व की बात यह है कि डा० सिंह ने तुलसी की सम्पूर्ण अवधी कृतियों की भाषा सामग्री को साठ हजार कार्डों (deta) पर संकलित कर भाषा शास्त्रीय दृष्टि से विधिवत अध्ययन किया है साथ ही तुलसी के प्रमुख सभी संस्करणों प्रमुख रूप से तुलसी ग्रंथावली गुप्त द्वारा सम्पादित संस्करण एवं गीता प्रेस, गोरखपुर संस्करणों की तुलना करके भाषा विषयक सभी शंकाओं का निवारण कर लिया है। इससे इस ग्रंथ की वैज्ञानिकता और मौलिकता और भी अधिक बढ़ गई है।

प्रस्तुत ग्रंथ दस अध्यायों में विभाजित है। प्रथम अध्याय में अध्ययन की उपयोगिता सीमाएँ एवं विश्लेषण पद्धति का विवेचन किया है। द्वितीय अध्याय में ध्वनि-समूह एवं उसके लिप्यन्तरण की चर्चा है। अध्याय तीन के अन्तर्गत शब्द-रचना विधान का वैज्ञानिक एवं विस्तृत विवेचन किया है। चौथे अध्याय में संज्ञा रूप रचना पर प्रकाश डाला गया है। अध्याय पाँच में सर्वनाम रूप रचना, अध्याय छः में विशेषण रूप रचना और अध्याय सात में अव्यय पर सविस्तार प्रकाश डाला गया है। अध्याय आठ में क्रिया रूप रचना का विवेचन किया है। अध्याय नौ में वाक्य रचना का सम्यक वर्णन है। अध्याय दस में स्थानीय एवं तुलसी की अवधी के सामान्य रूप और अन्य भाषा रूपों की व्याप्ति को उठाया है।

तुलसी साहित्य के मर्मज्ञ एवं भाषा शास्त्र के अधिवेत्ताओं ने इस शोध प्रबंध की सराहना की है। मुझे आशा है कि यह ग्रंथ हिन्दी जगत के मर्मज्ञ विद्वानों तथा भाषा-मनीषियों को विशेष प्रिय और उपादेय सिद्ध होगा। डा० सिंह की लेखनी से और भी महत्व के ग्रंथों का प्रणयन होगा यह मेरी मंगलाशा है।

**डॉ० धीरेन्द्र वर्मा**

( २ )

प्रस्तुत ग्रंथ के पूर्व गोस्वामी तुलसीदास की भाषा के अध्ययन से सम्बद्ध दो शोध कार्य हो चुके हैं—डा० बाबूराम सक्सेना तथा डा० देवकीनन्दन श्रीवास्तव के। इसके अतिरिक्त तुलसी साहित्य पर लिखे गए कतिपय अन्य शोध-ग्रंथों में भी प्रसंगवश उनकी भाषा के स्वरूप पर विचार किया गया है। किन्तु डा० जनार्दन सिंह द्वारा प्रयुक्त अवधी का पृथक् से किया गया भाषा-तात्त्विक अनुशीलन अभी तक नहीं हो सका था। प्रस्तुत ग्रंथ निस्संदेह इस दिशा में प्रथम मौलिक एवं सराहनीय है। डा० सिंह ने आधारभूत सामग्री का वैज्ञानिक पद्धति से भाषा-तात्त्विक विश्लेषण किया है। अब तक तुलसी पर हुए कार्य में यह अध्ययन अपना विशिष्ट स्थान रखता है।

डॉ० सिंह ने तुलसी की अवधी के अध्ययन में विश्लेषण की जिस वर्णनात्मक पद्धति का अनुसरण किया है उससे उनकी आलोचनात्मक परीक्षण सम्बन्धी क्षमता तथा नवीन दृष्टि का पता चलता है। जहाँ तक अभिव्यक्ति का प्रश्न है उनकी भाषा साहित्यिक एवं शैली प्रौढ़ है। यह ग्रंथ दस अध्यायों में विभक्त है।

इस ग्रंथ की सहायता से तुलसी के अवधी रूपों का समझने में विशेष सहायता मिलेगी और अवधी की ऐतिहासिक भाषा-संघटना का अध्ययन करते समय एक महत्त्वपूर्ण कड़ी सिद्ध होगा। मुझे विश्वास है यह ग्रंथ शोध को नयी दिशा और नयी मोड़ देने में पूर्ण समर्थ है।

डॉ० भगवतीप्रसाद सिंह
पी एच० डी० डी० लिट्०
अध्यक्ष हिन्दी विभाग
गोरखपुर विश्वविद्यालय गोरखपुर

# प्राक्कथन

स्नातकोत्तर परीक्षा उत्तीर्ण करने के पश्चात सन् १९६५ ई० मे अनुसंधित्सु ने अपनी अभिरुचि के अनुरूप ही 'तुलसी की अवधी भाषा-तात्त्विक अध्ययन" विषय शोध-साधना हेतु चुना। प्रस्तुत शोधकार्य के लिए क० मु० हिन्दी तथा भाषा विज्ञान विद्यापीठ, विश्वविद्यालय आगरा केन्द्र बना। सन १९६६ ई० मे आगरा विश्वविद्यालय से इस विषय पर शोध कार्य करने के लिए विधिवत अनुमति प्राप्त हो गई। तभी से अनुसंधित्सु दत्त चित्त होकर केवल शोधकार्य मे ही सलग्न रहा है।

अवधी अनुसंधित्सु की मातृ भाषा है इसलिए उसके प्रति निष्ठा स्वाभाविक है। यह शोध कार्य अवधी की ऐतिहासिक भाषा संघटना का अध्ययन करते समय एक कड़ी सिद्ध होगा यह उसे विश्वास है।

विश्वविख्यात महाकवि तुलसीदास के काव्य पर अनेक रूप से बड़ा परिपुष्ट अध्ययन हो चुका है। किन्तु अद्यावधि तुलसी की अवधी रचनाओ म प्राप्त अवधी के स्वरूप का भाषा तात्त्विक अध्ययन स्वतन्त्र रूप से अपनी पूर्ण गरिमा के साथ सम्पन्न नही हो सका था। यद्यपि तुलसी की अवधी रचनाओं मे प्राप्त अवधी के स्वरूप का अध्ययन डा० देवकीनन्दन श्रीवास्तव और डा० बाबूराम सक्सेना के शोध कार्यों म किया गया है, किन्तु तुलसी की एकमात्र अवधी रचनाओ को आधार बनाकर आधुनिक प्रणाली स भाषा-तात्त्विक अध्ययन प्रस्तुत शोध काम के माध्यम से ही हुआ है। आदरणीय डा० बाबूराम सक्सेना ने अवधी का उद्भव तथा विकास स्पष्ट करते समय प्रसगवश तुलसी की अवधी भाषा के रूपो का विश्लेषण किया है लेकिन इस प्रकार के व्यापक एव विस्तृत अध्ययन मे केवल तुलसी की अवधी का भाषा तात्त्विक अध्ययन जिस कोटि का होना चाहिए था वह नही हो सका है। यह स्वाभाविक ही था क्योकि डा० सक्सेना का एकमात्र ध्यान (उद्देश्य) अपने शोध कार्य एवोल्यूशन आव अवधी मे यह न था। वस्तुत उनकी दृष्टि तुलसी की अवधी के भाषा-तात्त्विक अध्ययन पर न होकर अवधी के उद्भव और विकास पर केन्द्रित रही है। उनके अध्ययन का दृष्टिकोण भिन्न होते हुए भी प्रस्तुत काम में वह सहायक सिद्ध हुआ है। अवधी का सर्व प्रथम विस्तृत विवेचन वैज्ञानिक प्रणाली के आधार पर होने के कारण यह काय अत्यन्त महत्वपूर्ण है। उन्होने अवधी भाषा का विकास क्रम स्पष्ट करने के लिए प्रसगवश कालक्रमिक ढग से कुछ प्रतिनिधि कवियो की अवधी रचनाओ म प्राप्त रूपो का विश्लेषण किया है। इस प्रकार के अध्ययन

के साथ प्रयुक्त परसर्गों का भी अनुपात परीक्षण करके निकाला गया है। डा० श्रीवास्तव ने परम्परागत ढंग से कारकों को स्पष्ट किया है।

विषय क्रम ६ में विशेषण रूप रचना पर प्रकाश डाला गया है। ६.१ में शब्द स्तर पर विशेषण शब्दों को रूढ़ यौगिक तथा सामासिक में विभक्त किया गया है जिसका विस्तृत विवेचन शब्द रचना विधान ( ) के अंतर्गत किया गया है। ६.२ में अर्थ ध्वनि की दृष्टि से विवेचन किया गया है। डा० सक्सेना ने इस प्रकार का उल्लेख तो किया है किन्तु आलोच्य भाषा के इस पक्ष पर विधिवत प्रकाश नहीं पड़ सका। डा० श्रीवास्तव ने अपने शोध ग्रंथ में इस प्रकार का विवेचन नहीं किया है। विषय क्रम ६.३ में अनुसंधित्सु ने विशेषण शब्दों की रूप रचना की दृष्टि से मूल एवं तिर्यक में विभक्ति करके उनमें संलग्न होने वाले विभक्ति प्रत्ययों और परसर्गों पर भी विचार किया है। डा० सक्सेना ने भी इस प्रकार विचार किया है पर अति संक्षेप में। किन्तु डा० श्रीवास्तव ने इस प्रकार विश्लेषण नहीं किया है। अनुसंधित्सु ने ६.४ में अर्थ की दृष्टि से विशेषणों का वर्गीकरण प्रस्तुत किया है। साथ ही, ६.५ में क्रियामूलक (कृदन्त) विशेषण रूपों का विवेचन किया गया है। डा० सक्सेना के विवेचन का ढंग प्रस्तुत विवेचन से भिन्न है। डा० श्रीवास्तव ने भी अर्थ की दृष्टि से वर्गीकरण अवश्य प्रस्तुत किया है पर अधिक गहराई नहीं आ सकी है।

विषयक्रम ७ में अव्यय रूपों पर विचार किया गया है। इस विवेचन में यत्र तत्र कुछ नवीनता मिल सकती है। किसी विशेष मौलिकता का दावा नहीं किया जा सकता है।

अनुसंधित्सु ने विषयक्रम ८ के अंतर्गत क्रिया रूप रचना को प्रस्तुत किया है। ८.१ में धातुओं का वर्गीकरण मूल (सामान्य एवं दृष्टीकृत) और यौगिक (नाम धातु तथा प्रेरणार्थक) धातुओं के दो वर्ग बनाकर किया है। ८.२ में रूप रचना की दृष्टि से समस्त क्रिया रूपों को दो वर्गों—समापिका तथा असमापिका में विभक्त कर उन पर सम्यक प्रकाश डाला गया है। समापिका प्रकार के अंतर्गत तिङन्ती एवं कृदन्ती रूपों का उल्लेख किया गया है। डा० सक्सेना द्वारा किया गया इस प्रकार का विवेचन उल्लेखनीय है। हाँ इतना अवश्य है कि लेखक तथा प्रस्तुत शोधकर्ता के विवेचन का ढंग कुछ भिन्न है। डा० श्रीवास्तव ने अपने शोध ग्रंथ में परम्परागत ढंग से क्रियाओं का विश्लेषण किया है। प्रस्तुत अध्ययन विपुल सामग्री पर आधारित होने के कारण कुछ नए रूपों को प्रकाश में ला सका है। डा० सक्सेना के ग्रंथ में कुछ रूपों का उल्लेख नहीं हो सका है। वर्गीकरण का ढंग भी भिन्न हो है। अनुसंधित्सु ने विषय क्रम ८ में असमापिका प्रकार के क्रिया रूपों का विवेचन किया है जिसके अंतर्गत क्रियार्थक संज्ञा और पूर्वकालिक कृदन्तों की रचना को स्पष्ट किया गया है। ८.४ में संयुक्त क्रियाओं तथा ८.५ में प्रयुक्त क्रियाओं पर विस्तार

से विचार किया गया है । गठन (संयुक्तता) की दृष्टि से संयुक्त क्रियाओं का वर्गीकरण अनुसंधित्सु का बहुत कुछ अपना है । अनेक प्रकार की संयुक्त क्रियाओं को अनेकानेक उदाहरणों से स्पष्ट किया गया है । 'वाक्य रचना' का अध्ययन विषय-क्रम ९ में किया गया । ९.१ में वाक्य कोटियों–साधारण, संयुक्त, तथा यौगिक का सविस्तार उल्लेख किया गया है । साधारण वाक्यों में सामान्य वाक्य (केवल उद्देश्य और विधेय) तथा उनके अन्य समीपी संघटकों के योग से निर्मित बृहत्तर संघटनों का उल्लेख किया गया है । संयुक्त तथा यौगिक वाक्यों का सविस्तार गहनता से विवेचन किया है । डा० सक्सेना ने वाक्य की चर्चा संक्षेप में तो की ही है साथ ही उनके विवेचन का ढंग भी प्रस्तुत कार्य से कुछ भिन्न है । डा० श्रीवास्तव ने परम्परागत ढंग से वाक्यों का अध्ययन प्रस्तुत किया है । ९.२ में अनुसंधित्सु ने पदक्रम का उल्लेख विस्तृत रूप में किया है । डा० सक्सेना ने भी पदक्रम सम्बन्धी अध्ययन प्रस्तुत किया है जो अति संक्षेप में है पदान्वय की चर्चा ९.३ में की गई है । डा० सक्सेना ने अपने शोध कार्य में इस प्रकार का विवेचन नहीं किया है । डा० श्रीवास्तव ने अपने शोध प्रबन्ध में 'पदक्रम तथा पदान्वय' की चर्चा नहीं की है । अनुसंधित्सु ने ९.४ के अन्तर्गत पदाधिकार की भी चर्चा की है । डा० सक्सेना एवं श्रीवास्तव द्वारा इस प्रकार का अध्ययन नहीं किया गया है ।

१०.१ के अन्तर्गत अनुसंधित्सु ने 'स्थानीय तथा तुलसी की अवधी के सामान्य स्वरूप' और १०.२ में अन्य भाषा रूपों की व्याप्ति को उठाया है । वैसे इसके अन्तर्गत मौलिकता का दावा कदापि नहीं किया जा सकता है । केवल प्रस्तुतीकरण में अवश्य कुछ नवीनता दिखाई पड़ सकती है ।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि प्रस्तुत शोध कार्य डा० सक्सेना एवं डा० श्रीवास्तव के शोध कार्यों से बहुत कुछ भिन्न है । इसका मुख्य कारण है अध्ययन क्षेत्र, विश्लेषण पद्धति, प्रस्तुतीकरण के ढंग आदि की भिन्नता । इस कथन की सत्यता प्रस्तुत शोध कार्य को आद्यन्त देखने से स्पष्ट हो सकती है । हाँ, पथ प्रदर्शन करने में डा० श्रीवास्तव का शोध कार्य अवश्य सहायक सिद्ध हुआ । डा० बाबूराम सक्सेना के महत्वपूर्ण शोध कार्य के पश्चात् तुलसी की अवधी भाषा के अध्ययन की दृष्टि से डा० श्रीवास्तव का यह शोध कार्य दूसरा महत्वपूर्ण कार्य है । कुछ दृष्टियों से तो उनका शोध कार्य विशेष महत्व रखता है । तुलसी की जीवनी कृतियां व्यक्तित्व आदि का विवेचन अत्यन्त वैज्ञानिक एवं खोजपूर्ण है । अस्तु प्रस्तुत प्रबन्ध का लेखक निस्सन्देह इन दोनों महानुभावों के प्रति कृतज्ञ है । प्रस्तुत अध्ययन के सम्बन्ध में अनुसंधित्सु विनत होकर इतना निवेदन करना चाहता है कि इस शोध कार्य में तुलसी की अवधी रचनाओं को आधार मान कर विपुल भाषा सामग्री ( DATA ) कार्डों पर संचित करके विस्तार से प्रत्येक शब्द का विश्लेषण वैज्ञानिक पद्धति पर

किया गया है। सर्वथा नितान्त मौलिकता न होते हुए भी प्रस्तुतीकरण का ढग, विश्लेषण पद्धति तथा मानदण्ड कुछ अपने हैं। सामग्री चिर परिचित होने पर भी उसके विश्लेषण में नवीनता एवं मौलिकता का यथास्थान समावेश कर नए नए नियमों तथ्यों और निष्कर्षों को प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। साथ ही भाषा के वे अंग जो अभी तक इस पर कार्य करने वाले भाषाविदों की शोधों में विवेचित नहीं हो सके हैं उनका भी भाषा-तात्त्विक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है।

सर्वप्रथम अनुसंधित्सु डा० माताप्रसाद गुप्त निदेशक क० मु० हिन्दी तथा भाषा विज्ञान विद्यापीठ आगरा विश्वविद्यालय आगरा का आभार प्रदर्शन करता है जिन्होंने शोध साधना को सुगम बनाने के लिए विद्यापीठ में सुलभ समस्त सुविधाएं प्रदान की और समय समय पर प्रेरणा देने का सत्कार्य किया।

प्रबन्धक निर्देशक डा० कैलाशचन्द्र अग्रवाल के सम्मुख अनुसंधित्सु श्रद्धावनत है जिनके विद्वतापूर्ण निर्देशन में यह अनुष्ठान पूर्णता पा सका है। उनके अनवरत पथ प्रदर्शन एवं प्रोत्साहन ने जिस सफलता के पथ पर अनुसंधित्सु को ला कर खड़ा किया है उसका प्रतिदान शब्द कभी नहीं कर सकते। अतएव आजीवन आभार मानकर ही उनके ऋण का कुछ अंश चुका सकता है। विद्यापीठ के उन सभी गुरुजनों के प्रति भी वह कृतज्ञ है जिनसे समय समय पर सत्परामर्श एवं प्रेरणा मिलती रही है। विशेष रूप से डा० रामस्वरूप प्रसाद अग्रवाल का विनत आभार मानता है जिनकी सतत प्रेरणा एवं अमूल्य सत्परामर्शों से लाभान्वित होता रहा है।

सोरों तथा राजापुर के तुल्सी सम्बन्धी स्थलों पुस्तकालयों नागरी प्रचारिणी सभा काशी तथा आगरा लखनऊ विश्वविद्यालय आगरा विश्वविद्यालय, के पुस्तकालयों और मानस संघ (म० प्र०) से अनुसंधित्सु को विशेष लाभ प्राप्त हुआ जिसके लिए वह उन सबके अध्यक्षों एवं पुजारियों का कृतज्ञ है। धार्मिक प्रेरणा के स्रोत अवधी के उन प्रेमियों भक्तजनों का आभार प्रदर्शन करता है जिन्होंने अनुसंधित्सु को सामग्री संकलन एवं परीक्षण के समय महत्वपूर्ण सहयोग प्रदान किया। अन्त में उन सभी विद्वज्जनों का आभार प्रदर्शन करता है जिनकी कृतियों से प्रत्यक्ष एवं प्रच्छन्न रूप से इस शोध साधना में सहायता प्राप्त होती रही है।

—जनार्दन सिंह, एम०ए०
(हिन्दी तथा भाषा विज्ञान)

# विषय-सूची


विषयक्रम

१ विषय-प्रवेश — १७-३५

१ १ तुलसी पर हुए भाषा सम्बन्धी कार्यों के प्रकाश म प्रस्तुत विषय की उपयोगिता — १७

१ २ प्रस्तुत अध्ययन की सीमाएँ — २३

१ ३ विश्लेषण विधि — २९

१ ४ तुलसी की अवधी—सामान्य स्वरूप — ३०

२ ध्वनि-विचार — ३६-८२

२ १ ध्वनि एव वर्ण—एक तात्त्विक दृष्टि — ३६

२ २ ध्वनि-समूह और उसका लिप्यन्तरण — ३७

२ ३ ध्वनिग्राम — ४१

२ ३ १ स्वर ध्वनियाँ — ४१

२ ३ २ व्यजन ध्वनियाँ — ५७

२ ३ ३ अर्ध-स्वर — ६३

२ ४ स्वर सयोग — ६६

२ ५ व्यजन-सयोग — ७१

२ ६ अक्षर वितरण — ७८

३ शब्द-रचना-विधान — ८३-१०७

३ १ मूल — ८५

३ २ यौगिक — ८६

३ ३ सामासिक — १०२

४ सज्ञा रूप-रचना — १०८-१३९

४ १ प्रातिपदिक अश — १०८

४ २ लिंग विधान — १११

४ ३ वचन विधान — ११६

४ ४ कारक विधान — ११७

४ ४ १ मूल — ११७

४ ४ २ तिर्यक — ११९

४ ४ २ १ परसर्ग रहित — १२०

४ ४ २ २ परसर्ग सहित — १२३

४ ४ २ ३ विभक्तियाँ — १२६

४ ४ ३ परसर्ग-योजना — १३१

| | | |
|---|---|---|
| ५ | सर्वनाम-रूप-रचना | १४०-१६९ |
| ५ १ | लिंग-वचन-कारक | १४० |
| ५ २ | पुरुषवाचक | १४० |
| ५ २ १ | उत्तम पुरुष | १४० |
| ५ २ २ | मध्यम पुरुष | १४४ |
| ५ ३ | संकेत वाचक | १४९ |
| ५ ३ १ | दूरवर्ती | १४९ |
| ५ ३ २ | निकटवर्ती | १५३ |
| ५ ४ | प्रश्नवाचक | १५५ |
| ५ ५ | सम्बन्ध तथा सहसम्बन्धवाचक | १५७ |
| ५ ५ १ | सम्बन्धवाचक | १५७ |
| ५ ५ २ | सहसम्बन्धवाचक | १५९ |
| ५ ६ | अनिश्चयवाचक | १६१ |
| ५ ७ | निजवाचक | १६४ |
| ५ ८ | विविध | १६६ |
| ५ ९ | सार्वनामिक विशेषण | १६७ |
| ६ | विशेषण रूप-रचना | १७०-१७९ |
| ६ १ | रूपात्मक वर्गीकरण | १७४ |
| ६ २ | अर्थ-परक वर्गीकरण | १७५ |
| ६ २ १ | गुणवाचक | १७६ |
| ६ २ २ | परिणामवाचक | १७६ |
| ६ २ ३ | संख्यावाचक | १७६ |
| ६ ३ ४ | क्रिया मूलक (कृदन्त) | १७८ |
| ७ | अव्यय | १८०-१८९ |
| ७ १ | क्रिया विशेषण | १८० |
| ७ १ १ | स्थानवाचक | १८० |
| ७ १ २ | कालवाचक | १८१ |
| ७ १ ३ | परिमाणवाचक | १८३ |
| ७ १ ४ | रीतिवाचक | १८३ |
| ७ २ | समुच्चय बोधक | १८५ |
| ७ २ १ | समानाधिकरण | १८५ |
| ७ २ २ | व्यधिकरण | १८६ |
| ७ ३ | विस्मयादि बोधक | १८७ |
| ७ ४ | परसर्गीय रूप | १८७ |
| ७ ५ | बलात्मक शब्दांश (निपात) | १८९ |

८ क्रिया-रूप-रचना — १९०-२२१

| | | |
|---|---|---|
| ८ १ | धातुओं का वर्गीकरण | १९० |
| ८ १ १ | मूल | १९१ |
| ८ १ २ | यौगिक | १९१ |
| ८ २ | समापिका प्रकार | १९४ |
| ८ २ १ | तिङन्ती रूप | १९५ |
| ८ २ १ १ | वर्तमान निश्चयार्थ | १९५ |
| ८ २ १ २ | संभावनार्थ (आज्ञार्थ) | १९८ |
| ८ २ १ ३ | भविष्य निश्चयार्थ | २०० |
| ८ २ १ ४ | भूत निश्चयार्थ | २०४ |
| ८ २ २ | कृदन्ती रूप | २०७ |
| ८ २ २ १ | अपूर्ण | २०७ |
| ८ २ २ २ | पूर्ण | २०९ |
| ८ २ ३ | सहायक क्रिया | २११ |
| ८ ३ | असमापिका प्रकार | २१२ |
| ८ ३ १ | पूर्वकालिक कृदन्त | २१४ |
| ८ ३ २ | क्रियार्थक संज्ञा | २१६ |
| ८ ४ | संयुक्त-क्रिया | २१७ |

९ वाक्य-रचना — २२२-२४२

| | | |
|---|---|---|
| ९ १ | वाक्य-कोटियाँ | २२२ |
| ९ १ १ | सामान्य वाक्य | २२२ |
| ९ १ २ | संयुक्त वाक्य | २२५ |
| ९ १ ३ | यौगिक वाक्य | २२७ |
| | १–संज्ञा उपवाक्य | २२७ |
| | २–विशेषण उपवाक्य | २२७ |
| | ३–क्रिया विशेषण उपवाक्य | २२९ |
| ९ २ | पदक्रम | २३१ |
| ९ ३ | पदान्वय | २३७ |
| ९ ४ | पदाधिकार | २४१ |

१० उपसंहार — २४३-२५३

| | | |
|---|---|---|
| १० १ | आलोच्य भाषा निष्कर्षों के आधार पर स्थानीय तथा तुलसी की अवधी | २४३ |
| १० २ | अन्य बोली रूपों की व्याप्ति | २४७ |
| | सहायक ग्रंथानुक्रमणिका | २५४ |

# विशेष-चिन्ह

> पूर्ववर्ती व्युत्पादक तथा परवर्ती व्युत्पन्न

< पूर्ववर्ती व्युत्पन्न तथा परवर्ती व्युत्पादक

˘ ह्रस्वताद्योतक

↳ वैकल्पिक प्रयोग

√ धातु चिह्न

## संक्षिप्तांश

| | | |
|---|---|---|
| १— | अं० | अंग्रेजी |
| २— | अ० पु० | अन्य पुरुष |
| ३— | अयो० | अयोध्याकाण्ड |
| ४— | अर० | अरण्यकाण्ड |
| ५— | आ० | आधार |
| ६— | आ० भा० आ० भा० | आधुनिक भारतीय आर्य भाषा |
| ७— | उ० | उत्तरकाण्ड |
| ८— | उ० पु० | उत्तम पुरुष |
| ९— | ए०व० | एक वचन |
| १०— | कि० | किष्किंधा काण्ड |
| ११— | क्रि० वि० | क्रिया विशेषण |
| १२— | छ० | छन्द |
| १३— | च० | चरण |
| १४— | छन्दानु० | छन्दानुरोध |
| १५— | जा० म० | जानकी मंगल |
| १६— | तृ० | तृतीय |
| १७— | द्वि० | द्वितीय |
| १८— | दो० | दोहा |
| १९— | निवि० | निर्विभक्तिक |
| २०— | पु० | पुल्लिंग |
| २१— | पा० म० | पार्वतीमंगल |
| २२— | प्रा० भा० आ० भा० | प्राचीन भारतीय आर्य भाषा |
| २३— | ष० | षष्ठ |
| २४— | बरव रा० | बरव रामायण |
| २५— | ब०व० | बहु वचन |
| २६— | बा० | बालकाण्ड |
| २७— | म०पु० | मध्यम पुरुष |
| २८— | म० भा० आ० भा० | मध्य भारतीय आर्य भाषा |
| २९— | रा० | रामचरित मानस |
| ३०— | रा० ल० न० | राम लला नहछू |
| ३१— | लं० | लंकाकाण्ड |
| ३२— | सु० | सुन्दरकाण्ड |
| ३३— | सं० | संख्या |
| ३४— | सवि० | सविभक्तिक |
| ३५— | सर्व | सर्वनाम |
| ३६— | स्त्री० | स्त्रीलिंग |
| ३७— | हि० | हिंदी |
| ३८— | हि० खो० रि० | हिंदी खोज रिपोर्ट |

# १ | विषय-प्रवेश

## १ १ तुलसी पर हुए भाषा-सम्बन्धी काय के प्रकाश मे प्रस्तुत विषय की उपयोगिता

पूववर्ती विद्वानो द्वारा तुलसी साहित्य का विविध पक्षो को लेकर अनेक प्रकार से अध्ययन किया गया है परन्तु तलसी की अवधी भाषा का भाषातात्त्विक अध्ययन गौण ही रहा है। केवल तुलसी की अवधी भाषा की कृतियो का आधार बनाकर उसका भाषा तात्त्विक अध्ययन अभी तक प्रस्तुत नही किया गया था। तत्कालीन अवधी के स्वरूप की विशद झाकी प्रस्तुत करना आवश्यक समझकर अनुसधित्सु ने इस काय को सम्पन्न करने का सकल्प किया और आज उसे सतोष है कि वह काय पूण हो गया है। यह प्रयास कहाँ तक साथक एव सफल है इसका निणय विद्वान परीक्षक करेंगे।

अभी तक तुलसी का भाषा से सम्बन्धित जितना भी अध्ययन हुआ है उसे निम्न दो वर्गों मे रखा जा सकता है। डा० देवकीनन्दन श्रीवास्तव के शोध प्रबन्ध तुलसी की भाषा से सहायता लेकर इस विषय पर चर्चा की जा रही है—

१–तुलसी विषयक साहित्यिक अध्ययन

२–तुलसी विषयक भाषा वैज्ञानिक अध्ययन

प्रथम वग को पुन दो उपवर्गों म बाटा जा सकता है—

अ–परिचय ग्रथ एव समालोचनात्मक कृतिया

ब–स्फुट टीकाएँ एव शोध ग्रथ

(१) अ–प्रथम वग के अ तगत निम्नलिखित कृतिया परिगणित हैं—

१–बाबा वेणी माधवदास का मूल गोसाइ चरित।

२–आचाय भिखारीदास का काव्य निणय।

समालोचनात्मक साहित्य के अन्तगत मुख्यत निम्नलिखित ग्रथो की गणना की जाती है—

(१) नोट्स आन तुलसीदास — डा० जाज ग्रियसन

(२) रामायणी व्याकरण (नोटस आन दी ग्रामर आव रामायन आव तुलसीदास) — [illegible]

अनेक तर्कों द्वारा इसकी घटनाओं को, एक ऐतिहासिक भूल सिद्ध किया है।[१] श्री रामनरेश त्रिपाठी जी के शब्दों में—"एक साधारण तुकबन्द ने गैर जिम्मेदारी के साथ जो कुछ उनके मगज में से निकला या पाया गया, वे सिर पर के पदों में निकाल कर रख दिया।[२] किंतु डा० श्यामसुन्दर दास और डा० बड़थ्वाल जैसे उच्चकोटि के साहित्यकारों ने इसे कुछ न कुछ उपयोगी अवश्य समझा है।[३]

वेणीमाधव दास ने अपने मूल गोसाईं चरित में लिखा है कि तुलसी ने सर्व प्रथम अपनी रचना संस्कृत में आरम्भ की थी परन्तु आठवें दिन शिव जी के सपने में उपदेश देने के कारण उन्होंने सब कल्याणकारिणी जन भाषा में काव्यारम्भ किया।

अठवें दिन सम्भु दिय सपना, निज बोलि में काव्य करो अपना।

० ० ■

सिव आयेउ भाषा में काव्य रचो, सुरबानि के पीछे न तात पचो ॥[१]

इस कथन की पुष्टि मानस की निम्न पंक्तियों में भी होती है—

सम्भु प्रसाद हियँ हुलसी, रामचरित मानस कवि तुलसी।[२]
सपनेहु साचेहु मोहि पर जौं हरि गौरि पसाउ।
तौ फुर होउ जो कहउँ सब, भाषा भनित प्रभाउ ॥[३]

तुलसी के अन्तरंग में राम कितना रमा हुआ था यह सब विदित है राम भक्त महाकवि तुलसी को यदि जन भाषा में काव्य रचना की प्रेरणा मिली भी हो तो भक्तजनों के लिए कोई आश्चर्य की बात नहीं है। इस कथन का अर्थ यह नहीं कि उक्त ग्रंथ का प्रामाणिक ही माना जावे। निश्चित मान्यताओं के आधार पर उक्त ग्रंथ भले ही अप्रामाणिक हो उसकी ऐतिहासिक घटनाएँ प्रसंग, उल्लेख कथा न ऐति परक तथा अस्वाभाविक हो। फिर भी भाषा की दृष्टि से इतना प्रकाश अवश्य पड़ता है कि तुलसी ने अपना काव्य जनभाषा में रचा।

(२) आचार्य भिखारीदास का काव्य निर्णय—इस ग्रंथ की गणना प्रतिष्ठित काव्यशास्त्रों में की जाती है। काव्यांगों के विवेचन के साथ साथ इसमें उल्लेखनीय बात यह है कि तुलसी की भाषा की विविध रूपता पर सर्वप्रथम प्रकाश डालने का एकमात्र श्रेय आचार्य को ही है—

भाषा विश्लेषण की दृष्टि से यद्यपि इसका विशेष महत्व न भी हो फिर भी भाषा की अनेकरूपता की ओर इंगित स्पष्ट होता है—

---

१–तुलसीदास पृ० ४ ४७। २–डा० बड़थ्वाल पर गोसाईं चरित से सम्बन्धित 'मधुकर' में प्रकाशित [illegible] ० ७ ■ । [illegible] । भाग पृ० ८। । ४–रा० च० [illegible] । ५ रा० बा० ४।२ ।

तुलसी गंग दुवौ भए सुकविन्ह के सरदार ।
इनके काव्यन्ह मे मिली भाषा विविध प्रकार ॥[1]

समालोचना साहित्य—यहाँ अन्तर्गत केवल उन्हीं रचनाओं की चर्चा की जायेगी जिनमें भाषा-सामग्री का न्यूनाधिक विवेचन मिलता है।

(१) रामायणी व्याकरण—यद्यपि ग्रीव्स कृत लघु पुस्तक में भाषा का सर्वाङ्गीण विवेचन तो नहीं किया गया फिर भी भाषा के व्याकरणिक अध्ययन की दिशा में हमें आकर्षित अवश्य करती है। इस रचना में मानस के व्याकरणिक रूपों के उदाहरणों के साथ साथ कुछ रूपों की व्युत्पत्ति की भी चर्चा की गई है। रामायणी व्याकरण एक लघु कृति होते हुए भी भाषा विश्लेषण की दृष्टि से कुछ अंशों तक महत्वपूर्ण अवश्य है।

(२) मानस प्रबोध—इस कृति में श्री विश्वम्भर दत्त शर्मा ने तुलसी की भाषा के शास्त्रीय अध्ययन की दिशा में प्रथम प्रयास किया है। उनके इस कार्य को प्रयास मात्र कहना इसीलिए समीचीन है कि उन्होंने केवल वाक्य प्रयोग, शब्द प्रयोग आदि का ही विवेचन किया है। भाषा के वैज्ञानिक अध्ययन से सम्बन्धित कई पक्षों का विवेचन उपेक्षित रहा है। फिर भी कुछ अंशों तक उपयोगी माना जा सकता है।

(३) रामचरित मानस की भूमिका—गौड़ जी ने इस ग्रंथ में तुलसी के जीवन तथा काव्यांगों के विवेचन के साथ-साथ कुछ अंश तक मानस की भाषा में प्रयुक्त ध्वनियों एवं शब्द रूपों पर भी प्रकाश डाला है। क्रिया पदादि अनुसंधान की दिशा में भी उनका कार्य सराहनीय है। भाषा के संघटनात्मक अध्ययन की दृष्टि से अधिक महत्व का न होते हुए भी ऐतिहासिक दृष्टि से उल्लेखनीय है।

(४) जायसी ग्रंथावली की भूमिका—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने जायसी की भाषा का विवेचन करने के साथ-साथ तुलसी तथा जायसी की भाषाओं का तुलनात्मक विवेचन भी किया है।[2] शुक्ल जी ने तुलसी के अवधी प्रयोगों की चर्चा तो की है किन्तु संक्षिप्त एवं अपर्याप्त ज्ञान के कारण उसमें भाषा-वैज्ञानिकता का प्राय अभाव रहा है। फिर भी तुलनात्मक पद्धति की दिशा में उनका प्रयास मार्गदर्शन के लिए उपयोगी है।

तुलसीदास और उनकी कविता—पं० रामनरेश त्रिपाठी ने काव्य के अन्य पक्षों पर विचार करते हुए प्रसंगवश भाषा के विषय में भी अपने तर्कपूर्ण विचार प्रस्तुत किये हैं। त्रिपाठी जी के तर्क निःसन्देह ओजपूर्ण हैं। किन्तु खटकने वाली बात

---

१ भिखारीदास : काव्य निर्णय पृ० ११७ । मानस प्रबोध पृ० ३४ ।
२—रामचन्द्र शुक्ल : जायसी ग्रंथावली की भूमिका पृ० सं० २०५–२०६
(पंचम संस्करण)।

यह है कि प्रत्येक तर्क का निर्णय उनकी अपनी मान्यता-'तुलसी का जन्म स्थान सोरों" सिद्ध करना दिखाई देता है। यही कारण है कि उनके निष्कर्ष तथा निर्णय विशेष महत्वपूर्ण सिद्ध न हो सके। उनका श्रम उपयोगी होते हुए भी पूर्ण सफलता को न पा सका। त्रिपाठी जी ने तुलसी की भाषा में प्रयुक्त मुहावरों, कहावतों तथा अलंकारों आदि पर प्रकाश डालते हुए कुछ प्रान्तीय भाषाओं तथा हिन्दी की बोलियों, उपबोलियों के अनेकानेक शब्द रूपों पर प्रकाश डालकर एक ऐसी सामग्री हमारे सामने प्रस्तुत की है जो कई अंशों में प्रेरणादायक है। इसमें भाषा का गठनात्मक अध्ययन प्रस्तुत नहीं किया गया है।

इण्डियन ऐंटीक्वेरी और इलाहाबाद यूनीवर्सिटी स्टडीज में प्रकाशित निबन्ध—डा० बाबूराम सक्सेना ही एकमात्र ऐसे भाषाविद् हैं जिन्होंने सर्वप्रथम भाषा विवेचन में वैज्ञानिक दृष्टिकोण अपनाया है[1] उन्होंने अपने निबन्धों में क्रमशः रामायण में संज्ञा रूप, क्रिया पद तथा 'रामायण' में फारसी से उधार लिए गए शब्द आदि का विवेचन भाषा वैज्ञानिक दृष्टि से किया है। निबन्धों में भाषा के सर्वाङ्गीण विवेचन के अभाव में भी तुलसी की भाषा के अध्ययन की दिशा में एक महत्वपूर्ण प्रयास है।

तुलसी के चार दल—अपने इस ग्रंथ में पं० सद्गुरुशरण अवस्थी ने 'रामलला नहछू, बरवै रामायण', पार्वती मंगल और जानकी मंगल' की भाषा शैली तथा काव्य सौन्दर्य का सुन्दर वर्णन किया है। यत्र तत्र स्थान तुलसी की भाषा के सम्बन्ध में भी संकेत किया गया है। किन्तु भाषा गठन की दृष्टि से इस कृति की कोई उपयोगिता नहीं है।

मानस व्याकरण—मानस संघ रामवन (सतना) से प्रकाशित इस ग्रंथ में 'रामचरित-मानस की भाषा का व्याकरणिक अध्ययन किया गया है। पं० रामनरेश त्रिपाठी ने मानस के अनेक व्याकरणिक रूपों का संकलन कर उन्हें विश्लेषणात्मक रूप प्रदान किया है। फिर भी भाषा का गठनात्मक कथमपि नहीं हो सका है।

मानस शब्दानुक्रमणिका (Index vervorum of the Ramayan of Tulsidas)—ऐतिहासिक दृष्टि से इस ग्रंथ की उपयोगिता से इन्कार नहीं किया जा सकता। शब्दावली की उपयोगिता की दृष्टि से यह रचना अन्य कोष ग्रंथों की अपेक्षा अधिक उपयोगी है। शब्दों और उनके अर्थों को समझने के लिए इसकी उपयोगिता स्वीकार की जा सकती है।

मकरन्द—डा० बड़थ्वाल के इस लघु संग्रह में ग्रन्थ-तंत्र भाषा की कलात्मकता के साथ साथ भाषा का अध्ययन भी प्रस्तुत किया गया है। जो सर्वाङ्गीण न होकर

---

१–इण्डियन ऐंटीक्वेरी खण्ड ४२ पृ० ७१ ७६।

एकांगी है और परम्परागत है। प्रस्तुत प्रबन्ध लेखन में उक्त कृति उल्लेखनीय रूप से सहायक सिद्ध नहीं हुई है।

इवाल्यूशन ऑफ अवधी—डा० बाबूराम सक्सेना ने अवधी भाषा का विकास स्पष्ट करने के लिए अवधी के दो रूप—आधुनिक अवधी तथा प्राचीन अवधी लिये हैं। अन्य कवियों के अवधी ग्रन्थों के अतिरिक्त तुलसीकृत रामचरित मानस को भी आधार रूप में [illegible] के अनेक रूपों का गठनात्मक विश्लेषण करके उनके ऐतिहासिक विकास क्रम पर प्रकाश डाला गया है। इस ग्रन्थ में तुलसी के सम्पूर्ण अवधी ग्रन्थों की सामग्री का उपयोग नहीं किया गया है और न उनकी अवधी से सम्बद्ध रचनाओं का स्वतन्त्र भाषा तात्त्विक विश्लेषण प्रस्तुत किया गया है। वस्तुतः लेखक का शोध का दृष्टिकोण भिन्न होने के कारण इस प्रकार तुलसी की अवधी भाषा का विश्लेषण करना स्वाभाविक नहीं था। फिर भी तुलसी की अवधी का व्याकरणिक स्वरूप अवश्य कुछ विवेचित हुआ है।

यह ग्रन्थ अनुसंधित्सुओं के लिए निर्देशन में पर्याप्त सहायक सिद्ध हुआ है। इस क्षेत्र में सर्वप्रथम वैज्ञानिक शोध इसी ग्रन्थ के माध्यम से सामने आया है।

तुलसी की भाषा—प्रस्तुत शोध प्रबन्ध में डा० श्रीवास्तव ने तुलसी द्वारा अपनी कृतियों में प्रयुक्त ब्रज तथा अवधी भाषा का विस्तृत विवेचन किया है। भाषा वैज्ञानिक विवेचन की अपेक्षा उनका साहित्यिक विवेचन अधिक पुष्ट एवं प्रभावशाली रहा है जिससे भाषा का गठनात्मक विश्लेषण भली भाँति प्रस्तुत नहीं हो सका। भाषा का जितना भी विवेचन किया गया है वह परम्परागत अधिक है। दोनों का एक साथ अध्ययन होने से और फिर साहित्यिक पक्ष पर अधिक बल रहने से तुलसी की अवधी का भाषा तात्त्विक विश्लेषण समुचित रूप से नहीं हो सका है। डा० श्रीवास्तव के अध्ययन का दृष्टिकोण प्रस्तुत लेखक के अध्ययन के दृष्टिकोण से भिन्न है। फिर भी प्रस्तुत प्रबन्ध लेखन में यह ग्रन्थ पर्याप्त सहायक सिद्ध हुआ है। डा० बाबूराम सक्सेना के शोध कार्य के बाद द्वितीय महत्वपूर्ण शोध कार्य डा० श्रीवास्तव का ही है जो तुलसी की भाषा का अध्ययन करते समय दिशा प्रदान का कार्य करता है।

प्रस्तुत विषय की उपयोगिता एवं आवश्यकता—तुलसी विषयक उल्लिखित सामग्री के विवेचन एवं परीक्षण से यही निष्कर्ष निकलता है कि तुलसी पर पर्याप्त कार्य सम्पन्न किया जा चुका है—विशेषतः साहित्यिक दृष्टि से और गौणतः भाषा विश्लेषण की दृष्टि से। परन्तु तुलसी की अवधी कृतियों को आधार बनाकर उनमें प्राप्त भाषा का गठनात्मक विश्लेषण वर्णनात्मक दृष्टि से अभी तक किसी भी अनुसंधित्सु ने प्रस्तुत नहीं किया है। अतएव इस प्रकार के अध्ययन की आवश्यकता

बना हुई थी। इसी आवश्यकता को ध्यान में रखकर प्रस्तुत शोध कार्य किया गया है। प्रस्तुत शोध कर्त्ता ने सर्वत्र ऐसी कोई बात तो नहीं कही है जो सर्वथा नवीन हो, हाँ इतना अवश्य है कि तुलसी पर हुये अभी तक के भाषा सम्बन्धी कार्यों के प्रकाश में किया गया इस प्रकार का भाषा तात्त्विक अध्ययन, जिसके प्रस्तुतीकरण का ढग, मानदण्ड तथा निष्कर्ष बहुत कुछ अपने हैं जिनके प्रतिपादन में अधिकांशत मौलिकता का सहारा लिया गया है। यह शोध-कार्य विगत शोध-कार्यों से साम्य रखते हुये कुछ भिन्न है इसीलिए इसका अपना पृथक अस्तित्व है। इस प्रयास में कहाँ तक सफलता मिली है इसका निर्णय विद्वान परीक्षक करेंगे। प्रस्तुत अध्ययन पूर्वोक्त आवश्यकता की पूर्ति की दिशा में प्रथम प्रयास है। अनुशंसितस्तु या यही विनम्र निवेदन है।

प्रस्तुत शोध कार्य के माध्यम से तुलसी अवधी का स्वरूप और अधिक स्पष्ट हो सकेगा। उसकी गठनात्मक विशेषताओं का उद्घाटन होगा। ऐतिहासिक भाषा सघटना करते समय यह कार्य एक कड़ी के रूप में सहायक बनेगा। हिन्दी प्रदेश में प्रचलित तत्कालीन जन भाषाओं के तुलनात्मक अध्ययन में इससे मदद मिलेगी हिन्दी की प्रामाणिक भाषा सघटना करते समय ऐतिहासिक पृष्ठभूमि के निर्माण में यह कार्य भी कुछ सहायक सिद्ध हो सकेगा। हिन्दी के अन्यतम एव अद्वितीय भक्त गोस्वामी तुलसीदास की अवधी रचनाओं को समझने में और विशेष रूप से सारे उत्तर भारत में सम्मानित एव अभिनन्दनीय ग्रन्थ 'रामचरित मानस' की भाषा को समझने में प्रस्तुत शोध कार्य विशेषतया सहायक सिद्ध होगा यह भी कोई कम गौरव की बात नहीं है।

## १ २ प्रस्तुत अध्ययन की सीमायें

प्रस्तुत शोध प्रबन्ध तुलसी की अवधी के भाषा तात्त्विक अध्ययन से सम्बन्धित है अतएव इस शोध कार्य में तुलसी की केवल अवधी रचनाओं का ही आधार बनाया गया है उनकी अन्य ब्रज भाषा कृतियों को छोड़ दिया गया है।

कवि की कृतियाँ—प्रस्तुत प्रसग में तुलसी की अन्य कृतियों को जिनकी प्रमाणिक हस्तलिखित प्रतियाँ उपलब्ध हो सकी हैं विचार की सुविधा के लिये दो श्रेणियों में विभक्त किया जा सकता है—

(१) कवि कृत मान्य कृतियाँ इसके अन्तर्गत निम्नलिखित कृतियाँ आती हैं—

(१) राम लला नहछू (२) रामचरित मानस (३) बरवै रामायण (४) जानकी मंगल (५) पार्वती मंगल (६) रामाज्ञा प्रश्न (७) गीतावली

हस्तलिखित प्रतियाँ

१—कवि हस्तलिखित प्रतिया

(२) प्रतिलिपियाँ

(अ) प्रतिलिपिया की प्रतिलिपियाँ

(ब) कवि हस्तलिखित प्रतिया की प्रति लिपिया

(१) रामलला नहछू—'तुलसी ग्रथावली' मे प्राप्त अ य रचनाओ की प्रतियो मे सबसे कम प्रतियाँ रामलला नहछू की प्राप्त हैं। अभी तक जितनी भी प्रतियाँ प्राप्त हुई हैं उनके पाठ, मुद्रित प्रतियो के पाठ से साम्य रखते हैं। डा० माताप्रसाद गुप्त ने मुद्रित प्रति के उस अश पर आपत्ति प्रगट की है जिसमे राजा दशरथ निम्न वर्ग की स्त्रियो के यौवन पर मुग्ध दिखाए गए हैं। किन्तु डा० गुप्त ने इसकी प्रामाणिकता को स्वीकार करते हुए लिखा है—

"रामलला नहछू को कवि की कृतियो म स्थान न देना ठीक न होगा नेव त्रुटियो का यह समाधान मान लेने पर शीघ्रता से ही हो जाता है कि यह कवि की निरी प्रारम्भिक रचनाओ मे से है। इसलिए रामलला नहछू का भी हम कवि की प्रामाणित रचनाओं मे स्थान दे सकते हैं।[१]

एक प्रति डा० माताप्रसाद गुप्त को प्राप्त हुई है जिसे जि होने कवि के जीवन-काल की स्वीकार किया है। इसका पाठ मुद्रित पाठ स भिन्न है। ग्रथ की प्रस्तुत प्रति मे २६ द्विपदिक हैं जबकि मुद्रित पाठ मे ४० द्विपदियाँ हैं। प्रस्तुत पाठ की १४ द्विपदियाँ मुद्रित पाठ म नही मिलती हैं तथा मुद्रित पाठ की २७ द्विपदियाँ प्रस्तुत प्रति म नही मिलती है। प्रस्तुत पाठ मे वह अश नही प्राप्त है जिसम राजा दशरथ निम्न वग की स्त्रियो के यौवन सौ दय पर मुग्ध दिखाए गए हैं। साथ ही कवि इ' की दीघ रूप ई तथा उ क स्थान पर उ' का प्रयोग करता दिखाई देता है। पुष्पिका से भी स्पष्ट हो जाता है कि यह प्रति न तो कवि हस्तलिखित है और न कवि के जीवन काल ही की है।[२] अ य प्रतियो के पाठ मुद्रित पाठ स मिलते जुलते हैं इसलिए मुद्रित प्रति (गोरखपुर प्रेस) को ही आधार रूप म ग्रहण किया गया है।

---

१—डा माताप्रसाद गुप्त—तुलसीदास पृ० १२९। २—वही पृ० :

(२) जानकी मंगल—इस ग्रंथ में कवि ने तिथि निर्देश स्वयं नहीं किया है। इस ग्रंथ की अनेक प्रतियाँ उपलब्ध हुई हैं, किंतु इनमें से एक भी प्राचीन नहीं मालूम पड़ती है।

१—एक प्रति बावन कुंज अयोध्या में प्राप्त हुई है। इस प्रति में ण का प्रयोग हुआ है जबकि अवधी की प्रवृत्ति के अनुसार ण के स्थान पर 'न' का प्रयोग किया जाता है। इसमें पुष्पिका नहीं है किन्तु प्रारम्भ में दी हुई तिथि इस प्रकार है—

संवत १६३२ कथा किए भया

२—बावन कुंज के पाठ से बिल्कुल मिलती जुलती एक प्रति अयोध्या निवासी पं० श्रीराम रत्न त्रिपाठी के पास है। इस प्रति के भी प्रारम्भ में तिथि निर्देश इस प्रकार है—

सं० १६३२ कथा किए भया'

ये दोनों प्रतियाँ पद्य में हैं किन्तु आरम्भ में तिथि निर्देश गद्य में किया हुआ है जो कवि की अन्य रचनाओं में कहीं नहीं मिलता है। दूसरे ये प्रतियाँ कवि की लिखावट में भी नहीं हैं। डा० श्यामसुन्दरदास तथा पं० सद्गुरुशरण अवस्थी 'जानकी मंगल' की रचना पार्वती मंगल के समय की मानते हैं। डा० रामकुमार वर्मा भी इसी विचार के पोषक हैं। पं० रामनरेश त्रिपाठी जानकी मंगल का रचना काल सं० १६२४ के आसपास मानते हैं।

३—एक अन्य प्रति सं० १९१० की प्राप्त हुई है जिसका पाठ मुद्रित पाठ से सर्वथा भिन्न है। साथ ही इस पर राजस्थानी का प्रभाव अधिक दिखाई पड़ता है।

४—दो अन्य प्रतियाँ मिली हैं जिनका नाम जानकी मंगल न होकर सीता स्वयंवर है। यह पाठ भी तुलसी का नहीं है क्योंकि अंतिम छन्द में बालकृष्ण की छाप मिलती है।

अन्य प्रतियों के पाठ मुद्रित पाठ से मिलते जुलते हैं। अतएव मुद्रित पाठ को ही आधार सामग्री हेतु चुना गया है। इसकी प्रामाणिकता में किसी प्रकार का सन्देह नहीं किया जा सकता।

(३) रामचरित मानस—तुलसी के मान्य ग्रंथों में यही एक ऐसा ग्रंथ है जिसकी प्रामाणिकता के सम्बन्ध में तनिक भी सन्देह नहीं किया जा सकता है। मानस की प्राचीनतम प्रति सं० १६६१ की प्राप्त है। अभी तक खोजों द्वारा प्राप्त रामचरित मानस की समस्त प्रतियाँ इस प्रकार हैं—

-सं० १७ १ की प्रति—इसमें अयोध्याकाण्ड नहीं है। यह भारत कला भवन, काशी में है।

२–सं० १७६२ की प्रति—यह प्रति नागरी प्रचारिणी सभा, काशी के पुस्तकाध्यक्ष स्व० प० शम्भुनारायण चौबे के संग्रह में है। यह प्रति भी सं० १७७१ की प्रति के समान है।

३–सं० १९१६ १९२१ के मध्य की प्रतियाँ—ये काशी में स्व० सुधाकर द्विवेदी के उत्तराधिकारियों के पास हैं। इनमें संशोधन बड़ी स्वच्छन्दता के साथ किया गया है।

४–रघुनाथ दास तथा बन्दन पाठक की प्रतियाँ— प्रतियाँ अभी अप्राप्य हैं।

५ मिर्जापुर की प्रतियाँ —इनमें से एक प्रति डा० मानाप्रसाद गुप्त के संग्रह में है तथा अन्य प्रतियाँ सं० १८८१ की मिर्जापुर निवासी श्री कलाशनाथ जी के पास है। इसमें बालकाण्ड नहीं है। इन दोनों प्रतियों में पाठ एक से है।

६–बीजक की प्रतियाँ — इस समय यह प्रति अप्राप्य हैं किन्तु इसका पाठ स्व० कोदवराम ने तैयार किया था जो सं० १९४३ व १९४९ में वेंकटेश्वर प्रेस बम्बई में प्रकाशित हुआ था।

७–सं० १६११ की बालकाण्ड की प्रति–यह प्रति मानस की प्राप्त अन्य प्रतियों में सबसे प्राचीन है। इस सं० १६६१ की प्रति भी माना जाता है।

डा० गुप्त के शब्दों में— इस कवि की हस्तलिखित प्रति नहीं माना जा सकता है। फिर भी, ग्रंथ की प्राचीनतम प्रति है।

८–काशिराज की सं० १७०४ की प्रति–उपर्युक्त सं० १६६१ की प्रति के अनन्तर यह सबसे प्राचीन प्रति है। इसमें तिथि का संकेत नहीं है।

९–राजापुर की अयोध्याकाण्ड की प्रति–यह प्रति कवि हस्तलिखित मानी जाती है परन्तु डा० गुप्त इसे कवि हस्तलिखित नहीं मानते है।

मानस की अन्य प्रतियाँ—ये प्रतियाँ प्राचीन नहीं है। साथ ही इनका पाठ भी सं० १६६१ १७० के मध्य की प्रतियों से भिन्न है। इनमें से कुछ प्रतियाँ डा० माताप्रसाद गुप्त के संग्रह में हैं।

(अ) बालकाण्ड सं० १९०५ की प्रति। (ब) सुन्दरकाण्ड सं० १६६४ की प्रति।
(स) लंकाकाण्ड सं० १६९७ की प्रति। (द) लंकाकाण्ड की सं० १७०२ की प्रति।
(इ) उत्तरकाण्ड की १६९३ की प्रति। (प) अरण्यकाण्ड की सं० १६४१ की प्रति–यह प्रति मिर्जापुर के हरदयाल के पास है। इसमें तिथि अधूरी है इन सभी प्रतियों में प्रक्षिप्तांश पाया जाता है

(४) **पार्वती मंगल**—इस रचना की प्रतियाँ अभी तक थोड़ी ही प्राप्त हुई हैं। और जो प्राप्त हैं उनमें कोई भी प्राचीन नहीं है। इसमें रचना तिथि का निर्देश निम्न प्रकार से है—

जय सबत फागुन सुदि पाच गुरु दिन ।
अस्विनि विरचेउँ मगल सुनि सुख छिनु छिनु ।।[1]

डा० गुप्त ने इसका रचना काल स० १६४३ का फालगुन शुक्ला ५ गुरुवार का माना है । डा० गुप्त के शब्दो मे—

पावती मगल की यद्यपि बहुत प्राचीन प्रति हमे उपलब्ध नही है । फिर भी इसके विरुद्ध कोई एसी बात नही है जिससे इसकी प्रामाणिकता पर सदेह किया जा सके ।[2]

जानकी मगल की प्रतिया के आठ मुद्रित पाठ से मिलत जुलते हैं । इस लिए गोरखपुर प्रस स प्रकाशित सस्करण का ही प्रस्तुत अध्ययन क लिए चयन किया गया है ।

बरव रामायण—इसमें कवि ने रचना तिथि तथा उल्लेखनीय ऐसी घटनाओ का भी वणन नही किया है जिसस इसक सम्बन्ध में कुछ निश्चित हो सक । खोज रिपोर्टो में उल्लिखित प्रतियो में सबस प्राचीन प्रति स० १७९७ की है । मुद्रित पाठ के बयालीस छ द तथा उत्तरकाण्ड क ५९–६९ छ द इस प्रति म नही है इसकी प्रामाणिकता क सम्ब ध में कुछ निश्चय पूवक कह सकना कठिन है ।

बरवै रामायण—एक प्रति शिव सिंह सगर के पास थी जिसका पाठ मुद्रित पाठ कुछ भिन्न है । अन्य सभी प्रतियो के पाठ मुद्रित पाठ जस ही है इसीलिए उन प्रतिया के सम्बन्ध म कुछ कहना आवश्यक नही है । जिन प्रतियो के पाठ मुद्रित पाठ से भिन्न हैं उनके पाठ का सम्पादन वैज्ञानिक प्रणाली पर करने से ही उनकी प्रामाणिकता क सम्बन्ध म कुछ कहा जा सकता है । अतएव प्रस्तुत अध्ययन म बरव रामायण के मुद्रित पाठ को ही ग्रहण किया गया है ।

उपरोक्त रचनाओ की प्रामाणिकता को स्वीकार करते हुए डा० माताप्रसाद गुप्त न अपन तुलसीदास नामक ग्रथ म लिखा है—

फलत प्रथम श्रेणी (अवधी तथा ब्रज) के समस्त ग्रथ प्रामाणिक जान पडते हैं । यह बात भिन्न है कि कतिपय अन्य इन प्रामाणिक मानी गई रचनाओ म से किन्हीं किन्हीं म अप्रामाणिक भी मिलत है ।[2]

यह बहुत कुछ सत्य क निकट है कि उपयुक्त कृतियाँ गोस्वामी तुलसीदास की ही रचित हैं और उनकी प्रामाणिकता म तनिक भी सन्देह नही है । हाँ, इतना अवश्य है कि इन ग्रथो की प्रतिया म पाठ भद इतना अधिक ह कि उसका समाधान कर पाना एक कठिन समस्या है । मुद्रित पाठो के अतिरिक्त अन्य प्रतियो क पाठो क अतिरिक्त अन्य प्रतियो क पाठो क सम्बन्ध म अनिश्चितता क साथ-साथ

१–पावती मगल प० स० १ । २–तुलसीदास प० स० २१५ ।

उनकी प्रामाणिकता पूणत सन्दिग्ध है। अतएव प्रस्तुत शोध प्रबन्ध मे भाषा निरूपण भ्रामक न हो सके, उपयुक्त ग्रथो के मुद्रित सस्करणो (गीताप्रेस गोरखपुर) को ही आधारभूत सामग्री के रूप मे ग्रहण किया गया है।

रामलला नहछू तथा 'बरवै रामायण' रचनाओ को, जिन्हे गीताप्रेस प्रकाशित करता है तुलसीदास ग्रथावली (सपादित प० रामचन्द्र शुक्ल) प्रकाशक नागरी प्रचारिणी सभा काशी से देखा गया है।

## १ ३ विश्लेषण-विधि

प्रस्तुत शोध प्रबन्ध क अन्तगत तुलसी की अवधी भाषा का भाषा-तात्त्विक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। अत तुलसी की अवधी रचनाओ को ही सामग्री सचयन हेतु चुना गया है। प्रत्यक रचना से सकलित की गई सामग्री इस प्रकार है—

| ग्रन्थ | दोहा सख्या | काड सख्या |
|---|---|---|
| १—रामचरित मानस— | | |
| अ—बालकाण्ड | आरम्भिक—१ से १०० ; अन्तिम—३३० से ३६१ तक | —१ —१०००० |
| आ—अयोध्याकाण्ड | आरम्भिक—१ से ५० तथा ८० से १०० ; अन्तिम—३०१ से ३२६ तक | — १०००१—१९८०३ |
| इ—अरण्यकाण्ड | आरम्भिक—१ से २६ तक ; अन्तिम—३५ से ४६ तक | —१९८०४—२४५६३ |
| ई—किष्किधाकाण्ड | आरम्भिक—१ स ३० तक | —२४५६४ २७००० |
| उ—सुन्दरकाण्ड | आरम्भिक—१ से ३० तक ; अन्तिम—४० से ६० तक | —२७००१—३३००० |
| ऊ—लकाकाण्ड | आरम्भिक—१ से ६० तक ; अन्तिम—८० से १२१ तक | —३३००१—४१५०० |
| ए—उत्तरकाण्ड | आरम्भिक—१ से ५० तक ; अन्तिम—८० से १३० तक | —४१५०१—४७५०० |

२—बरवै रामायण—सम्पूण कृति से सकलित काड सख्या ५७५०१—४९०९८

३—पावती मगल के अन्तगत १४८ मगल छन्द (सोहर व) तथा १६ साधारण छन्द है। सकलित काड सख्या ४९०९९—५१५९८ तक।

ये स्वर ध्वनियाँ शब्द की तीनों स्थितियों में प्राप्त हैं। साथ ही इनकी व्यतिरेकी स्थितियाँ भी मिलती हैं। इसीलिए, ये ध्वनिग्राम स्तर प्राप्त हैं। (देखिए विषयक्रम २ ३ १) स्वरों को अनुनासिक बनाने वाली अनुनासिकता भी पृथक से ध्वनिग्राम है।

पृथक लिपि चिह्न न होने के कारण फुसफुसाहट वाले स्वर—इ उ ए और उदासीन स्वर (अ) तथा ह्रस्व ए और ओ को अंकित करने के लिये क्रमशः मूल स्वरों के द्योतक 'इ उ, 'ए' 'अ ए तथा ओ चिह्नों का प्रयोग किया गया है (देखिए २ ३ १)। हिन्दी तथा आधुनिक अवधी में भी उपयुक्त दस स्वर (मूल तथा संयुक्त) तथा उनके अनुनासिकता रूप प्राप्त हैं। फुसफुसाहट वाले स्वर आधुनिक अवधी में स्पष्ट हैं, पर हिन्दी में उनका अस्तित्व नहीं माना गया है।

ध्वनिग्राम स्तर पर तुलसी की अवधी में निम्नलिखित व्यंजन प्राप्त हैं।

१—स्पर्श—कण्ठय—क ग (घ) ग, प। तालव्य—च, छ ज् झ।

मूर्धन्य—ट, ठ ड ढ। द्वयोष्ठ्य—प फ, ब, भ।

२—नासिक्य—न, म्ह म म्ह। ३ पार्श्विक—ल

४—लुण्ठित—र। ५—संघर्षी—स ह।

उपयुक्त व्यंजन ध्वनिग्रामों के अतिरिक्त ङ ञ (नासिक्य) ड़ ढ़ (उत्क्षिप्त), श (ष) (संघर्षी) और विसर्ग ( ) का प्रयोग भी मिलता है जो ध्वनिग्रामीय स्तर पर नहीं है (देखिए विषयक्रम २ ३ २)। तुलसी की अवधी में ध्वन्यात्मक परिवर्तन मिलता है। पदादि में प्रायः स्वर सुरक्षित रहे हैं। किन्तु पद मध्य में इनका परिवर्तन द्रुत गति से हुआ है। सर्वाधिक स्वर परिवर्तन पदान्त में (छन्दानुरोध से) हुआ है (देखिए विषयक्रम २ २)। तुलसी की अवधी में व्यंजन ध्वनियों में भी लिप्यन्तरण मिलता है जिसका उल्लेख २ २ १ में किया जा चुका है।

तुलसी की अवधी में तीन स्वरों के संयोग की अपेक्षा दो स्वरों के संयोग का आधिक्य है। पदमध्य तथा पदान्त में स्वर संयोग अधिक मिलता है। (देखिए विषयक्रम २ ४)। द्वि व्यंजनात्मक संयोग का बाहुल्य है जबकि त्रि व्यंजनात्मक संयोग कम मिलते हैं। समस्थानीय व्यंजन संयोग सर्वाधिक प्राप्त है जबकि अन्य व्यंजन संयोग अत्यल्प है (देखिए विषयक्रम २ ५)।

तुलसी की भाषा में पाँच प्रकार से अक्षर निर्मित है—(१) अ (२) अ+क (३) क+अ (४) क+अ+क तथा (५) अ+क+अ (फुसफुसाहट वाले)। आलोच्य भाषा में द्वयक्षरी तथा त्र्यक्षरी शब्दों की बहुलता है। चतुरक्षरी शब्द सरल सुलभ हैं किन्तु द्वयक्षरी की तथा त्र्यक्षरी की अपेक्षा कम प्राप्त हैं। पंचाक्षरी शब्द अत्यल्प मात्रा में प्राप्त हैं और जो हैं वे सामासिक हैं। आधुनिक हिन्दी में भी द्वयक्षरी तथा त्र्यक्षरी शब्दों की बहुलता है।

१ ८ - शब्द रचना विचार—ससार की प्रत्येक भाषा में न्यूनाधिक मात्रा म विभाषी शब्द पाये जाते हैं। आलोच्य भाषा (तुल्सी की अवधी) प्रा० भा० आ० भा० से म० भा० आ० भा० म होती हुई इस अवस्था म विकसित हुई है। साथ ही विदेशी प्रभाव भी शब्दावली पर पडता है इसलिए भाषायी स्रोत से देखने पर मालूम होता है कि उसम तत्सम अर्धतत्सम तद्भव देशज तथा विदेशी (अरबी फारसी, तत्कालीन परिस्थितिया क कारण) शब्द हैं (देखिए विषयक्रम ३ १) हिन्दी तथा आधुनिक अवधी म भी इस प्रकार क शब्द मिलते हैं। तुल्सी ने विदेशी शब्दावली (अरबी फारसी) को अवधी का तत्कालीन उच्चारण प्रवृत्ति क अनुसार ग्रहण किया है।

रचना की दृष्टि म आलोच्य भाषा म मूल यौगिक तथा सामासिक शब्द प्राप्त होत है जिनम सर्वाधिक प्रयुक्त शब्द यौगिक प्रकार के ह और सबस कम सामासिक प्रकार क (देखिए विषयक्रम ३ १) हिन्दी तथा आधुनिक अवधी म भी यही विशेषता मिलती है।

तुल्सी की अवधी म यौगिक शब्दों की रचना कई प्रकार क व्युत्पादक प्रत्ययो क योग स हुई ह (देखिए विषयक्रम ३ २) ऐस यौगिक शब्द सरलता म प्राप्त हैं जिनम एक साथ पूर्वप्रत्यय और पर प्रत्यय दोनो का योग हुआ है। ऐस भी शब्द प्राप्त है जिनम दो पर प्रत्ययो का योग एक ही प्रातिपदिक म हुआ है। तीन पर प्रत्ययो क योग स निर्मित शब्द सख्या की दृष्टि स अत्यल्प हैं। तुलसी की अवधी की मूल प्रवृत्ति दो शब्द प्रकृतियो क योग स निर्मित समास की ओर है। किन्तु जहाँ कहीं सस्कृत की छाप पडी है वहाँ लम्ब-लम्ब समासो की छटा देखन को आती। आलोच्य भाषा म भाषायी स्रोत की दृष्टि स समास इस प्रकार हैं—तत्सम+तत्सम तत्सम+अर्द्धतत्सम अर्द्धतत्सम+अर्द्धतत्सम अर्द्धतत्सम+तद्भव विदेशी+विदेशी आदि (देखिए विषयक्रम ३ ३)।

१ ४ ३ रूप रचना -

१ ४ ३ १ सज्ञा—तुल्सी की अवधी म सज्ञा रूप रचना प्रातिपदिको म लिङ्ग-वचन कारक सम्बन्धी परवर्ती विभक्ति प्रत्ययो के योग स होती है। प्रातिपदिको म अन्त्य स्वरो म परिवर्तन—ह्रस्व स्वरान्त सज्ञाएँ दीर्घ तथा दीर्घ स्वरान्त सज्ञाए ह्रस्व स्वरान्त (अकारान्त सज्ञाओ का परिवर्तन इ। इ तथा उ। ऊ म) मिलती हैं। शब्द रचना की दृष्टि से प्रातिपदिक तीन प्रकार (मूल यौगिक तथा समासिक) क है (देखिए विषयक्रम )।

सज्ञा रूप रचना म व्याकरणिक कोटियाँ तीन है–१—लिङ्ग २—वचन और ३—कारक। लिङ्ग शब्द प्रातिपदिक अग स बधा हुआ है। वचन और कारक की

स्पष्ट करने के लिये प्रत्ययों और परसर्गों की सहायता ली गई है। तुलसी की अवधी मे प्रयुक्त समस्त प्राणिवाचक एवं अप्राणिवाचक संज्ञायें पुल्लिंग तथा स्त्रीलिंग में आती हैं। नैसर्गिक लिंग विधान का नितान्त अभाव है। लिंग निर्धारण के कोई निश्चित नियम नहीं बनाये जा सकते हैं, फिर भी दो विधायें—१—शब्द परक अर्थात अन्त्य स्वरों के आधार पर तथा—२—प्रयोग के आधार पर लिंगाभास मिलता है। सामान्य रूप से इकारान्त और ईकारान्त संज्ञायें स्त्रीलिंग तथा उकारान्त और ऊकारान्त संज्ञायें पुल्लिंग हैं। किन्तु इनमें कहीं अपवाद भी मिलते हैं।—नि-नी, –नि इनी तथा इया में अन्त होने वाली संज्ञायें स्त्रीलिंग हैं। ब्रज भाषा के प्रभाव से प्राप्त ओकारान्त संज्ञायें पुल्लिंग की ही हैं।

वाक्य में विशेषण रूपों या क्रिया रूपों या सम्बन्धवाची सार्वनामिक विशेषण रूपों द्वारा संज्ञा शब्दों के लिंग का आभास मिलता है। कभी कभी सम्बन्ध कारक के परसर्गों द्वारा भी लिंग का पता चलता है (देखिये विषयक्रम ४ २)।

आलोच्य भाषा में दो वचन—एक वचन तथा बहुवचन हैं। वचन और कारक के प्रत्यय अलग-अलग न होने के कारण बहुवचन का बोध संदर्भ से होता है। कहीं गण-गन, लोग-लोग तथा 'पच' आदि शब्द जोडकर बहुवचनत्व का बोध कराया गया है। यह विश्लिष्ट विधा के अन्तर्गत है। इस प्रकार तुलसी की अवधी में वचन की अभिव्यक्ति की दो विधायें संश्लिष्ट (विभक्ति प्रत्यय युक्त) तथा विश्लिष्ट (पृथक से बहुवचनत्व शब्द जोडकर) हैं। प्रायः वाक्य में संदर्भ से ही वचन का बोध होता है।

समस्त संज्ञाओं के दो रूप—१—मूल और तिर्यक प्राप्त हैं। निर्विभक्तिक रूप मूल और अन्य रूप (सविभक्तिक परसर्ग रहित तथा परसर्ग सहित) तिर्यक हैं। साकालिक दृष्टि से निर्विभक्तिक (व्याकरणिक प्रत्यय रहित) रूप ही प्रातिपदिक या शब्द है। ऐसे भी स्थल हैं जहाँ छन्दानुरोध से परसर्ग का लोप मिलता है, वहाँ परसर्ग योजना करनी पड़ती है। ऐसे परसर्गाभावी निर्विभक्तिक एवं सविभक्तिक प्रयोग तिर्यक ही है। कर्ता को छोड़कर अन्य कारक सम्बन्धों के द्योतक परसर्ग मिलते हैं। सम्बोधन में संज्ञा रूप प्रायः एकवचन में ही प्रयुक्त हुये हैं। इनके पूर्व सम्बोधन नायक रे, री, हो, हे आदि [illegible] मिलता है। [illegible] सम्बोधक रूप भी प्रस्तुत हुये हैं (देखिये विषयक्रम ४ ४)।

१ ४ ३ २ आलोच्य भाषा में सर्वनाम— [illegible] की [illegible] कोटियाँ दो वचन और कारक ही प्रमुख हैं। लिंग का अभाव [illegible] सर्वनामों के सम्बन्ध कारकीय रूपों में ही मिलता है। बहुवचन [illegible] [illegible] विभक्ति प्रत्यय योजना न होकर स्वतन्त्र प्रातिपदिकों (सर्वनाम [illegible]) का प्रयोग होता है। मूल रूप (कर्ता

कालिक कृदन्तों तथा क्रियायक संज्ञा कृदन्तों से भी संयुक्त क्रियाओं की रचना हुई है।

आधुनिक अवधी और हिन्दी में भी इसी प्रकार के रूप—रचनात्मक प्रवृत्तियाँ मिलती हैं। हिन्दी में इनमें सम्बन्धित प्रत्यय विधान भिन्न हैं, जबकि आधुनिक अवधी में बहुत कुछ समान है। उल्लेखनीय बात यह है कि तुलसी की अवधी में तिङन्ती रूपों का प्रयोग बाहुल्य है जबकि आधुनिक अवधी और हिन्दी में तिङन्ती रूपों का प्रयोग सीमित है। आधुनिक काल में आकर कृदन्त रूपों के प्रयोग बढ़ गये। तुलसी के समय से ही इनका प्रयोग बढ़ रहा था इसीलिये तत्कालीन अवधी में दोनों प्रकार के रूपों का प्रयोग हो रहा था।

इस विवेचन से स्पष्ट है कि तुलसी ने भाषा के बिखरे हुये अंशों को बड़े कौशल के साथ व्याकरणिक साँचे में ढाल कर भाषा का सुगठित, व्याकरण सम्मत एवं व्यापक रूप उपस्थित किया है जिसमें प्रा० भा० आ० भा०, म० भा० आ० भा० तथा आ० भा० आ० भा० के भी चिह्न विद्यमान हैं साथ ही हिन्दी की ओर पुष्ट संकेत भी।



# २ | ध्वनि-विचार

## २.१ ध्वनि एवं वर्ण : एक तात्त्विक दृष्टि

मानव वागवयवों से उत्पन्न वह ध्वनि जो किसी भाषा में अपनी सार्थकता सिद्ध करती है, भाषा शास्त्र में ध्वनि मानी जाती है। वर्ण इसी सार्थक ध्वनि का लिखित प्रतीक है। प्रत्येक भाषा के उच्चारण में अनेकानेक प्रकार की ध्वनियाँ मिलती हैं। एक ध्वनि समूह विशेष से ही भाषा की अभिव्यक्ति होती है। इन सभी प्रकार की ध्वनियों के लिए उस भाषा की वर्णमाला में वर्ण (लिपि चिह्न) हों, यह सम्भव नहीं। फिर भी अधिकांशतः महत्त्वपूर्ण ध्वनियों को अंकित करने के लिए वर्ण होते हैं। विशिष्ट ध्वन्यात्मक परिस्थितियों में उच्चारण करते समय ध्वनियों के गुणों में अन्तर पड़ जाना स्वाभाविक है और इस अन्तर को स्पष्ट करने के लिए वर्णमाला में इतने वर्ण हों यह प्रत्येक वर्णमाला के सामर्थ्य के बाहर है।

देवनागरी में भी विशुद्ध उच्चारण की दृष्टि से देखा जाए तो दुर्बलता मिलती है। इस दृष्टि से आलोच्य भाषा का विशुद्ध उच्चारण की दृष्टि से देवनागरी के माध्यम से सही अंकन हुआ होगा यह सम्भव प्रतीत नहीं होता है। जैसे— जहाँ छन्दों में अनेकानेक स्थलों पर आलोच्य भाषा में 'ए' और 'ओ' को दीर्घ मान कर उन्हें दो मात्राएं दी गई हैं वहाँ कुछ ऐसे भी स्थल हैं जहाँ उनका ह्रस्व रूप में उच्चारण होने के कारण उन्हें एक मात्रा प्राप्त हुई है—

दीर्घ ए तथा ओ—एक[1] एहो[2], थोए[3] विगोए

ह्रस्व ए तथा ओ मिलिएसि[4], पठएसि[5] होइ[6], साई[7]

अस्तु उनके ह्रस्व रूपों (ए एवं ओ) के लिए वर्णमाला में वर्ण उपलब्ध न होने के कारण दीर्घ रूपों को अंकित करने वाले वर्णों (ए तथा ओ) से ही काम लिया गया है।

---

१–रा० अर० १६।९३ २–रा० बा० ६७।८ ३–रा० बा० ४३।७
४–रा० बा० ४३।८ ५–रा० मु० १८।१७ ६–रा० मु० १९।२
७ रा० अर० ५।३८ ८–रा० अयो० ७।१४

(५) द्विगु समास–त्रिभुवन[1], सतखडा[2], सहस सीस[3], पटकध[4] आदि ।

(६) बहुव्रीहि समास–नीलकठ[5], दससीसा[5], दसकधर[6], दसानन[7] आदि ।

तुलसी की अवधी रचनाओ मे विशेष रूप से 'रामचरितमानस' म सस्कृत के लम्बे-लम्बे समासों का प्रयोग है। 'बरवै रामायण', 'रामलला नहछू', 'जानकी मगल', 'पार्वती मगल' म इस प्रकार के लम्बे-लम्बे समासो का प्रयोग अप्राप्य है। तुलसी ने लगभग सभी प्रकार के समासो का प्रयोग पर्याप्त मात्रा म किया है। उनके तत्पुरुष समास व्यापकता एव जटिलता की दृष्टि से उल्लेखनीय हैं।

---

१–रा० अयो० २।७, २–रा० अर० १३।३०, ३–रा० बा० १७।१३ ४–रा० उ० ५।४३ ५–पा० म० २७।२ ६–रा० स० ५५।१३ ७–रा० सु० १०।१०

# ४ | सज्ञा-रूप-रचना

४ ०

तुलसी की अवधी रचनाओ म सज्ञा रूप-सरचना प्रातिपदिका मे लिंग-वचन कारक सम्बन्धदर्शी विभक्ति प्रत्यया क योग से हुई है। आलोच्य सामग्री म सज्ञा रूप सरचना का स्पष्ट करने क लिये प्रातिपदिक अश तथा विभक्ति-प्रत्ययो के सम्बन्ध म विचार किया जा रहा है। शब्द रचना की दृष्टि से य प्रातिपदिक तीन प्रकार के उपलब्ध हैं—रूढ यौगिक और सामासिक। रूढ यौगिक और सामासिक प्रातिपदिको का सविस्तार विवेचन शब्द रचना विधान (विषय क्रम ३) के अन्तगत किया गया है। अध्ययन की सुविधा का दृष्टि से इसे चार वर्गों म विभाजित किया जा सकता है—

१—प्रातिपदिक अश ४—लिंग ३—वचन और ४—कारक

## ४ १ प्रातिपदिक अश

किसी सज्ञा के समस्त रूपो मे प्राप्त प्रकृति-तत्व (अभिधायवाचक) ही प्रातिपदिक अश होता है। रूप रचना प्रातिपदिक अश म लिंग वचन-कारक सम्बन्धदर्शी विभक्ति प्रत्यया के योग से होती है। अन्त्य ध्वनि की दृष्टि से प्रातिपदिको क निम्न प्रकार उपलब्ध हैं—

(१) अ—आलोच्य सामग्री म प्राप्त समस्त सज्ञा शब्दो क लगभग ६०% प्रयोग इसी वग म आते हैं। अनुपात की दृष्टि से बरव रामायण म इनका प्रयोग अपेक्षाकृत अधिक हुआ है यथा—

तात[1], राम[2] दान[3] फल[4] नाक[5] रमस[6]

पन (प्रण), राज कुल[7], नाग[8] बात[11], हित[12]

---

१—रा० सु० ६।१५ २—रा० सु० ५७।२७ ३—रा० अयो० ८।८ ४—जा० म० ५३।२ ५—जा० म० ६६।२ ६—रा० बा० १४।३ ७—जा० म० ६ ।२१, ८—रा० अयो० ३२।२०, ९—रा० अयो० १५।६ १०—रा० सु० ३।३३, ११—जा० म० ५८।१ १२—रा० उ० १२१।३२।

(२) आ--आकारान्त सज्ञा शब्दो का प्रयोग प्रचुर मात्रा मे मिलता है किन्तु अकारान्त सज्ञाओ की अपेक्षा इनका प्रतिशत कम है, यथा--

जटा[1], सुधा[2], समा[3], कविता[4], कथा[5], ममता[6], सारदा[7], बिपदा[8]।

(३) इ--इस वर्ग के शब्द भी प्रचुर मात्रा म उपलब्ध हैं, यथा--

लटि[9], छवि[10], मुनि[11], सिधि[12] भूमि[13], दुलहिनि[14], मूरति[15], राति[16]

(४) ई--ईकारान्त सज्ञाओ का भी पर्याप्त मात्रा मे प्रयोग हुआ है, यथा--

हाथी[17], रिसी[18], गाडी[19], सारथी[20], जबाली[21], सखी[22], चादनी[23], गली[24] भाई[25], बदेही[26]

(५) उ--उकारान्त सज्ञाओं की भी अच्छी सख्या मिल जाती है यथा--

गुरु[27] बिधु[28], मृत्यु[29], प्रभु[30], मधु[31], इदु[32]

(६) ऊ--ऊकारान्त सज्ञाओं का प्रयोग उकारान्त सज्ञाओ की तुलना म कम है, यथा--

साधू[33], कद्[34] बधू[35], बछरू (बछडा)[36], नाऊ[37], बहरू[38], आँसू[39]

(७) ओ--हियो[40] (हृदय), बघाउनो[41] मरामो[42] खरो[43] (=तिनका या खर)

(८) औ--आलोच्य सामग्री म एक मात्र शब्द उपलब्ध है, यथा--

समौ[44] (समउ-समय), भौ[45]

ओकारान्त प्रातिपदिक ब्रजभाषा की प्रकृति के अनुकूल ही प्रयुक्त हुए हैं जिन्हें ब्रजभाषा के ही विशुद्ध रूप स्वीकार करना अधिक समीचीन जान पडता है।

---

१--रा० कि० ९।६, २--रा० अर० २।१२ ३--रा० ल० न० १८।३ ४--रा० बा० १०।२३ ५--रा० बा० १०।२२, ६--रा० बा० १६।४ ७--रा० ल० न० १।१, ८--रा० उ० १४।२६, ९--जा० म० ५४।१, १०--जा० म० ४४।२, ११--रा० ल० न० १९।४, १२--रा० ल० न० २०।४, १३--रा० ब० १७।१४, १४--रा० बा० ३५०।६, १५--रा० अयो० ९१।१४ १६--पा० म० ३०।२, १७-रा० ल० न० १६।३, १८--पा० म० ११।१ १९--रा० ल० न० १७।१, २०--पा० म० छ० १३।२ २१--रा० अयो० ३१९।११ २२--पा० म० १०९।१, २३--बरव रा० ४१।१, २४--पा० म० १०९।२, २५--रा० ल० १२।१० २६-रा० उ० १२१।२१ २७--बरव रा० ४१।२ २८--जा० म० १९।२ २९--रा० सु० ५३।८, ३०--रा० उ० ५।११ ३१--रा० सु० ३।१२ ३२--रा० उ० १२१।४२ ३३--रा० बा० ५।१७ ३४--रा० अयो० १९।१७, ३५--रा० बा० ३५५।१५, ३६--रा० अयो० ३६।१६ ३७--रा० ल० न० १७।१ ३८--रा० ल० न० १।२ ३९--रा० अयो० १३।१२ ४०--रा० उ० ८४।२० ४१--पा० म० छ० ९।४ ४२--रा० अयो० २१३।९ ४३--रा० अयो ३१४।९, ४४--जा० म० ८६।" ४५--रा० ल० न० ८।३।

अन्त्य स्वरों में परिवर्तन—

आलोच्य सामग्री में अन्त्य स्वरों की स्थिति बड़ी परिवर्तनशील है। अधिकांशतः छन्दानुरोध से दीर्घ स्वरान्त संज्ञाएँ ह्रस्व स्वरान्त और ह्रस्व स्वरान्त संज्ञाएँ दीर्घ स्वरान्त हो गई हैं यथा—

आ>अ गग[1] भरोस[2] आस[3] रस[4] जमुन[5] सरित[6]

वस्तुतः ये रूप आकारान्त प्रातिपदिक ही हैं छन्दानुरोध से अकारान्त हो गए हैं।

अ>आ दासा[7] मोरा[8] सतोषा[9] भगवाना[10] मारा[11] ग्रामा[12] अभिमाना[13], सुधामा[14], क्रोधा[15] परिनामा[16]

उपयुक्त सभी प्रातिपदिक मूलतः हैं तो अकारान्त किन्तु छन्दानुरोध से आकारान्त हो गए हैं। इस प्रकार के अकारान्त रूप तुलसी की अवधी रचनाओं में सुलभ हैं। अतएव इन रूपों की गणना अकारान्त प्रातिपदिकों के अन्तर्गत हो भी जा सकती है।

तुलसी काव्य में ऐसे संज्ञा प्रातिपदिक भी प्राप्त हैं जो वस्तुतः हैं अकारान्त किन्तु कहीं-कहीं पर उनका प्रयोग उकारान्त एवं उकारान्त रूपों में भी हुआ है। ऐसा जान पड़ता है कि अकारान्त पु० संज्ञा शब्द तत्कालीन जन भाषा (अवधी) में उकारान्त रूप में उच्चरित होते रहे होंगे। जिन्हें तुलसी ने अपनी रचनाओं में स्थान दिया। यह प्रवृत्ति आज भी अवधी में सजीव है इस प्रकार के प्रयोगों को वैकल्पिक प्रयोग माना जा सकता है। ये (उकारान्त शब्द ही चरणान्त में आकर छन्दानुरोध से उकारान्त भी हो गए हैं यथा—

—अ —उ बचरु[17] सुतु[18] दुखु[19] बीजु[20] समाजु[21] फलु[22] दाबु[23] जतनु[24] स्वारथु[25], प्रातु[26] (प्रात) बेपु[27] नरेसु[28]

---

१—रा० अयो० ८७।१० २—रा० बा० ७।७ ३—बरव रा० ४४।८ ४—रा० अयो० २१।१३ ५—रा० अयो० ६९।१ ६—रा० बा० ३५८।१८ ७—रा० अर० २९।५ ८—रा० कि० १८।११ ९—रा० कि० १,।६, १०—रा० उ० ६१।१२ ११—रा० सु० १२।२० १२—रा० सु० ८। १३—रा० कि० १०।१५, १४—रा० कि० ७।५८ १५—रा० सु० १९।६, १६—रा० अयो० २३।१२ १७—रा० सु० १४।१३ १८—रा० अयो० २१।८, १९—रा० अयो० १९।१७ २०—रा० अयो० १९।१२, २१—रा० अयो० २३।१३ २२—रा० अयो० २१।१० २३—रा० अयो० ११।१० २४—रा० लं० ७।११ २५—रा० अयो० ३१५।६ २६—रा० अयो० ३३।१७ २७—गी० मं० ५४।१ २८—रा० अर० २५।१३

-अ -उ -ऊ प्रतापू[1], देसू[2], मीचू[3] (मृत्यु) राजू[4], नामू[5], कलेसू[6]

अकारान्त संज्ञा प्रातिपदिक कहीं कहीं पर इकारान्त तथा ईकारान्त रूप में भी प्रयुक्त हुए हैं। ऐसा जान पड़ता है कि अकारान्त स्त्रीलिंग संज्ञा शब्द जन भाषा (अवधी) में इकारान्त रूप में उच्चरित होते रहे होंगे, जिन्हें तुलसी ने अपनी अवधी रचनाओं में स्थान दिया। यह प्रवृत्ति आज भी अवधी में प्राप्त है। इस प्रकार के प्रयोग वैकल्पिक प्रयोग प्रतीत होते हैं। ये (इकारान्त) शब्द ही चरणान्त में पड़कर छन्दानुरोध से ईकारान्त भी हो गए हैं। अन्य रचनाओं की अपेक्षा यह प्रवृत्ति 'मानस' में अधिक व्यापक रूप में प्राप्त है, यथा—

-अ > -इ फनि[7], खानि[8], दुलहिनि[9], मूरि[10] (जड़), मुरि[11] (घल), किंकिनि[12]

-अ > -इ- ई पाती[13] (पत्र), करतूती[14], देही[15] (देह), बहिनी[16]

ईकारान्त संज्ञा प्रातिपदिक इकारान्त हो गए हैं, यथा—

ई > -इ रानि[17], नारि[18], बैरि[19], स्वामि[20], भाइ[21]

इकारान्त संज्ञा प्रातिपदिक ईकारान्त हो गए हैं, यथा—

इ > -ई प्रीती[22], नीती[23], बिभूती[24], रीती[25], रासी[26], खरारी[27] (शिव)

## ४ २ लिंग-विधान

आलोच्य सामग्री में संज्ञा या तो पुल्लिंग में प्राप्त होती है या फिर स्त्रीलिंग में। इन दोनों लिंगों के अन्तर्गत सम्पूर्ण प्राणिवाचक और अप्राणिवाचक संज्ञाएँ आती हैं। नैसर्गिक लिंग विधान का नितान्त अभाव है। लिंग निर्धारण में कोई निश्चित नियम नहीं बनाए जा सकते। फिर भी दो आधार बनाए जा सकते हैं। पहला है शब्द गठन अर्थात अन्त्य स्वरों के आधार पर कुछ लिंगाभास मिल जाता है और दूसरा है प्रयोग अर्थात वाक्यगत प्रयोगों के आधार पर लिंग का पता चलता है।

अकारान्त (या व्यंजनान्त) संज्ञाओं का लिंग निर्धारण करना अति दुष्कर है। इस प्रकार की संज्ञाएँ दोनों लिंगों में ही पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध हैं।

---

१-रा० बा० २४।१२, २-रा० अयो० ४९।१ ३-रा० बा० ,।१२ ४-रा० अयो० ४२।१, ५-रा० बा० २६।११ ६-रा० अयो० ७५।१५ ७-पा० म० ६०।१ ८-रा० कि० १।२, ९-जा० म० ५८।२ १०-रा० अयो० ३१-।१८ ११-रा० अयो० ३१८।१७ १२-रा० लं० नं० ११।३ १३-रा० सु० ५२।१५ १४-रा० अयो० १५।११ १५-रा० बा० ३१०।२ १६-रा० अर० १७।५, १७-रा० अयो० २५।२१, १८-रा० उ० १६।१ १९-रा० अयो० १४ १९, २०-रा० बा० १५।७ २१-रा० ल० न० १२।४ २२-रा बा० २८।१० २३-रा० अर० १७।४ २४-रा० अयो० ३१५।१४, २५-रा० बा० ३२०।२ २६-रा० बा० २६।२ २७-रा० कि० २९।१५।

उदाहरणार्थ—

अकारान्त पुल्लिंग संज्ञा रूप—

जल[1] थल[2] नभ[3], मेघ[4] सर[5] जग[6] नरेस[7]

अकारान्त स्त्रीलिंग संज्ञा रूप—

सेज[8], सीय[9] जमाल[10] बरात[11] मीन[12]।

आकारान्त (–आ) संज्ञाएँ प्राय पुल्लिंग हैं (स्त्रीलिंग में भी प्राप्त होती हैं) यथा–

सुता[13] मना[14] माया[15] ?या[16] माया[17] ममता[18] मुद्रिका[19]

आदि तत्सम नाम जबकि—या में अन्त होने वाली संज्ञाएं प्राय स्त्रीलिंग हैं यथा—मलिनिया[20] बरिनिया[21] नउनिया[22] आदि।

उकारान्त और ऊकारान्त संज्ञायें प्राय पुल्लिंग हैं जबकि इकारान्त और ईकारान्त संज्ञायें प्राय स्त्रीलिंग हैं। ब्रज भाषा के प्रभाव से जो ओकारान्त शब्द प्रयुक्त हुए हैं वे सब पुल्लिंग ही हैं। वाक्यों में क्रिया रूपों द्वारा संज्ञाओं का लिंग स्पष्ट होता है यथा—

तेहि निसि नींद परी नहिं काहू।[23] मंगल रचना रची बनाई।[24]
मुनि मन कीन्ह प्रणाम वचन आसिस दई।[25]
अस कहि कुटिल भई उठि ठाढ़ी।[26] कपट छुरी उर पाहन टेई।[27]
सिंदूर बदन होम लावा होन लागी भावरी।[28]
बर दुलहिनिहि लिवाइ सखी कोहबर गई।[29]
नाउनि अति गुनखानि तो बगि बोलाई हो।[30]
मानहु रोष तरंगिनि बाढ़ी।[31]

सामान्य रूप से कर्ता के लिंग के अनुसार क्रिया का लिंग परिवर्तित होता है किन्तु 'मानस' में एक स्थल पर कर्ता स्त्रीलिंग में होते हुए भी क्रिया पुल्लिंग में है।

१–रा० बा० ८।२ २–रा० बा० ८।२ ३ रा० अर० १२।२९ ४–रा० बा० १।८ ५–रा० कि० १६।९ ६–रा० बा० ५।१२ ७–रा० अयो० ४।१ ८–रा० अयो० ३८६।९ ९–जा० मं० १२।११, १०–जा० मं० १२०।१ ११–जा० मं० छं० १५।१ १२–पा० मं० ६७।१ १ –रा० बा० ५८।२ १४–रा० अर० ११।६ १५–रा० बा० १४।१० १६–रा० सु० ५२।१४, १७–रा० अर० १५।३ १८–रा० लं० १४।११ १९–रा० अर० १३।१ २०–रा० लं० न० ८। २१–रा० लं० न० ८।३ २२–रा० ल० न० ८।४ २३–रा० अयो० ३७।१५ २४–रा० बा० ४५।३ २५–पा० मं० ११।२, २६–रा० अयो० ३१।१ २७ रा० अयो० २२।२ २८–जा० मं० छं० १८।३ ९ जा मं० १४६।२ ३०–रा० लं० न० १०।१, ३१–रा० अयो० ३४।२।

इसका प्रमुख कारण यही जान पडता है कि प्राचीन अवधी में कर्मणि प्रयोगो मे कर्म के अनुसार ही क्रिया का रूप परिवर्तित होता रहा होगा, यथा—

मम वचन जब सीता बोला[1] ।

इस प्रकार यदि क्रिया रूप स्त्रीलिंग (प्राय इकारान्त अथवा ईकारान्त) हैं तो स्पष्ट हो जाता है कि सज्ञा स्त्रीलिंग है अन्यथा पुल्लिंग, यथा—

अस कहि रघुपति चाप चढावा[2] । प्रभु सुभाय परिजनन्हि ह सुनावा[3] ।

इहा अर्धनिसि रावनु जागा[4] । देव ह समाचार तब पाए[5] ।

इसके अतिरिक्त विशेषण रूपो से भी लिंग का स्पष्टीकरण होता है—

स्त्रीलिंग—रजनी अधियारी[6] घटा अतिकारी[7], ऊँचि रुचि[8],

बीचि टहल[9], राति निमली[10] प्रीति गाढी[11]

कथा पावनी[12], मति पोची[13], जीभ बिचारी[14], प्रीति—

थोरी[15], जीभ दूजी[16]

पुल्लिग—पडित मूढ[17], पद पावन[18] दीन वचन[19], कृश गान[20], काल कराल[21]

पुरुष वाचक सम्ब ध कारकीय रूपो (सर्वनाम) से भी सज्ञाओ का लिंग स्पष्ट होता है। अनुपात की दृष्टि से मानस मे यह प्रवृत्ति अधिक पाई जाती है। मोरि—मोरी (छन्दानुरोध से), तोरि—तोरी (छन्दानुरोध से), राउरि—राउरी (छन्दानुरोध से), तुम्हारि—तुम्हरी—तुम्हारी आदि से स्त्रीलिंग सज्ञाओ का बोध होता है, यथा—

सुनहु प्रान पति बिनती मोरी[22] । भाषा भनित मोरि मति मोरी[23] ।

तुम अति कीन्ह मोरि सेवकाई[24] । सुग्रीवहु सुधि मोरि बिसारी[25] ।

चल न चातुरी मोरि[26] । अतकाल गति तोरि[27] ।

सुनु मथरा बात फुरि तोरी[28] । कहु तिय होहिं सयानि सुनहिं सिख राउरि[29] ।

राम निकाइ रावरी है सबही का ठीव[30] ।

---

१—रा० अर० २८।९ २—रा० सु० ५८।११ ३—रा० उ० १९।१० ४ रा० ल० १००।१३, ५—रा० बा० ८८।७ ६—रा० अर० ४४।१४ ७ रा० ल० १३।१० ८—रा० बा० ८।१३ ९—रा० उ १८।३ १०—रा० उ० १०९।२ ११—रा० सु० १४।१ १२—रा० उ० १५।१ १३—रा० अयो० ९२।१ १४—रा० सु० ७।२, १५—रा० बा० २८।१६, १६—रा० अयो० १६।२ १७—रा बा २८।१२, १८ जा० म० २।२ १९—जा० म० २६।२ २० रा० उ० १।२२ २१—बरवै रा० ४५।१, २२—रा० ल० १४।१४ २३—रा० बा० १५।१३, २४ रा० उ० १६।७ २५—रा० कि० १८।७ २६—रा कि० ९।२२, २७—रा कि ९।२४ २८—रा० अयो० २०।१ २९—पा० म० ६३।१, ३०—रा० बा० २।२१ ग

हैं तुम्हारि सेवा बस राऊ[1] । जरि तुम्हारि चह सवनि उखारी
नाथ सकल सम्पदा तम्हारी[2] । जानउ महिमा कछुक तुम्हारी ।
तम्हरी कृपाँ सुलभ सोउ मोरे[3] । मरजादा पुनि तुम्हरी कीन्ही[4] ।

इसी प्रकार मोर—मोरा मोर तोर—तोरा (छन्दानुरोध से) तोर राउर, तुम्हार—तुम्हारा आदि से पुल्लिंग सज्ञाओं का पता चलता है यथा

मोर अहार जहा लगि चारा । मोर याउ मैं पूछउ साईं[6] ।
जानत प्रिया एक मन मोरा[7] । प्रियाहीन डरपत मन मोरा ।[8]
मैं सेवक रघुपति पति मोरे[9] । कहु कछु लाप न तोरे[10] ।
जाहु पुर रहहु हतउ सुत तोरा[11] । मा विधि घटब काज मैं तोरे[12] ।
राउर राउर नामु जसु[13] । गिरिजाहि लग हमार जितनु सुख[14] ।
नर कपि भालु अहार हमारा[15] । आवा काल तुम्हार[16] ।

साथ ही सम्बन्ध कारक के परसर्गों द्वारा भी लिंग बोध होता है यथा—

स्त्रीबोधक—कनक पकज की कली[17] । सोइ करतूति विभीषन केरी ।
गिरजा रघुपति के यह रीति[18] । सूपनिखा रावन के बहिनी ।

पुंलिंग बोधक—रघुपति कर सदेसु अब[2] ।
समय सिंधु गहि पद प्रभु केरे[2] । धुआ देखि खर दूषन केरा[2] ।
रिपु के दल कपिन्ह तब जाने[2] । ताके भय रघुवीर कृपाला ।

पुल्लिंग सज्ञाओं को स्त्रीलिंग बनाते समय उनकी अन्त्य ध्वनियों में अनेक प्रकार के परिवर्तन होते हैं जिन्हें इस प्रकार स्पष्ट किया जा सकता है-

१—आकारान्त पु० सज्ञाओं में—आ के स्थान पर निम्न प्रत्ययों का योग देखा जा सकता है—

—ई सखा — सखी दुरा — दुरी[2]

---

१—रा० अयो० २११६ २—रा० अयो० १०११४ —रा० बा० ३६०।११ ४—रा० अर० १ ।१० ५—रा० बा० १४।२१ —रा० सु० ८९।१ ७—रा० सु० ६।५ ८—रा० कि० २।१४ ९ रा० सु० १४।२ १—रा० कि० १४।७ ११ रा० अर० ११।॰॰ १२ रा० अयो० ७।३८ १३—रा० सु ५४।१३ १४—रा० कि० ८।२ १५—रा० अयो० ३।१७ १६—पा० म० १८ २ १७—रा० २० ८।२ १८—रा० सु० ४२।२० १९—रा० उ० १०९।३२ २०—रा बा० २९।१३ २१—रा० उ० ।११ २२—रा० अर १७।१ २—रा० सु० १४। २ २४—रा० सु० ५९।१ २५—रा अ० २।१९ २६—रा० सु० ५ ।३, २७—रा कि० ९।२३ २८—पा० म १४८।०

–इनि दूल्हा – दुलहिनि[1]

–इनी लरिका (लड़का) – लरिकिनी[2]

–इयाँ – बरुना – बरुनियाँ[3]

२–ईकारान्त पुल्लिग संज्ञाओ मे '–ई' का '–इ' मे परिवर्तन होकर आगे निम्न प्रत्ययो का योग होता है, यथा–

–नि दरजी – दरजिनि[4], तँबोली – तँबोलिनि[5]

मोची – मोचिनि[6] जोगी – जोगिनि[7]

–निया माली – मलिनिया[8]

३–ऊकारान्त पुल्लिग संज्ञाओ मे '–ऊ' का परिवर्तन 'उ' मे होकर आगे '–नि' या निया प्रत्यय का योग होता है–

नि नाऊ – नाउनि[9]

–निया नाऊ – नउनिया[10]

४–अकारान्त पुल्लिग संज्ञाओ मे '–अ' के स्थान पर निम्न प्रत्ययो का योग प्राप्त है यथा–

–इ देव – देवि[11], कुमार – कुमारि[12]

कुअर – कुअरि[13]

–ई मराल – मराली[14]

सजन – सजनी[15], चाँद – चादनी[16]

–इनि अहीर – अहीरिनि[17]

लोहार – लोहारिनि[18] पिसाच – पिसाचिनि[19]

–आई लोग – लोगाई[20]

–इनी सेवक – सेवकिनी[21]

–इया उजिआर – उजिअरिया[22], अनुहार – अनुहरिया[23]

–नि पहराव – पहिरावनि[24]

–इन साँप – साँपिन[25]

–आ प्रिय – प्रिया[26]

---

१–पा० म० ८०।१ २–रा० बा० ३५५।१५ ३–रा० ल० न० ८।१ ४–रा० ल० न० ६।१ ५–रा० ल० न० ६।१, ६–रा० ल० न० ७।१, ७–रा० ल० ८८।१३ ८–रा० ल० न० ७।३, ९–रा० ल० न० १०।१ १०–रा० ल० न० ८।३ ११–रा० बा० ४८।१, १२–पा० म० छ० ५।२ १३–पा० म० ९।१, १४–रा० अयो० २०।८, १५–रा० अयो० १३।१ १६–बरवै रा० ४।१, १७–रा० ल० न० ५।३, १८–रा० ल० न० ५।२, १९–पा० म० ५०।२ २०–रा० अयो० ११।६ २१–रा० उ० ३४।९ २ –बरवै रा० ३७।१ २ –बरवै रा० ३।२ २४–जा० म० १९।१।१, २५–रा० अयो० १३।१७ २६–रा० अयो० ३२ १८।

## ४ ३ वचन-विधान

वचन विधान की दृष्टि से आलोच्य भाषा में संज्ञाओं के दो रूप मिलते हैं। एक रूप से एकत्व का बोध होता है तो दूसरे से एक से अधिक का। इन्हीं दोनों रूपों को क्रमश संज्ञा का एक वचन और बहुवचन रूप कहा जा सकता है। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि संज्ञा—रूपों में पाए जाने वाले वचन के विभक्ति-प्रत्ययों को कारक-सम्बन्धों के द्योतन विभक्ति-प्रत्ययों से पृथक करके नहीं देखा जा सकता है। अतएव इस प्रकार के विभक्ति प्रत्ययों को कारक-विधान (४ ४) के अन्तर्गत स्पष्ट किया जा रहा है।

कहीं-कहीं विश्लिष्ट विधा से अर्थात पृथक से गन—गण लोग लोग आदि शब्द जोड़ कर भी एक वचन से बहुवचन का बोध कराया गया है यथा—

(१) गन-गण—आलहिं वास के माडव मनिगन पूरन हो।[1]
मुदित जनकपुर परिजन नृपगन लाजहिं।[2]
प्रेम मगन प्रेमगन तन न सँभारहिं।[3]

(२) लोगू— सुनि कठोर कवि जानहिं लोगू।[4] (कवि लोग)

इसके अतिरिक्त निम्न प्रणालियों से भी बहुवचनत्व का द्योतन किया गया है यथा—

(१) इकारान्त संज्ञाओं में अनुस्वार के योग से यथा—
मानु निधान विलोकि लायन लाह लूटति नागरी।[5]
बहुरि बहुरि भेंटहिं महतारीं।[6] चलिहि बरात सुनत सब रानी।
सिंदूर बदन होम लावा होन लागी भाँवरी।[8]

(२) पुनरुक्ति द्वारा यथा—गृह गृह प्रति मनि दीप बिराजहिं।[9]
ऊपर लोक अंग अंग विश्रामा।[10]
समाचार सब सखि ह जाइ घर घर कहे।[11]
दिन दिन प्रति अति होहिं सोहाए।[12]
राम रोम छबि निंदति काम मनोजनि।[13]
सुख समाज लखि रानि ह आनद छिनु छिनु।[14]

---

१—रा० ल० न० ३।२ २—जा० म० ९७।२ ३—रा० म ३६।२ ४—रा० अयो० २१८।४ ५—जा० म० छं० १२।१, ६—रा० बा० ३३४।१५ ७—रा० बा० ३३४।३ ८—जा० म० छं० १८।३ ९—रा० उ० २७।१६ १०—रा० ल० १५।२, ११—पा० म० ३०।१ १२—रा० अर० १३।४ १३—जा० म० ९५।१, १४—जा० म० ११०।२।

(३) परसर्गों द्वारा—पर हित हानि लाभ जिन्ह केरें ।[1]
सिय रघुबर के भए उनींदे नैन ।[2] ए किरीट दसकंधर केरें ।[3]

(४) विशेषणों द्वारा यथा—किए सकल नर नारि बिसोकी ।[4]
बरषहिं बिबिध प्रसून ।[5] रूप धरें जनु चारिउ बेदा ।[6]
सुजस होहिं तिहुँ पुर अति पावन[7]।
दहु दिसि धावहिं कोटिन्ह रावन ।[8]
तनु पोषक नारि नरा सगरे ।[9]

(५) क्रिया रूपों द्वारा, यथा—लै लै नाउँ सुआसिन मंगल गावहिं ।[10]
बाजहिं निसान सुगान नभ चढ़ि बसह बिधु भूषन चले ।[11]
बरषहिं सुमन जय जय करहिं ।[12]
बर दुलहिनिहि लिवाइ सखी कोहबर गईं ।[13]
मन भावत विधि कीन्ह मुदित भामिनि भई ।[14]
बार बार भेंटहिं महतारी ।[15]
राजन भीहें हाथी धानिन्ह हार हो ।[16]

## ४४ कारक विधान

४४० कारक संज्ञा (अथवा सर्वनाम) का वह रूप होता है जो वाक्य में किसी अन्य पद से अपना संबंध प्रकाशित करता है। आलोच्य भाषा में सर्वनाम दो प्रकार के मिलते हैं। अस्तु संज्ञाओं के दो कारक हैं—(१) मूल और (२) तिर्यक। निर्विभक्तिक रूपों को मूलकारक के अन्तर्गत स्थान दिया गया है जबकि अन्य रूपों (परसर्ग रहित या परसर्ग सहित) को तिर्यक कारक में। इन दोनों प्रकार के कारक-रूपों के द्वारा वाक्य में अनेक प्रकार के सम्बन्ध प्रकट किए जाते हैं यथा—कर्तृत्व, कर्मत्व करणत्व आदि। निम्न विषयक्रमों में उपर्युक्त कथन को सोदाहरण स्पष्ट किया जा सकता है —

### ४४१ मूल रूप (निर्विभक्तिक प्रयोग)

ऐसे रूप जिनमें तात्कालिक दृष्टि से विभक्तियों (व्याकरणिक प्रत्ययों) का योग नहीं जान पड़ता है उन्हें निर्विभक्तिक मान कारके प्रातिपदिकों में परिगणित

---

१—रा० बा० ४।३ २—बरवै रा० १९।२, ३—रा० ल० ३।२९ ४—रा० उ० ६।१२ ५—जा० मं० ११२।१ ६—रा० उ० ३२।९ ७—रा० ल० ७।१६ ८—रा० ल० ९६।१ ९—रा० उ० १०२।१९ १०—जा० मं० १४३।१ ११—पा० मं० छं० १२।१ १२—पा० मं० छं० १२।२ १३—जा० मं० १४६।२, १४—जा० मं० १४६।१ १५—रा० बा० ३३७।१२, १६—रा० क० न० १६।३

कर लिया गया है यद्यपि ऐतिहासिक दृष्टि से इस प्रकार के प्रयोग सविभक्तिक ही रहे हैं। जहाँ तक कारक सम्बन्धों के प्रकाशन का प्रश्न है निर्विभक्तिक प्रयोगों से मुख्यत कर्ता और कभी-कभी कर्म का ही स्पष्ट ज्ञान है, वश छन्दानुरोध से जहाँ परसर्ग लोप मिलता है वहाँ अन्य कारक सम्बन्धों की अभिव्यक्ति सम्बन्धित परसर्गों की योजना करने पर ही होता है और इस प्रकार के परसर्गाकांक्षी निर्विभक्तिक प्रयोग या सविभक्तिक प्रयोग नियक के अन्तर्गत विश्लेषित हुए हैं।

मूल रूप का कर्ता एवं कर्म में प्रयोग—

(क) कर्ता—मानहु समर सुर जय पाई।[1]
मय विलोकत रामहिं।[2] रामचन्द्र बैठहिं सिंघासन।[3]
प्रभु प्रेरित लछिमन पहिराए।[4] बड बरनि न रतकथा।[5]
बचन न आवत।[6] नृपति कीन्ह सनमान।
मुनि जतनु कराही।[8] मुनिपद कमल परे द्वौ भाइ।[9]
सुत बिलोकि हरषी महतारी।[10] सुनि महिमा रानिन्ह धरजु आयउ।[11]

(ख) कर्म—(प्राय अचेतन संज्ञाओं का प्रयोग)
बचन बोले दीन दयाल।[12] कही कथा सर्व संगति जस।[13]
देखहु आपनि मूरति।[14] छबि देखि मदन मए पुरजन।[15]
विनती सचिव करहिं कर जोरी।[16] रिपु रन जीति सुजस सुर गायउ।[17]

चेतन संज्ञाओं का प्रयोग—
तुम्ह देख कप लु रघुराई।[18] सिव समिरि मुनि सान।[19]
दइ जनक तानिह कुअर कुअरि व्याहि।[20]
पितहि जुहार रहन बलि साई।[21]

(ग) सम्बोधन— संज्ञा का यह वह रूप है जिसमें प्राणी विशेष यत्किञ्चित भावुकतावश, अचेतन पदार्थों का भी सम्बोधित किया जाता है। विशेष महत्वपूर्ण बात यह है कि इसके साथ विस्मयादि बोधक चिह्नों का प्रयोग तथा कारक चिह्नों का पूर्णत अभाव होता है। तुलसी की अवधी रचनाओं में सम्बोधन को व्यक्त करने

१—रा० बा० ३५०।१ २—जा० म० २७।२ —रा० उ० १०।१० ४—रा० उ० १७।१३ ५—रा० ल० १११।३१ ६—रा सु० १४।१३ ७—जा० म० १ ।२ ८—रा० कि० १०।५ ९—रा० अर० १२।१९ १०—रा० ल० १२।११ ११—जा० म० ७८।१ १२—रा० ल० ११३।४४ १३—रा० सु० १ ।२ १४—बरव० रा० १८।२, १५—जा० म० ५५।१ १६—रा० अयो० ५१९ १७—रा० उ० ।० १८—रा० उ० ।१६ १९—पा० म० ७५।१ २० जा० म० १७।२ २१—रा० अयो० ८३।९

की दो प्रकार की प्रवृत्तियाँ दृष्टिगोचर होती हैं—(अ) व स्थल जहा सस्कृत सनारूपों का प्रयोग हुआ है—प्राय ऐसे स्थलों पर सना के मूलरूप को विकृत न कर उनके पूर्व रे री हा, हे ए आदि सम्बोधन बोधक शब्दों का प्रयोग हुआ है। (ब) दूसरे व स्थल जहाँ केवल मूल रूप में ही प्रयुक्त हुए हैं। उक्त दोनों प्रवृत्तियाँ के उदाहरण क्रमश इस प्रकार हैं—

(अ) हे—हे खग मृग।[1]
हे विधि दीन बधु रघुराया।[2] हे मधुकर श्रेनी[3]
हा— हा गुन खानि जानकी सीता।[4] हा लछिमन तुम्हार नहिं दाया।[5]
हा रघुकुल सरोज दिन नायक।[6] हा जग एक बीर रघुराया।[7]
रे रे कपि बबर खव सव।[8] रे कपिपात बोलु सभारी।[9]
राम मनुज बस रे मठ बगा।[1]
रे रे—रे रे दुष्ट ठाढ किन होई।[11]
सना के मूलरूप का प्रयोग—
राम कहा प्रनामु कर सीता।[11] अब घर जाहु सखा सब।[13]
मित प्रद सुनु सुनु राजकुमारी।[14]
सिय तुव अग रग मिलि अधिक उदोत।[15]
सुनहु प्रानपति बिनती मोरी।[16] रानी कहहिं बिलोकहु सजनी।[10]
अगद कहहिं सुनहु हनुमना।[18] जनम जनम रघुनदन तुलसी देहु।[19]
कतिपय स्थलों पर सस्कृत से प्रभावित रूप भी प्रयुक्त हुए हैं यथा—
सीत पुत्रि करसि जनि त्राता।[1]
धिग धिग जीवन दव सरीर हरे।[11] जय राम सदा सुख धाम हरे।[11]
भव वारन दारन सिंह प्रभो।[11] गुन सागर नागर नाथ विभो।[1]

६४ २–तियक रूप (तिमक कारक)—मूल रूपों के अतिरिक्त अन्य प्रकार के समस्त रूपों को तियक माना गया है। इन रूपों की सामान्य विशेषता

---

१—रा० अर० ३०।३३ २—रा० अर० १०।७ ३—रा० अर० ३०।३३ ४—रा० अर० ३०।१२ ५—रा० अर० २१।५ ६—रा० अर० २९।४ ७—रा० अर० २९।११ ८—रा० ल० २५।१९ ९—रा० ल० २११ १०—रा० ल० २६।९ ११—रा० अर० २९।२१ १२—रा० ल १२०।१०, १३—रा० उ० ,।७ १४—रा० उ० ८।१, १५—बरव रा० १०।१ १६—रा० ल० १४। ४ १७—रा० बा० ३५८।६ १८—रा० उ० १३।२० १९—बरव रा० ६८ २ २०—रा० अर० २९।१७ २१—रा० ल० ११११३५ २२—रा ल० ११,।१, २३—रा० उ० ११।१३ २४—रा० ...

यह है कि इनका प्रयोग परसर्गों के साथ होता है। परसग योजना के सम्बन्ध मे यह तथ्य उल्लेखनीय है कि कर्त्ता को छोड़कर अन्य कारक सम्बन्धो की अभिव्यक्ति के लिए प्राय परसग योजना का आश्रय लिया गया है। परसग रहित और परसग सहित प्रयोगो का देखकर तत्कालीन प्रवत्ति के सम्बन्ध म हम ये निष्कष निकाल सकते हैं—(१) यद्यपि परसग प्रयोग का प्रवत्ति का आरम्भ हो चुका था किन्तु फिर भी यह आवश्यक न था कि परसर्गों का प्रयोग कर के ही कारक सम्बन्ध प्रकाशित किए जायें। वाक्य गठन स कारक सम्ब ध स्वय प्रकाशित हो सकते हैं अर्थात् वकल्पिक प्रयोग भी हो सकते थ। (२) वस्तुत परसग प्रयोग की प्रवत्ति का प्रचलन था जहां कही परसग रहित प्रयोग मिलते हैं वहां परसर्गों का लोप छन्दानुरोध से हुआ है क्योकि सम्बन्धित परसर्गों की योजना किए बिना कारक सम्बन्ध स्पष्ट नही होते है और (३) विभक्तियो (व्याकरणिक प्रत्ययो) के योग से भी विविध प्रकार के कारक सम्बन्ध स्पष्ट किए गए हैं। इस प्रकार के प्रयोग सश्लिष्ट है जबकि उपयुक्त प्रयोग विश्लिष्ट है। य सश्लिष्ट प्रयोग प्राय परसग रहित मिलते है। आलोच्य सामग्री मे यत्र तत्र परसग रहित प्रयोग भी सुलभ हो जाते हैं। निम्न विषय क्रमो म स्पष्टीकरण किया जा रहा है।

४ ४ २ १ परसग रहित प्रयोग (विश्लिष्ट रूप) —

एकवचन—तुम्हरी कृपा सुलभ सोउ मोर।[१] (करण)
राम कृपां नासहिं सब रोगा।[२] (करण) गावत गीत मनोहर बानी।[३] (करण)
प्रभु प्रसाद सिव सबहिं निबाही।[४] ( ' ) जो जगु जोगु भूप अभिषका।[५] (सम्प्रदान)
प्रभु के बचन सीस धरि सीता।[६] (अधिकरण)
फिरहिं भवन प्रिय आसिस पाई। ( ' )
राउर नगर कोलाहल होई। ( ) जानि सगुन मन हरषि अति।[९] (अधिकरण)
हरषि नगर निसान बहु बाजे।[१०] ( ) प्रबसि नगर कीज सब काजा।[११] ( ' )

तुलसी ने सर्वाधिक प्रयोग सम्बन्ध रूपो का किया है। तत्पुरुष समास की सम्भावना क कारण सम्ब ध कारक क निर्विभक्तिक रूपो के स्पष्टीकरण म दुरुहता उत्पन्न हो गई है—
देखी नयन स्याम मृदगाता।[१२] (सम्ब घ) राम छवि नि-ति।[१३] (सम्ब घ)

---

१—रा० बा० १ १२१, २—रा० उ० १२२।९ ३—रा० बा० २४।३, ४—रा० अयो० ४।७ ५—रा० अयो० ६।८ ६—रा० —० १०९।१ ७—रा० अयो० १६।२ ८—रा० अयो० रा० अयो ९—रा० उ० १।२४ १०—रा उ० ९।८ ११—रा० — ५।१ १२—रा० ल० १०८।२ १३—जा० म० ९५।१।

राम कृपा नासहि ।[१] (सम्बंध)
गगा जल कर लसत ।[२] ( " )
पुर लोग राम तन चितवहि ।[३] ( " )
बहुवचन—चरन बदि पायोधि सिधावा । ( कर्म )
हृदय सुमिरि सब सिद्ध बोलाई ।[४] ( )
दइ जनक तीनिहुँ कुअँरि कुअँर ।[५] ( " )
मनिगन बसन बिमान भराया । ( करण )
मरिगे रतन पदारथ सूप हजार हो ।[६] ( )
चहुँ दिसि तिन्हके उपवन सुंदर ।[७] (अधिकरण)

परसग रहित प्रयोग (संश्लिष्ट रूप)—

(१) एकवचन—राजहि तुम्ह पर प्रेम बिसषी ।[८] (=राजा का) कर्ता
अधहि लोचन लाभु सोहावा ।[९] (=अध को) कर्ता
*धारिहि बात पितहि दुख भारी ।[१०]* *(=पिता को) कर्ता*
चोरहि चाँदनि राति न भावा ।[११] ( कर्ता )
देखत रामहि भए सुखारे ।[१२] ( कर्म )
तब लछिमन सीतहि लै आए ।[१३] ( )
कुबरिहि रानि प्रानप्रिय जानी ।[१४] ( ' )
रानिहि जानि ससोच ।[१५] ( ' )
हृदय आउ सिय राम धरे धनु माथहिं ।[१६] ( )
संभु समय तेहि रामहि देखा ।[१७] ( ' )
सोइ सिव काग भुसुंडहि दीन्हा ।[१८] ( )
विधिहि मनाव राउ मन माही ।[१९] ( )
गिरिजहि लगे हमार जिवनु ।[२०] ( )
[illegible] गयउ रामहि ।[२१] ( )

१—रा० उ० १२२।९ २—रा० ल० न० ३।३ ३—जा० म ८०।१ ४—रा० सु० ६०।१६ ५—रा० बा० ३०७।१/ जा० म० १७१। ७—रा० ल ११७।६ ८—रा० ल० न १६।४ ९—रा० अ० २९।८, १०—रा० बा० ३५०।,४, ११—रा० बा० ०३।२ १२—रा० अयो ४२।११, १ —रा० अयो० ११।१४ १४—रा० बा० ३४८।१ १५—रा० अर० २१।२, १६—रा० अयो० २३।१ १७—जा० म० ७५।२ १८—पा० म० १।२ १९—रा० बा० ५०।१ २०—रा० बा० ३०।७ २१—रा० अयो० ४८।११ २२—पा म १८।२ २३—जा० म० ८।१ ।

| | | |
|---|---|---|
| | सीता कह सुधि प्रभुहि सुनावी ।[1] | ( कर्म ) |
| | तौ काउ नपहि न दत ।[2] | ( सम्प्रदान ) |
| | समुहि कीन्ह प्रणाम ।[3] | ( " ) |
| | सासु ह सर्वनि मिली बदेही ।[4] | ( ' ) |
| | जात सराहत मनहि ।[5] | (अधिकरण ) |
| | रामु मनहि मुसकाई ।[6] | ( ' ) |
| | निज काजहि लागि ।[7] | ( " ) |
| | नृपहि मोदु सुनि सचिव सुभाषा ।[8] | ( सम्बन्ध ) |
| | रामहि तिलक कालि जो होई ।[9] | ( ) |
| | तीनि काल को ग्यान कौसिकहि ।[10] | ( सम्बन्ध ) |
| | उमहि नाम तब भयउ अपरना ।[11] | ( ' ) |
| बहुवचन-- | आजु सरन्ह मोहि दीन्ह अहारा ।[12] | ( कर्ता ) |
| | कपिन्ह पट भूषन पाए ।[13] | ( ) |
| | पुरवासिन्ह तब राम जुहारे ।[14] | ( ) |
| | कलि के कबिन्ह करउँ परनामा ।[15] | ( कर्म ) |
| | कपिन्ह देखावत नगर मनाहर ।[16] | ( ) |
| | नारि परस्पर कहहिं दखि दोउ भाइन्ह ।[17] | ( ) |
| | बिधु महि पूरि मयूखन्हि रबि ।[18] | ( करण ) |
| | बनाइ बहु भर्जान्ह सचे ।[19] | ( ) |
| | विप्रन्ह दान विविध विध दीन्हे ।[20] | ( सम्प्रदान ) |
| | बठे राम द्विजन्ह सिर नाई ।[21] | ( ) |
| | कानन्हि कनक फूल छवि देही ।[22] | ( अधिकरण) |
| | कमल करन्हि लिए मातु ।[23] | ( ) |
| | कटि निषग बर कमलन्हि धर धनु सायक ।[24] | ( ) |
| | मनिन्ह मति अति भोर ।[25] | ( सम्बन्ध ) |
| | फनिकन्ह जनु सिर मनि उरगोई ।[26] | ( ) |

१–रा० सु० २।८ २-जा० म० ७५।२ ३–रा० ल० ११९।२८ ४–रा० उ० ७।१ ५ रा० बा० २६०।२३ ६–रा० बा० ३५०।२४ ७–रा० अयो० ६।१० ८–रा० अयो ५।१३ ९–रा० अयो० १९।११ १०—जा० म० ७७।१ ११—रा० बा० ७४।१४ १२–रा० सु० २।५ १३–रा० लं० ११८।१९ १४–रा० उ० ३।७, १५–रा० बा० १४।७ १६–रा० उ० ४।२ १७-जा० म० ५६।१ १८—रा० उ [illegible] १९– [illegible] २०–रा० उ० १२।१३ २१–रा० उ० [illegible] —रा० बा० ९।३ २३—रा० बा० [illegible] १८ [illegible] ५८।१, [illegible] बा ८।२४ २६–रा० लं० ८।२० ।

४ ४ २ २ परसग सहित प्रयोग—एकवचन—

| | | |
|---|---|---|
| को — | चित चहत चद्र ललाम को[१] । | (कम) |
| | गौरिहिं निहोरत घाम को[२] । | ( „ ) |
| कह — | देइ सुअरघ राम कहँ लेइ बैठाइ हो[३] । | ( , ) |
| | बाल वद्ध कहँ सग न लावहि[४] । | ( „ ) |
| | तेहि सर हतौ मूढ कहँ काली[५] । | ( „ ) |
| कहु — | जब सुग्रीव राम कहु देखा[६] । | ( „ ) |
| | जब लगि भजन न राम कहु[७] । | ( „ ) |
| सन — | सठ सन विनय कुटिल सन प्रीती[८] । | (करण) |
| | जनक सुता सन बोलेउ[९] । | ( „ ) |
| | बडे भाग अउण सम सन होय[१०] । | ( „ ) |
| ते — | फूल बान ते मनसिज वेधत आनि[११] । | ( „ ) |
| तें — | सगतें जती कुमन्त्र तें राजा[१२] । | ( „ ) |
| | माया तें असि रचि नहिं जोई[१३] । | ( „ ) |
| से — | ग्यान अनल मन कसे अनलें से[१४] । | ( „ ) |
| सो — | भटत भुज भरि भाइ भरतें सो[१५] । | ( „ ) |
| कहँ — | तिलक विभीषनें कहँ पुनि सारयो[१६] । | (सम्प्रदान) |
| | सीता सहित अवध कहुँ[१७] । | ( „ ) |
| | मुनि निज आश्रम कहु पग धारा[१८] | ( „ ) |
| हित — | स्वारथ परमारथ हित एक उपाय[१९] । | ( „ ) |
| हेतु — | घम हतु अवतरेहु गोसाई[२०] । | ( , ) |
| लागि— | हित लागि कहौं[२१] । | ( „ ) |
| महँ — | मन महँ बहुत भाँति सुख मानी[२२] । | (अधिकरण) |
| | तुलसी जनि धरहु गग मह साँच[२३] । | ( , ) |

१—पा० म० छ० ८।२ २—पा० म० छ० ४।१, —रा० ल० न० ४।२, ४—रा० सु० १।७ ५—रा० कि० १८।१०, ६—रा० कि० ४।११ ७—रा० सु० ४६।१९ ८—रा० सु० ५८।३ ९—रा० अर० २३।१९ १०—बरव रा० ६३।२ ११—बरवै रा० ४०।२ १२—रा० अर २१।१९, १३—रा० सुं० १३।६ १४—रा० अयो० १७।१४ १५—रा० अयो० ३१७।७ १६—रा० ल० ११८।८ १७—रा० ल० १२०। ९ १८—रा० सु० ५७।१४, १९—बरव रा० ४५।? २०—रा० कि० । १—पा० म छ० ६।८, २२—रा० उ० २।३ २३—बरव रा० २४।१

| | | | |
|---|---|---|---|
| महु | — | मनि महु प्रगट भूमि कह पाई[1] । | (अधिकरण) |
| | | सीता जल जलनिधि महुँ जाई[2] । | , |
| माहि—माही | | नप समथिअ मन माहि[3] । | , |
| (छन्दानुरोध से) | | दामिनि दमक रह घन माही । | |
| | | नहि दरिद्र सम दुख जग माही[5] । | „ |
| महि | — | रन महि परे निसाचर मार[6] । | |
| माप | — | सभा माप पर करि[7] । | , |
| | | मुनि मग माप अचल होइ बैठा[8] । | , |
| पर | — | प्रभु तरुवर कपि डार पर[9] । | „ |
| | | मुख पर कहि विधि करौं बड़ाई[10] । | |
| पहि—पाही | | सती समीप महेस पहि[11] । | |
| (छन्दानुरोध स) | | मम गए कुभज रिषि पाही[12] । | , |
| सो | — | सुनि सिव सो मुखवचन[13] । | , |
| त – तें | — | निरगुन त यह नाम बड[14] । | (अपादान) |
| | | तुम्ह सहित गिरि तें गिरी[15] । | , |
| | | कहेउ नाम बड ब्रह्म राम तें[16] । | |
| -क | — | आज अवधपुर आनँद नहछू रामक हो[17] । | (सम्बन्ध) |
| | | मित्रक दुख रज मरु समाना[18] । | |
| की | — | तुलसी कथा रघुनाथ की[19] । | |
| | | फिरि फिरि चितव राम की ओरा[20] । | , |
| कइ | — | सीता कइ सुधि प्रभुहि सुनावौ[21] । | |
| | | भामिनि भयउ दूध कइ माखी[22]। | |
| क | — | देखहु आपनि मूरति सिय क छाँह[23] । | , |
| | | दुलह कै महतारी[24] । | „ |

१—रा० ल० १२।१० २—रा० कि० १४।१५ ३—रा० अयो० २३।२०, ४—रा० कि० १४।३, ५—रा० उ १२१।२६ ६—रा० लं० ११९।२० ७—रा० ल ४।१६ ८—रा० अर० १०।२९ ९—रा० बा० २९।१७ १०—रा० उ० १६।८, ११—रा० बा० ५३।१९ १२—रा० बा० ४८।२ १३—रा० उ० ५।१७ १४—रा० बा २३।१८ १५—रा० बा० ९६।२१ १६—रा० बा० २३।१९ १८—रा० लं० न० १३।१ १८—रा० कि० ७।४ १९—रा० बा० १०।२२ २०—रा० उ० १८।४, २१—रा० ल० १२।१७ २२—रा० अयो० १९।१४, २३—बरव रा० १८।२ २४—रा० लं० न० १९।१

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर | — | रिपु कर रूप सकल तैं गावा[1] । | (सम्बन्ध) |
| केरि-केरी | — | सीता केरि करी रखबारी[2] । | " |
| (छन्दानुरोध से) | | चरि कैकइ केरि[3] । | " |
| | | पुनि कहु खबरि विभीषन केरी[4] । | " |
| | | सोइ करतूति विभीषन केरी[5] । | " |
| | | सो महिमा समुझत प्रभु केरी[6] । | " |
| | | सगुन प्रतीति भेंट प्रिय केरी[7] । | " |
| बहुवचन— | | | |
| कहँ | — | बाल वृद्ध कहँ संग न लावहिं[8] । | (कर्म) |
| कहुँ | — | जब सुग्रीव सबनि कहुँ देखा[9] । | " |
| | | यहि कहि नाइ सबन्हि कहुँ माथा[10] । | |
| सन | — | कहि प्रिय बचन सखिन्ह सन[11] । | (करण) |
| | | कृपा सिंधु सोइ कपिन्ह सन[12] । | " |
| | | सकल रिषिन्ह सन पाइ असीसा[13] । | " |
| तें | — | जप जोग धर्म समूह तें[14] । | " |
| मह | — | सब इन्द्रिन्ह महँ इन्द्र बिलोचनि लेखहिं[15] । | (अधिकरण) |
| | | पवन महँ प्रन त्यागे[16] । | " |
| | | जोग भोग मह राखेउ गोईं[17] । | " |
| माही | — | सुर नर असुर नाग खग माही[18] । | " |
| पर | — | बरषि सुमन लरिकन पर छोहू[19] । | " |
| हेतु | — | सृष्टि हेतु सब ग्रंथनि गाए[20] । | (सम्प्रदान) |
| हित | — | बिप्र धेनु सुर संत हित लीन्ह मनुज अवतार[21] । | " |
| कहँ | — | दान अनेक दुजन्ह कहँ दीन्हे[22] । | " |
| के | — | सिय रघुबर के भए उनीद नैन[4] । | (सम्बन्ध) |

१–रा० लं० १६।७ २–रा० अर० २७।१७ ३–रा० अयो० १२।१८ ४–रा० सु० ५३।७ ५–रा० बा० २९।१३ ६–रा० उ० २२।५ ७–रा० अयो० ७।१३ ८–रा० सु० १।७ ९–रा० कि० ४।११, १०–रा० सु० १।७ ११–जा० म० ७३।१ १२–रा० लं० ११७।१९ १३–रा० लं० १२०।५ १४–रा० अर० ६।३, १५–जा० म० १३३।२ १६–जा० म० ७०।१, १८–रा० बा० १७।३ १८–रा० अर० २३।१, १९ रा० बा० ३६०।१३ २०–रा० सु० ५९।६, २१–रा० बा० ९२।४, २२–रा० लं० २४।२, ४–बरव रा० १९।२

क — कह तपसिन्ह क बात बहोरी।[1] (सम्बन्ध)
कर — कोटि जनम कर पातक।[2]
केर — तन्ह कर मुनिन्ह केर मताया।[3]
सुन्त असन्तन केर सुभाऊ।[4]

४.२३ विभक्तियाँ—(१) मूल एकवचन—

—उ यत्र-तत्र केवल अकारान्त पुल्लिंग शब्दों में —अ —उ में परिवर्तित मिलता है। अन्य स्वरान्त शब्द अपने प्रातिपदिक रूप में ही मूल कारक बन कर प्रयुक्त होते हैं, यथा—

कर्ता (एक वचन)—

—उ राम सभा रघुराजु विराजा।[5] (कर्ता)
धाए रामु सरासन साजी।[6]
यहाँ अध निसि रावनु आगा।[7]
कन्हइ न मरमु महान।[8]
सकट परेउ नरमु।[9]

कहीं कहीं कर्ता मूल एकवचन में अनुनासिकता का योग मिलता है, यथा—

"— कौसल्याँ अस बाहु बिचारा।[10]
चोक चाह सुमित्राँ पूरी।[11]
रायँ कौसिकहि पूजि।[12]
तब सीताँ पूजो सुरसरी।[13]
राम काजु सुग्रीवँ बिसारा।[14]
मैनाँ सुभ आरती उतारी।[15]

तुलसी ग्रन्थ में प्रयुक्त इस प्रकार की अनुनासिकता जिसका व्यवहार कर्ता कारक एवं अन्य कारकों के साथ प्राप्त है, के सम्बन्ध में दो बातों पर विचार किया जा सकता है—

(१) तुलसी ने अपने सभी ग्रन्थों (अवधी तथा ब्रज) के अन्तर्गत इस प्रकार की अनुनासिकता का प्रयोग किया है जो केवल एक वचन संज्ञा रूपों में ही मिलते हैं। इस अनुनासिकता को विभक्ति रूप में स्वीकार किया जा सकता है। इस प्रकार

---

१—रा० सु० ५३।१८ २—रा० लं० न० १।४ ३—रा० ~० १ ०।७ ४—रा० उ० ३९।१ ५—रा० बा० २।२ ६—रा० अर० २७।२० ७—रा० लं० १००।१३ ८—रा० अयो० ३८।१८ ९—रा० अयो० ४०।१८ १०—रा० अयो० ४९।१५ ११—रा० अयो० ८।८ १२—जा० मं० १२३।१ १३—रा० लं० १२१।१५ १४—रा० कि० १९।२ १५—रा० बा० ९८।३ ।

के कथन की पुष्टि इस प्रकार से भी हो जाती है कि तुलसी के पूववर्ती कवियो (जायसी आदि) ने भी अनुनासिकता का प्रयोग सभी कारको मे किया है। ऐसा लगता है कि यह प्रवत्ति तुलसी के समय तक चल रही थी। इस अनुनासिकता के विभक्तिरूप मे स्वीकार करने की बात डा० देवकीनदन श्रीवास्तव के इस कथन से भी पष्ट सस्कृत सज्ञाओ के कतिपय विभक्ति रूपो के साथ प्रयुक्त होने वाले अनुस्वार का अवशेष है।[१]

(२) ये अनुनासिक रूप वैकल्पिक रूप मे स्वीकार किए जा सकते हैं क्योंकि इस प्रकार की अनुनासिकता केवल गीताप्रेस गोरखपुर द्वारा प्रकाशित 'रामचरित मानस' म ही प्रयुक्त हुई है। 'मानस' के अन्य सस्करणो म इस प्रकार की अनुनासिकता का पूण अभाव है। उच्चारण भिन्नि के अन्तर से भी कभी कभी शब्दो मे अनायास ही अनुनासिकता आ जाती है। यदि एक व्यक्ति 'सुमित्रा' बोलता है तो अन्य 'सुमित्राँ' के रूप म भी उच्चारण कर सकता है दूसरी बात यह भी है कि तुलसी काव्य मे एक ही सज्ञा रूप अनुनासिकता सहित एव अनुनासिकता रहित दोनो ही रूपो म प्रयुक्त हैं। जिसके आधार पर इन्हें वैकल्पिक रूप मान सकते हैं।

(२) मूल बहुवचन--

—न्ह —न्हि, नि, —ए विभक्तियो के योग से रूप सरचना होती ह—

कर्ता (बहुवचन)—

समाचार सब सखिन्ह जाय घर घर कहे।[२] सकल द्विजन्ह मिलि नायऊ माथा।[३]
आज सुरन्ह मिल दीन्ह अहारा।[४] पुनि सब विप्रन्ह आयसु दीन्हा।[५]
मुनिन्ह प्रथम हरि कीरति गाई।[६] भालु कपिन्ह तब भूपन पाए।

—न्हि-बदि मागधन्हि गुन गुन गाए।[७] बहु रोग वियोगिन्हि लोग हए।[८]

—नि—सृष्टि हतु सब ग्रथनि गाए।[९]

आकारान्त सज्ञा—

—ए—केवल आकारान्त सज्ञा रूपो म इसका योग देखा जाता है यथा—
थार महुँ जानिहहिं सयाने।[१०] विपुल बाजने बाजन लागे।[११]

उपर्युक्त मूल बहुवचन रूपो के अतिरिक्त शून्य ( ) विभक्ति प्रत्यय के योग से निर्मित बहुवचन रूप भी परिगणित किए जा सकते हैं यथा—

---

१ - डा० देवकीनन्दन श्रीवास्तव तुलसी की भाषा प० ४० २-बा० म० २०।१
३-रा० उ० ४।९ ४-रा० सु० २।४, ५-रा० उ० १२।१० ६-रा० सु० १ ।१९
७-रा० उ० ११८।१९ ८-रा० बा० ३६८।१०, ९-रा० उ० १४।१७ १०-रा०
सु० ४०।६, ११-रा० बा० १।११ १२-रा० ब० ३४८।४,

—हि लखनहिं भेंटि प्रनामु कर ।[1] रामहि मिलत ककई ।[2]
तुम्हरी कृपा सुलभ सोउ मोरे ।[3] राम कृपा नासहि सब रोगा[4]

सम्प्रदान हि सभुहि कीन्ह प्रणाम ।[5]
भयउ कौसिल्यहि विधि अति दाहिन ।[6]
राजु देहु सुग्रीवहि जाइ ।[7]
होइहि सतत पियहि पियारी ।[8] गुरहिं सुनायउ जाइ ।

—हिं धनु चढाई कौतुकहिं कान लगि तानिउ ।[9]

सम्बन्ध—

—हि तीन काल को ग्यान कौसिकहि करतल ।[10]
नपहि मोदु सुनि सचिव सुभाषा ।[11] देखि उमहि तप खीन सरीरा ।[12]
सीता कइ सुधि प्रभुहि सुनावौ ।[13] उमहि नाम तब भयउ उपरना ।[14]

अधिकरण—

—हि सुनि मुनि सुजस मनहि मन राऊ ।[15] निज काजहि लागा ।[1]
—हिं राम मनहिं मुसकाहिं ।[16] बातहिं बात करषि बढि आई ।[17]
-ए-ए + हुँ (बलात्मक शब्दाथ)
हिएँ हेरि हठ तजहु ।[1] पूरि रहा सपनेहु अघ नाहीं ।[18]
सपनेहुँ तो पर कोपु न मोही ।[19]
जानि परं सिय हियरे जब कुम्हिलाइ ।[20]
उर धरि धीर धीरजु गयउ दुआरे ।[21]

यत्र तत्र अनुनासिकता का प्रयोग करके भी अधिकरण कारक स्पष्ट किया गया है—

सभा आइ मंत्रि ह तेहि बूझा ।[22] करहु हरषि हिय रामहि टीका ।[23]
मारे जियँ भरोस दढ नाहीं ।[1]

---

१-रा० अयो० ३१८।१० २-रा० उ० ६।२९ ३-रा० य १४।२१ ४-रा० ० ११२।१ ५-रा० बा० १ ९।२६ ६-रा० अयो० १४।५ ७-रा० कि० ११।१८, ८-रा० बा० ६७।६, ९-रा० अयो० २।२०, १०-जा० म० १०३।२ ११-जा म० ७७।१ १२-रा० अयो० ५।१३, १३-रा० सु० ४।१३ १४ रा० सु० २।८ १५-रा० बा० ७८।१४ १६-रा बा ३६।३ १७ रा० बो० ६।१० १८ रा० बा० ४५०।२४ १ -रा० ल० १८।७ २०-पा० म० ५६।१, २१-रा० लं० ४१।६ २२-रा० अयो० १४।१ २३-बरवै-रा० १२।२ २४-रा० अयो० ३९।७ २५-रा० उ० ८।२५ २६-रा० अयो० ५।६ २७-रा० अर० १०।११

मग लोगन्ह सुख देत ।[१] बैठे राम द्विजन्ह सिर नाई ।[२]

- न्हि बकसीस जाचकन्हि दीन्हा ।[३]

प्रभु सुभाउ परिजनन्हि सुनावा ।[४]

—न्हि आनि देहि नल नीलहि ।[५]

—न—नि राजन दीन्हे हाथी रानिन्ह हार हो ।[६]

सम्बन्ध—

—न्ह मनिन्ह मति अति थोरि ।[७] फनिकन्ह जनु सिर मनि उरगोई ।[८]

मोतिन्ह झालरि ।[९] बधुन्ह सहित सुत चारिउ ।[१०]

अधिकरण—

न्हि चले सकल चरनन्हि सिर नाई ।[११]

कमल करन्हि लिए हाथ ।[१२] कर कमलन्हि धरे धनु सायक ।[१३]

न नि रिपि पगन मातु मेलत भए ।[१४] कर कमलनि जयमाल जानकिहि ।[१५]

४४ १ परसर्ग—

संज्ञा (अथवा सर्वनाम) तिर्यक रूपों के साथ विविध प्रकार के परसर्गों के प्रयोग से अनेक प्रकार के कारक सम्बन्धों को स्पष्ट किया गया है। विविध कारक सम्बन्धों को स्पष्ट करने की यह विशिष्ट विधा है। परसर्गों के पूर्व संज्ञाओं के निर्विभक्ति और सविभक्तिक दोनों ही प्रकार के रूपों का प्रयोग हुआ है। केवल सम्बन्ध कारकीय आकारान्त परसर्गों में लिंग वचन का प्रभाव देखा जाता है।

अनुसंधित्सु ने अवधी की रचनाओं में परसर्गों के प्रयोग के सम्बन्ध में परीक्षण किया और उससे जो परिणाम हुए वे इस प्रकार हैं—

'रामचरित मानस' के अन्तर्गत 'अयोध्याकाण्ड' की प्रथम चार सौ पंक्तियों का परीक्षण किया जिनमें संज्ञाओं का प्रयोग ४२८ बार हुआ है। प्रयुक्त परसर्गों की संख्या १८ है जिनमें १ परसर्गों का प्रयोग संज्ञा के साथ तथा ६ परसर्गों का प्रयोग सर्वनाम के साथ हुआ है। सम्पूर्ण प्रयुक्त परसर्गों में केवल एक परसर्ग का प्रयोग सविभक्तिक रूप के साथ प्राप्त है अन्य सभी परसर्ग निर्विभक्तिक रूपों के साथ प्रयुक्त हुए हैं।

पार्वती मंगल की प्रथम दो सौ पंक्तियों में संज्ञाओं का प्रयोग दो सौ ल्स

---

१—जा० म० १८।२ २—रा० उ० १२।४ ३ रा० बा० ३०८।६ ४—रा० उ० २०।१० ५—रा० ल० ११२३, ६—रा० ल० १६।३ ७—रा० ल० ८।२१ ८—रा० बा० ३१८।८ ९—रा० ल० न० ३।२ १०—जा० म० १८४।७ ११—रा० कि० १९।१४ १२—रा० बा० ३४६।१८ १३—जा० म० ५४।१ १४—पा० म० १।११ १५—जा० म० १०७।१

बार किया गया है । सम्पूर्ण प्रयुक्त परसर्गों की संख्या इक्कीस है जिनमें पन्द्रह परसर्ग संज्ञा के साथ तथा छः परसर्गों का प्रयोग सर्वनाम के साथ हुआ है । इन संज्ञाओं तथा सर्वनामों के साथ प्रयुक्त परसर्गों में तीन परसर्ग सविभक्तिक एवं अठारह निर्विभक्तिक रूपों के साथ प्रयुक्त हुए हैं ।

सम्पूर्ण रामलला नहछू को परीक्षण के लिए लिया गया है। जिसमें प्रयुक्त संज्ञाओं की संख्या १४१ है। प्रयुक्त परसर्गों की संख्या २३ है जिनमें बीस परसर्ग संज्ञा के साथ तथा तीन परसर्ग सर्वनाम के साथ प्रयुक्त हुए हैं । सभी परसर्ग निर्विभक्तिक रूपों के साथ मिलते हैं ।

परीक्षण के लिए सम्पूर्ण 'बरवै रामायण' की सामग्री को लिया गया है जिनमें प्रयुक्त संज्ञाएँ १९४ हैं । प्रयुक्त परसर्ग ३१ हैं जिनमें २४ परसर्ग संज्ञा के साथ एवं ७ परसर्ग सर्वनाम के साथ प्रयुक्त हुए हैं । सभी परसर्ग निर्विभक्तिक रूपों के साथ प्रयुक्त हैं ।

इस प्रकार स्पष्ट हो जाता है कि आलोच्य भाषा में परसर्गों का प्रयोग कम हुआ है । रामचरित मानस और पार्वती मंगल की तुलना में 'रामलला नहछू' और 'बरवै रामायण' में परसर्गों का प्रयोग अधिक है । सविभक्तिक रूपों के साथ परसर्गों का प्रयोग नहीं के बराबर है । प्रायः निर्विभक्तिक रूपों के साथ ही परसर्ग प्रयुक्त हुए हैं ।

| | | |
|---|---|---|
| कर्ता | – | |
| कर्म | – | कहँ कहुँ, को |
| करण | – | सन से–सें, सो-सों, ते–तें |
| सम्प्रदान | – | कह कहुँ हित हेतु–हेतू ( छन्दानुरोध से ) लगि लागि–लागी (छन्दानुरोध से) |
| अपादान | – | ते–तें सो सन |
| सम्बन्ध | – | क का कइ (स्त्री०) की (स्त्री०) के–कें–क, कर, केर–केरा, केरी–केरी केरे–केरें |
| अधिकरण | – | मह – महँ – माह – मँहि माँहि माँही माझ, मझारी पर, पइ, पहि–पाहीं |

कर्म —

| | | |
|---|---|---|
| कहँ | - | देहि अरघ राम कहँ बैठाइ हो ।[1] (निर्विभक्तिक रूप के साथ) |
| | | तेहि सर हतौ मूढ कह काली ।[2] |
| | | बाल वृद्ध कह संग न लावहिं ।[3] |

१– रा० ल० न० ४।३, २– रा० कि० १८।१०, ३– रा० ल० ३।१४

मारेउ राउ ससिहु कहँ कोई ।[1] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

कहुँ — रासु राम कहुँ जेहि तेहि भाँती ।[2] " "

जब लगि भजन न राम कहुँ ।[3] " "

जब सुग्रीव राम कहुँ देखा ।[4] " "

जब विष्णु भगत कहुँ देखि ।[5] " "

को — चित चहत चद्र ललाम को ।[6] " "

गौरिहि निहारत वाम को ।[7] " "

करण — कर्म के परसर्गो की अपेक्षा करण के परसर्गों का प्रयोग कुछ अधिक हुआ है, यथा—

सन — सठ सन विनय कुटिल सन प्रीती ।[8] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

वाम देव सन कामु वाम होइ बरतेउ ।[9] " "

नाथ राम सन तजहु विरोधा ।[1] " "

बड़े भाग अनुराग राम सन होई ।[11] " "

कहि प्रिय वचन सखि ह सन रानि विसूरन ।[12] (सविभक्तिक रूप के साथ )

कृपासिंधु सोई कपि ह सन ।[13] " "

करण के अन्य परसर्गो की अपेक्षा 'सन' का प्रयोग अधिक मिलता है ।

से — ये अल्प मात्रा में प्रयुक्त है—

ज्यों अनल मन कसे कनक से ।[1] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

सो — प्रनति सदगुन सिन्धु सो ।[14] " "

सावन सरित सिंधु रुख सूप सो फेरई ।[15] " "

भेंटत भुज भरि भाइ भरत सो ।[1] " "

स — कहेउ दडवत प्रभु स।[16] " "

करब करब बिधि स जूझा ।[17] " "

जिमि कोउ करइ गरुण स जूझा ।[1] " "

---

१– रा० ल० १२।११ २–रा० अयो० ३४।५, ३– रा० सु० ४६।१९ ४– रा० कि० ४।११, ५– रा० कि० १३।२० ६– पा म० छ० ४।२ ७– पा० म० छ० ४।१, ८– रा० सु० ५८।३ ९– पा० म० २६।१ १०– रा० सु० ५७।८, ११– बरव० रा० ६३।२ १२– जा० म० ७३।१, १३ रा० ल० ११७।१९ १४– रा० अयो० ३१७।१४ १५– रा० ल० २। ०, १६– पा० म० ५९।२ १७– रा० अयो० ११६।७ १८– रा० उ० १९।२१ १९– रा० ल० ८।१६ २०– रा० लं० ५१।१५ ।

ते तें का प्रयोग पर्याप्त मात्रा में मिलता है किन्तु "बरवै रामायण" तथा 'राम लला नहछू' में इनका पूर्ण अभाव है यथा–

ते – मो मोहि ते बढ़ बड़ अपराधू ।[1] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
फूल बान ते मनसिज बेधत आइ ।[2]

तें – जिमि पाखंड बिवाद तें गुप्त होहिं सद्ग्रंथ ।[3]
माया तें असि रचि नहिं जाई ।[4]
ताहि श्रम तें नहिं मारेउँ ताऊ ।[5]
जप जोग धर्म समूह तें ।[6]
मम तें सनी कमल तें राजा ।
छवि तें अधिक सिय कीरति अभिराम ।[8] (सविभक्तिक रूप के साथ)

सम्प्रदान–

कहुँ का प्रयोग अपेक्षाकृत अधिक मिलता है यथा–

कहँ – तिन्ह कहँ मानहु हाम रस एहूँ ।[9] (सविभक्तिक रूप के साथ)
तिलक बिभीषण कहँ पुनि सारयो ।[10] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
दान अनेक द्विजन्ह कहँ दीन्ह ।[11] (सविभक्तिक रूप के साथ)

कहु – भए सागर कहु धरे ।[11] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
मुनि निज आश्रम कहुँ पग धारा ।[12]
तहि अंगद कहुँ लात उठाई ।[13]
सीता हरिन अवध कहु ।[14]
नरतनु भव बारिधि कहुँ बेरो ।[15]

हित – अत्यल्प प्राप्य हैं यथा–
स्वारथ परमारथ हित एक उपाय ।[17]

हेतु-हेतू – सेतु हेतु श्रम कीन्ह न थोरा ।[18]
(छन्दानुरोध से) सृष्टि हेतु सब ग्रंथनि गाए ।[19]
सेतु हेतु अवतरेउ गोसाईं ।[20]

---

१– रा० अयो० ४२।१४ २– बरवै रा० ४०।२ ३– रा० कि० १४।१९ ४– रा० सु० १३।६ ५– रा० कि० ८।१० ६– रा० अर० ६।१३ ७– रा० अर० २१।१९ ८– बरवै रा० ३४।१ ९– रा० बा० ९।६ १०– रा० लं० ११८।८, ११– रा० उ० २४।२ १२ रा० उ० ८।१४ १३– रा० सु० ५७।२४ १४– रा० लं० १८।९ १५– रा० लं० १२०।१९ १६– रा० उ० ४४।१३ १७– बरवै रा० ४५।१ १८– रा० सु० ५९।६ १९– रा०

तेहि सरीर हर हेतु अरम्भउ बड़ तपु ।[1] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
सबहि बनाए मगल हेतु ।[2] " "

लगि – बर दुलहिनि लगि जनक अपनपन खोइहि ।[3]

लागि–लागी – इस प्रकार के परसग "बरवै रामायण" तथा 'राम लला नहछू" में अप्राप्य हैं। 'मानस' में सरल सुलभ हैं, यथा—
(छदानुरोध से)
जो बर लागि करहु तपु तो लरिकाइअ ।[4] (निर्विभक्ति रूप के साथ)
हितलागि कहौं सुभाय सो बड़ विषम बैरी रावरो ।[5] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
तब हित लगि रहहु दीन हित लागी ।[6] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

अपादान—

इसके परसग करण कारक के परसर्गों जैसे ही हैं केवल व्याकरणिक अर्थ की दृष्टि से भिन्न हैं। इस प्रकार के परसर्गों में 'ते' तथा 'तें' का सर्वाधिक प्रयोग हुआ है, यथा—

ते – प्रीतिबिनु मद ते गुनी । (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
उलटा जपत कोल ते भए रिषि राउ ।[7] " "
एहि सुख ते सत कोटि गुन ।[8] " "

तें – प्रान तें अधिक राम प्रिय मोरे ।[9] " "
घर तें खेलन मनहुँ अबहि आइ उठि ।[10] " "
उभय अगम जुग नाम तें ।[11] " "
ब्रह्म राम तें नाम बड़ ।[12] " "

सो – अत्यल्प उपलब्ध है, यथा—
सुनु सिवा सो सुख बचन ।[13] " "

सन – सकल रिषि ह सन हाइ असीसा ।[14] (सविभक्तिक रूप के साथ)

सम्बन्ध—

अनुपात की दृष्टि से 'क' परसग का प्रयोग अन्यों की अपेक्षा रामलला नहछू में अधिक प्राप्त है। वस्तुतः यह विभक्ति की भाँति संश्लिष्ट हुआ है

क – आज अवधपुर नहछू आनद रामक हो ।[15]

---

१–पा० म० २९।२ २–रा० उ० ९।४ ३–जा० म० ५८।२ ४–पा० म० ४६।१ ५–पा० म० छ० ६।४ ६–रा० अर० ८।११ ७–रा० अर० २१।२१ ८–बरवै रा० ६४।२ ९–रा० बा० ५०।१७ १०–रा० अया० १५।१५ ११–पा० म० ७१।२ १२–रा० बा० २३।२ १३–रा० बा० २५।१७, १४–रा० उ० ५।२७ १५–रा० उ० ५।२७, १६–रा० ल० न० ३।१ ।

कै — यह परसर्ग भी अच्छी संख्या में प्रयुक्त हुआ है यथा—
देखहु आपनि मूरति सिय कै छाँह ।[1] (स्त्री०) (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
दुलह कै महतारि देखि मन हरषहिं ।[2] ,, ,,
देखत रुचिर वेष कै रचना ।[3] ,,
जल बिलोकि तिन्ह कै परिछाहीं ।[4] (सविभक्तिक रूप के साथ)
कहइ तपसिन्ह कै बात बहोरी ।[5] ,, ,,

तुलसी ने 'कै' की अपेक्षा 'कर' परसर्ग का अधिक प्रयोग किया है—

कर — रिपु कर रूप सकल तैं गावा ।[6] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
जिमि अमोघ रघुपति कर बाना । ,, ,,
रामलला कर नहछू अति सुख गाइय हो ।[8]
एक जीभ कर लछिमन दूसर वेष[9] ,, ,,
कहहु सुकृत केहि भाँति सराहिय तिन्ह कर ।[10] ,,

केर-केरा — मन प्रसन्न सब केर ।[11] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
निसि सुंदरी केर सिंगारा ।[12] ,, ,,
तहँ करि मुनिन्ह केर संतोषा ।[13] (सविभक्तिक रूप के साथ)
केरा छंदानुरोध से प्रयुक्त हुआ है जो संख्या की दृष्टि से अत्यल्प है—
प्रभु यह गरल बंधु ससि केरा ।[14]
केरि-केरी (छंदानुरोध से) स्त्रीलिंग में प्रयुक्त हैं—

केरि केरी — सीता केरि करो रखवारी ।[15] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
केरी केकइ केरि ।[16] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)
सोइ करतूति बिभीषन केरी ।[17] ,,
मुहँ भई कुमति कैकई केरी ।[18] ,,
सो महिमा समुझत प्रभु केरी ।[19] ,,
सगुन प्रतीति भेंट प्रभु केरी ।[20] ,,

१–बरवै रा० १८।२, २–रा० ल० न० १९ १ ३–रा वि० २।१२ ४–रा सु० ३।४, ५–रा० स० ४३।२५ ६–रा० ल १६।७ ७–रा० [illegible] ११ ८–रा ल न० १९।३, ९–बरवै रा० २७।२ १०–पा म० ७।१ ११–रा० उ० १।६ १२ रा० ल० १२।६ १३–रा० ल० १२०।७ १४–रा ल १२।१३, १५–रा० अर० २७।१७ १६–रा० अयो० १२।१८ १७–रा० बा० २९।३ १८–रा० अयो० २३।१०, १९–रा० उ० २२।४ २०–रा० अयो० ७।१२ ।

केरे – चरन कमल बदौ प्रभु केरे।[1] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

केरें – ग किरीट रुसरवर केरें।[2] "

पर हित हानि लाभ जिन्ह करें।[3] (सविभक्तिक रूप के साथ)

अधिकरण—इस कोटि के परसर्गों में सर्वाधिक प्रयुक्त महँ तथा महुँ हैं। मांझ तथा मो परसर्ग अत्यल्प मात्रा में प्राप्त हैं। माँह महु तथा मध्य परसर्गों का रामलला नहछू में पूर्ण अभाव है।

महँ–महुँ – केहि गिनती महँ गिनती जस बन घास।

(निर्विभक्तिक रूप के साथ)

मुनि समूह महँ बैठ।[5]

मन महँ बहुत भाँति सुख मानी।[6] "

सब इन्द्रिन्ह महँ इन्द्रविलोचन लगहिं। (सविभक्तिक रूप के साथ)

तुलसी जनि पग धरहु गंग महँ साँच।[8] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

अब करि पइज पंच महुँ जो पन त्यागे।[9]

महु – सरिता जल जलनिधि महु जाई।[10] "

प्रचंड पावक महु जरे।[11] "

बिन काज राज समाज महु तजि लाज आपु

बिगोवहू।[12]

माह – जिमि मन माँह मनोरथ गोई।[13]

महिं – जीति समुख रामरं महिं।[14]

रन महिं पर निसाचर भार।[15]

माहि – सचराचर जग माहि।[16] "

नृप समाज मन माहि।[17] " "

छन्दानुरोध से माहि के स्थान पर माही का प्रयोग भी मिलता है यथा—

माही – जो तुम सत्त मानहु मन माही।[18] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

जिमि पर द्रोह संत मन माही।[19]

उमा राम हित सम जग माही।[20] "

---

१–रा० बा० १४।५ २–रा० लं० ३२।१९ ३–रा० बा० ४।३ ४–बरव रा० ५९।१ ५–रा० अर० १।१७ ६–रा० उ० ४।३ ७–जा० म० १२।२ ८–बरव रा० २४।१ ९–जा० म० ८४।१ १०–रा० कि० १६।१५ ११–रा० लं० १०९।२ १२–जा० म० छं० ८।२ १३–रा० अयो० ३१६।२ १४ रा० लं० ९।२३ १५–रा० लं० ११६।२० १६–रा० उ० २२।१८ १७–रा० अयो० ३३।२० १८–रा० म० ७।१८ १९–रा० उ० १५।२ २०–रा० कि० ४।२।१।

दामिनि दमक रह घन माही ।[1] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

मो – पर निंदक जो जग मो बिगरे ।[2]

माझ – हृति छन माझ निसाचर धारी ।[3]

जिमि दामिनि घन माझ समाही ।[4]

सभा माझ पन करि पद रोपा ।[5]

मझारी – गर्जि परे रिपु कटक मझारी ।[6]

परसग 'पर' का पावती मगल तथा जानकी मगल मे प्राय अभाव है। बरव रामायण तथा राम लला नहछू मे केवल एक एक स्थल पर प्रयुक्त हुआ है। मानस मे 'पर' का प्रयोग अधिक हुआ है—

पर – चांद सरग पर सोहत यहि अनुहारि [7] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

करहि सदा लरिकन पर छोहू ।[8] (सविभक्तिक रूप व साथ)

प्रभु तरुवर कपि डार पर ।[9] (निर्विभक्तिक रूप के साथ)

सिंघासन पर त्रिभुवन साईं ।[10]

पह – काटे पह कदरी फरइ ।[11]

डाटेहि पइ नव नीच ,[12] (सविभक्तिक रूप के साथ)

पाहि-पाही – छन्दानुरोध से प्रयुक्त है।—

सती सभीत महेस पहि ।[13] (निर्विभक्तिक रूप व साथ)

मिलि दस पांच महेस पहि जाई ।[14]

कहेसि प्रनार प्रनत हित पाही ।[15]

---

१–रा० कि०, १४।३ २–रा० उ० १०२।२४ ३–रा० लं० ६९।२ ४–रा० लं० ६९।१२ ५–रा० लं० ३४।१६/१ ६–रा० लं० ४४।२३, ७–बरवै० रा० १७।२ ८–रा० बा० ३६०।१३ ९–रा० बा० २९।१७ १०–रा० लं० १२।१५ ११–रा० सु० ५८।१७ १२–रा० सु० ५८।२० १३–रा० बा० ५३।१९ १४–रा० अयो० २८।२, १५–रा० अर० २।२० ।

# ५ | सर्वनाम-रूप-रचना

५ १

आलोच्य सामग्री म सवनाम रूपो की विविधता के दर्शन होते हैं। इन रूपो के प्रातिपदिक अशो का निर्धारण कर पाना उतना सरल नहीं जितना कि सज्ञा रूपो के प्रातिपदिक अशा का निर्धारण करना है। लिंग वचन की दृष्टि से विभक्ति-प्रत्यय योजना जितनी स्पष्ट सज्ञा रूपो म है उतनी सवनाम रूपो म नहीं। प्राय सवनाम रूप (सम्बन्ध कारक रूपों को छोड कर) लिंग से अप्रभावित हैं। साथ ही बहु वचन के द्योतन के लिए विभक्ति प्रत्यय योजना न होकर पथक प्रातिपदिक अश (सवनाम) का प्रयोग है। मूलरूप (कर्त्तारूप) ही प्रातिपदिक माने जा सकते हैं। कर्त्ता को छोडकर अन्य कारक सम्बन्धो के स्पष्टीकरण के लिए तियक रूपो म विभक्तियों या परसर्गों अथवा दोनो का योग मिलता है। कारक-सम्बन्धों को स्पष्ट करने वाले विभक्ति प्रत्यय और परसग सज्ञा रूपो म प्राप्त होने वाले विभक्ति-प्रत्ययो और परसर्गों के ही समान हैं। इस दृष्टि से सवनाम रूप सज्ञा रूपो के सदश कहे जा सकते हैं। समस्त सवनामो को कायकारिता और रूप रचना की दृष्टि से इस प्रकार व्यवस्थित कर सकते हैं—

## ५ २ पुरुष वाचक सवनाम

### ५ २ १ उत्तम पुरुष—

निम्नलिखित रूप प्रयुक्त हैं

| | | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| मूल रूप | — | मैं हौं। | हम। |
| तियक | — | मोहि–मोही मोहिं–<br>मोहीं मा–मोहि। | हम–हमहि। |
| सम्बन्ध | — | मोर–मोरा मोरि–मोरी<br>हमार–हमारा हमारि–हमारी। | मारे, मोरें। |

मूल (एकवचन) — प्राय भूतकालिक कृदन्तीय क्रिया अथवा भविष्य कालिक क्रियाओ के कर्त्ता रूप में मैं का प्रयोग मिलता है—

मैं— मैं पुनि गयउ बधु सँग लागा ।[1] गगन पथ देखी मैं जाता ।[2]
मैं मनि मंद जानि नहिं पाई ।[3] रामु काजु करि फिरि मैं आवौं ।[4]

यत्र तत्र वर्तमानकालिक क्रिया के साथ भी प्रयोग मिलता है —

यह सपना मैं कहहुँ पुकारी ।[5] नाथ बालि अरु मैं दोउ भाई ।[6]

हौं — मैं के प्रयोग की अपेक्षा 'हौं' का प्रयोग कम है—

घर जाउ अपजस होउ जग जीवत विवाह न हौं करौं ।[7]

मूल(बहुवचन)—'हम' का प्रयोग बहुवचन मे प्रयुक्त क्रिया के कर्त्ता की भाँति मिलता है किन्तु किसी किसी स्थल पर एक वचन (आदरार्थ) मे भी प्रयुक्त हुआ है—

हम(बहुवचन)—दए मिलइ सीतहि साँवरो हम हरषि मगल गावही ।[8]
चरन हम अनुरागही ।[9] हम पितु बचन मानि बन आए ।[10]

एक वचन मे प्रयोग को हम कहाँ बिसरि तनु गए ।[11]
आपन चरित कहा हम गाई ।[12] अब उर राखेहु जो हम कहेऊ ।[13]

तिर्यक रूप—मोहि--मोही (छन्दानुरोध से) तथा मोंहि--मोंही (छन्दानुरोध से) तिर्यक रूपों का प्रयोग केवल कर्मकारक सम्बन्ध द्योतन के लिए व्यवहृत हुआ है। किन्तु विभिन्न परसर्गों से युक्त होकर ये रूप विभिन्न कारक सम्बन्ध प्रकट करते हैं। इनका प्रयोग परसर्ग युक्त तथा परसर्ग रहित दोनों रूपो में हुआ है—

अवगुन कवन नाथ मोहि मारा ।[14], पारबती तप प्रेम मोल मोहि दीन्हउ ।[15]
तारा बिय केहि लछिमन मोहि बताउ ।[16] अब सो मन्त्रु देहु प्रभु मोही ।[17]
भामिनि राम सपथ सत मोही ।[18] निभय चलसि न जानसि माही ।[19]

परसर्ग सहित प्रयोग—इनका प्रयोग परसर्ग रहित रूपों की अपेक्षा कम हुआ है-

मोहि पर—सपनेहुँ साँचेहुँ मोहि पर ।[20]

मोहि पाही—स्वामिनि कहेहु कथा मोहि पाही ।[21]
जा लगि तुम ऐहहु मोहि पाही ।[22]

---

१— रा० कि० ६।८ २—रा० कि० ५।७, ३—रा० अर० २।२४ ४—रा० सु० २।७, ५—रा० सु० ११।१३ ६—रा० कि० ६।१ ७—रा० बा० ९६।२४ ८—जा० म० छं० ७।२ ९—रा० उ० १३।४८ १०—रा० कि० २।२, ११—रा० उ० १७।२ १२—रा० कि० २।६, १३—रा० बा० ७७।१२, १४— रा० कि० ९।१२, १५—पा० म० ७३।२, १६—बरव रा० ३१।२ १७—रा० अर० १३।१५ १८—रा अयो० २६।१२, १९—रा० अर० २९।१२, २०—रा० बा० १५।२३ २१ —रा० अयो० २२।८ २२ —रा० बा० ५२।७ ।

मोहि कहँ – सब मोहि कहँ जान दृढ़ सेवा[1]।

मोहि ते – भा मोहि ते कछु बड़ अपराधू[2]।

मोहि सन – तुम्ह पाई सुधि मोहि सन आजू[3]।

मोहि सन करहिं बिबिध बिधि क्रीडा[4]।

एकवचन तिर्यक रूप— मो का प्रयोग सब परसर्गों के साथ हुआ है—

मो पर – मो पर होहु कृपाल[5]।

मो पर करहिं सनेहु बिसेषी[6]।

मो पहिं – प्रभु मिलन अनुजहिं साहु मो पहिं[7]।

मो कहँ-कहु – भयउ तात मो कहु कल्याना[8]।

मो कहुँ होउ श्री खण्ड समाना[9]।

मो कहँ सकल भए बिपरीता[10]।

मो से-सों – मो से सठ पर करिहहिं दाया[11]।

राम सो स्वामि कुसेवक मोसो[12]।

मो सन – करिहहिं बिधि मो सन ए प्रीती[13]।

मो ते – को जग मलिन मति मोते[14]।

मो पहिं मो पहिं होहि न प्रीति उपकारा[15]।

मो सम – धन्य न मो सम आन[16]।

तुम्ह सम पुरुष न मो सम नारी[17]।

विकारी रूप के ब वचन हम का प्रयोग परसर्ग सहित तथा परसर्ग रहित रूप में हुआ है—

अगिनि ताप है हम कहँ संचरत आइ[18]।

हम सन सत्य मरम किन कहहू[19]।

तजे राम हम जानि कलेसू[20]।

उक्त हम तथा हौं मूल कर्ता कारक रूपों में प्रयुक्त हुए हैं किन्तु अर्थ की दृष्टि से कर्मकारक रूपों के अन्तर्गत स्वीकार किए जा सकते हैं—

हौं – कहि अपराध नाथ हौं त्यागी[21]।

---

१—रा० अर० १६।२० २ रा० अयो० ४२।१४ ३—रा० अयो० १९। , ४—रा० उ० ७७।१७ ५—रा० बा० १४।३४ ६—रा० अयो० १५।११ ७—रा० उ० ५।२१ ८ रा० सु० १४।४ ९—रा० लं० १०९।१६ १०—रा० सु० १ ।२ ११—रा० अर० १०।८ १२—रा बा० २८।३ १३—रा० कि० ४।१६ १४—रा० बा० २८।२२ १५—रा० उ० १२५।७ १६—रा० अर २६।२८ १७—रा० अर० १७।१८ १८—बरवै रा० ३३।२ १९—रा० बा० ७८।६ २०—रा० अयो० ७८ २१—रा सु० ३१।१८

तियक रूप हमहि' का प्रयोग बहुवचन म हुआ है किन्तु कहीं कहीं पर हमहि' एकवचन (आग्राय) मे भी व्यवहृत हुआ है। ये रूप परसर्ग रहित मिलते हैं—

हमहि—हमही (छन्दानुराघ से)—

हमहि आजु लगि कनउड काहु न कीन्हउ[1]।

सुचि सुजान नृप कहहिं हमहि अस सूझई[2]।

तहँ तहँ ईसु देउ यह हमही[3]।

सम्बन्ध कारक म प्रयुक्त होने वाले रूपो (सवनाम मूलक सम्ब धवाची विशेषणो) की सख्या सर्वाधिक है। इनमे मुख्य रूप मोर (ए० व०) तथा हमार' (ब० व०) हैं। लिंग, वचन तथा विभिन्न विभक्ति प्रत्ययो के योग से अनेक रूप तुलसी की अवधी म व्यवहृत हुए हैं। एक वचन म मोर मारा (छन्दानुपूर्ति से) मोरि-मोरी, मोरे तथा मोरें बहुवचन मे – हमार-हमारा, हमारि-हमारी, हमारे-हमारें-हमारो

एकवचन-मोर—

एहि बिधि कहेउ मोर प्रभुताई[4]। मोर नाउँ मैं पूँछउ साईं[5]।

कहा मोर मन धरि न बरिय बर बौरेहि[6]।

छल परिहास होइ हित मोरा[7]। जानति प्रिया एकु मनु मोरा[8]।

मोरि-मोरी-बिपति मोरि को प्रभुहि सुनावा[9]। तात तुम्हारि मोरि परिजन की[10]।

ब्याह समय सिख मोरि समुझि पछितहहिं[11]। मोरि की अस गति होइ[12]।

दाहिन आँख निज फरकइ मोरी[13]। राखी नाथ सकल रुचि मोरी[14]।

मोरे – सोइ भरोस मोरे मन आवा[15]। तुम्हरी कृपा सुलभ सोउ मोरे[16]।

मोरें – मोरें जान कलेस करिय बिनु काजहिं[17]।

मोरें हृदय प्रीति अति होई[18]। मोरें मत बड नाम दुहू तें[1]।

अनेक स्थलो पर सस्कृत सवनाम 'मम' प्रयुक्त है आलो य सामग्री म 'मम' का प्रयोग बत्तीस बार किया गया है—

एक बार बिलोकु मम ओरा[2]।

---

१-पा० म ७३।१ २-जा० म० ५९।१ ३-रा० अयो० २८।१०, ४-रा० बा० २८।२७ ५-रा० कि० ७।१५ ६-पा० म ४८।२ ७-रा० बा ९।१ ८-रा० सु० १८।१२, ९-रा० अर० २०।९ १०-रा० अयो० ३१५।१, ११-पा० म० ५६।२ १२-रा० अर०२१।३० १३-रा० अयो० २०।१० १४-रा० अयो० ३१३।१२ १५-रा० बा० १०।१५ १६-रा० बा० १४।२१ १७ पा० म० ७।१, १८— १९-रा० बा० २३।३, २०-रा० उ० ९।१०

बसहु राम नप मम उर अतर।[1] मह रघुबीर महा मम मानहु।[2]

बहुवचन—

हमार–हमारा–गिरिजहि लगे हमार जिवनु सुख सयति।[3]

जार जागु सुभाव हमारा। नर कपि भालु अहार हमारा।[4]

हमारि–हमारी–मरतहि कुसल हमारि सुनाएहु।[5]

बिपति हमारि बिलोकि बडि।[6] सुनहु पवनसुत रहनि हमारी।[7]

हमरें–हमारें–हमरें जान अनेस बहुत भल की हेउ।[8]

आवा सो प्रभु हमरें गाऊ।[9] यह हमरें मन बिपमउ आवा।[10]

हमरे–हमारे–हमरे जान सदा सिव जोगी।[11]

कुल बसिष्ठ कुल पूज्य हमारे।[12] सुनु सुरपति कपि भालु हमारे।[13]

यत्र तत्र बलात्मक रूप म मोरेहु मोरेहु तथा हमरउ' का प्रयोग उल्लेखनीय है। सख्या की दृष्टि से ये रूप अत्यल्प हैं—

मोरेहु कहँ न ससय जाही।[14]

मोरेहुँ मन भ्रम आव मिलिहि बर बाउर।[15] हमरेउ तोर सहाई।[1]

अल्प मात्रा म मो के बलात्मक रूप मोहू का प्रयोग परसर्ग सहित तथा परसग युक्त दोनो अवस्थाओ म हुआ है—

दरसन देत रहब मुनि मोहू।[16] दुहु मिलि कीन्ह दीठु हठि मोहू।[17]

परसग युक्त—मोहू पर रघबीर।[1]

उत्तम पुरुष (मूल रूप) सवनाम क भी बलात्मक रूप प्राप्त होते हैं। इनकी सरचना हुँ तथा हू प्रत्ययो के योग से हुई है—

होहु — होहु कहावत सब कहत।[18]

हमहुँ–हमहूँ–हमहुँ कहब अब ठकुर सोहाती।[19]

हमहू उमा रहे तेहि सगा।[20]

५ २ २ मध्यम पुरुष—

निम्नलिखित रूप प्रयुक्त हैं—

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| मूल रूप—तैं तें | तुम तुम्ह |

१–रा० ल ११५।१६ २–रा० लं० १०८।२१ ३–पा० म० १८।२ ४–रा० अया० १६।१३ –रा० लं० ८।२० ६–रा० लं० १२।३ ७–रा० अया० २११।७ ८–रा० सु० ७।१ ९–जा० म० ६३।१ १०–रा कि० ६।४ ११–रा० उ० ।८ १२–रा० बा० ९०।५ १३–रा० उ० ९।१ १४–रा० लं० ११६।१ १५–रा० बा० ५२।११ १६–पा० म० १७।१ १७–रा० बा ९३।२ १८–रा० बा० ३६०।१५ १९–रा० अया० ३१४।१२ २०–रा० सु० ७।१८ २१–रा० बा० २८।२७, २२–रा० अया० १६।८, २३–रा० लं० ८१।५।

| | |
|---|---|
| तिर्यक रूप—ताहि-ताही, ताहि | तुम, तुम्ह, तमहि, तुम्हहिं तुम्हहि |
| तो | तुम्ह— |
| सम्बन्ध — तव-तुव, तोर तोरा | तुम्हार तम्हारा तुम्हारि |
| तोरि तोरी, तोरे-तोरें | तुम्हारी, तुम्हरि, तुम्हरे, तुम्हरें |

मूल रूप एक वचन मध्यम पुरुष सर्वनामो का प्रयोग क्रिया की कर्ता की भाँति हुआ है—

मूलरूप (एक वचन)—इस रूपो म त तथा तूँ के प्रयोग कहीं कहीं आदरार्थ रूप म देवताओ के सम्बोधन मे और किसी किसी पर तिरस्कार वाचक प्रयुक्त हुए हैं। 'तै' का प्रयोग अधिक मात्रा म हुआ है—

तै — सुनु तै प्रिया वृथा भय माना।[1] मातु विरचि सगिनि त मोरी।[2]
त मम प्रिय लछिमन त दूना।[3] तू छत्र करमि विनय कर जारे।[4]

मूल (बहुवचन)-'तम' तथा 'तुम्ह' का प्रयोग बहुवचन क्रिया के कर्ता की भाँति हुआ है। रामचरित मानस म 'तुम' का प्रयोग केवल एक स्थल पर तथा 'पार्वतीमगल' म तीन स्थलो पर मिलता है। तम के स्थान पर 'तुम्हें' का प्रयोग अधिक सख्या में हुआ है—

तुम — तुम त्रिभुवन तिहु काल बिचार बिसारद।[5]
सीय रतन तुम उपजिहु सब रत्नाकर।[6]

तुम्ह — तम्ह त्रलोक ईस रघुराया। सत असत मरमु तम्ह ज नहु।[7]

तिर्यक (एक वचन) सर्वनाम रूपो का प्रयोग कर्ता को छोडकर अ य सभी कारकों म मिलता है। इन सर्वनामों का याग परसग रहित तथा परसग सहित दोनो रूपो मे हुआ है। किन्तु तौ -सर्वत्र परसग सहित प्रयुक्त हुआ है—

परसग रहित—ताहि-तोही (छ दानरोध से) ताहि तोरेहि का प्रयोग हुआ है। तोहि का प्रयोग अपेक्षाकृत अधिक हुआ है—

—सुनहि मातु मैं दीख अस सपन सुनावहु तोहि।[8]
आरत गिरा सुनत प्रभ अभय करगा ताहि।[9]
—मोरे नहिं अन्य कछु तोही।[10] जो सोचहि ससिकलहि सो सोचहि रोरहि।[11]

परसग सहित—सपनहु तो पर कोपु न मोहा।[12] तो सम पुरुष न मो सम नागी।[13]

---

१—रा० ल० ८।३ २—रा सु० १२।२ ३—रा कि० ३।१४ ४—रा० बा० ८३।७, ५—पा० म० १४।१, ६—पा० म० ६४।२ ७—रा० ल० १८।१६, ८—रा० उ० १२।१९, —रा० बा० ७२।७, १०—रा० ल० २०।१९ ११—रा० बा० २०।१९ १२—पा० म० ४ ।१, १३—रा० अयो० १४।० १४- रा० अर० १७।१५।

तिर्यक रूप—तिर्यक रूप बहुवचन मध्यम पुरुष सर्वनामों का प्रयोग कर्ता को छोड़ कर अन्य सभी कारकों में हुआ है।

तिर्यक रूप 'तुम' तथा 'तुम्ह' बहुवचन में परसर्ग सहित प्रयुक्त हुए हैं यथा—
—अगम न कछु जग तुम्ह कह मोहि अस सूझइ[1]। तुम्ह कहँ नाथ निहोरा नाहीं[2]।
—तुम्ह कहुँ बिपति बीजु बिधि बयऊ[3]। भूरिभाग तुम्ह सरिस कतहुँ कोउ नाहिन[4]।
—तुम्ह ते प्रेम राम के दूना[5]। तुम्ह सन प्रभु दुराउ कछु नाहीं[6]।
—मिलत कृपा तुम्ह पर प्रभु करिही[7]। राजहिं तुम्ह पर प्रेम बिसेषी[8]।
—जो नहिं होइ तात तुम्ह पाहीं[9]।

तिर्यक बहुवचन 'तुमहिं' तुम्हहि तुम्हहिं परसर्ग रहित प्रयुक्त हुए हैं—
तुमहिं सहित असवार बसहु जब होन्हहिं[10]।
—तुम्ह हि कौसिल्या देव[11]। तुम्हहि न सोचु सोहाग बल[12]।
तुम्हहिं—सुमिरिहिं सुकृत तुम्हहि जन तेइ सुकृती बर[13]।
तुम्हहिं रघुपतिहि अंतर कैसा[14]। चाहत देन तुम्हहिं जुबराजू[15]।

वस्तुतः ये सविभक्तिक रूप हैं।

मध्यम पुरुष सर्वनाम मूलक सम्बन्ध वाची विशेषणों में एकवचन के अन्तर्गत मुख्य रूप तोर तथा बहुवचन में तुम्हार है। लिंग वचन तथा कारक भेद के कारण इनके अनेक रूप आलोच्य सामग्री में मिलते हैं। एकवचन में प्रयुक्त रूप—तव—तुव, तोर—तोरा तोरि—तोरी तोरे तोरें हैं।

तव तथा तुव संस्कृत के प्रभाव से हैं। बहुवचन में प्रयुक्त रूप तुम्हार—तुम्हारा, तुम्हारि—तुम्हारि—तुम्हारी हैं। अपेक्षाकृत तुम्हार का प्रयोग अधिक हुआ है। तुम्हारा अधिकांशतः छंदानुरोध से प्रयुक्त हुआ है। कतिपय प्रयोग दृष्टव्य हैं—

एकवचन—अधम सिरोमनि तव पद पावा[16]। तव हृदय बसहु हनुमंत[17]।
सिय तुव अंग रंग मिलि अधिक उद्योत[18]। कपि तुव दरस सकल दुख बीते[19]।

तव का प्रयोग केवल मानस में ही हुआ है। अवधी की अन्य रचनाओं में केवल बरवै रामायण में एक स्थल पर तव का प्रयोग हुआ है।

---

१—पा० म० ४५।१ २—रा० अर० १२। ३—रा० अयो० १०।१० ४—पा० म० ६६।१, ५—रा० सु० १४।२० ६—रा० अर० १३।२ ७—रा० सु० ५७।११ ८—रा० अयो० १८।९ ९—र० कि० ३।१० १०—पा० म० ५८।१ ११—रा० अयो० १०।१८ १२—रा० अयो० १८।१७ १३—पा० म० ७६।१ १४—रा० ल० ।? १५—रा० अयो० १०।४ १६—रा० ल० ११०।१०, १७—रा० ल० १०७।२६ १८—बरवै रा० १३।१ १९—रा० उ० २।२१

तोर–तोरा (छदानुरोध से)–तोर कहा फुरि जिहि दिन होई[1] ।

बुधि बल मरम तोर मैं जाना[2] । तत्व प्रेम कर मम अरु तोरा[3] ।

– उभय प्रकार सुजस जग तोरा[4] । होइहि सफल सलभ कुल तोरा[5] ।

तोरि–तोरी (छदानुरोध से)–अत काल गति तोरि[6] । सभा सकल वस तोरि[7] ।

सुनु मथरा बात फुरि तोरी[8] । सब धरि जीभ कढावउँ तोरी[9] ।

तोरे – हँसि कहि रानि गालु बडि तोरे[10] । पूजहि नाथ अनुग्रह तोरे[11] ।

तोरें – भवन हेतु उपजा मइ तारें[12] ।

तिन्हकें तिलकु छोमुकस तोरें[13] । सब विधि घटब काजु मैं तारें[14] ।

बहुवचन–सम्बन्धवाची बहुवचन रूपो म सर्वाधिक प्रयोग 'तुम्हार' सवनाम क हैं–

तुम्हार-तुम्हारा (छदानुरोध से)–मोर तुम्हार परम पुरुषारथु[15] ।

छाडि न सकइ तुम्हार सकोचू[16] ।

जौ मन मान तुम्हार तौ लगन धराइहु[17] ।

– देखि तात बिधु बदन तुम्हारा[18] । आजु सुफल जग जनमु तुम्हारा[19]

तुम्हरी तुम्हरी कृपा सुलभ सोउ मोरे[20] । मरजादा पुनि तुम्हरी कीन्ही[21] ।

तुम्हारि-तम्हारी-जरि तुम्हारि चह सवति उखारी[22] ।

मैं तुम्हारि सेवा बस राऊ[23] । –नाथ सकल सपदा तुम्हारी[24] ।

मुनि प्रसाद बलि तात तुम्हारी[25] । जानउ महिमा कछुक तुम्हारी[26] ।

तम्हरे' तथा 'तुम्हार—ये रूप बहुवचन पुल्लिग के हैं । कहीं कहीं विशेष्य के विकृत रूप के साथ रूप म भी प्रयुक्त हुए हैं–

बहुवचन (पु०)–सकल अमानुष करम तुम्हार[27] ।

मुनिबर तुम्हरे बचन मेरु महि डोलइ[28] ।

एकवचन (पु०)–तरिहहि जलधि प्रताप तुम्हारे[29] ।

तुम्हरे आश्रम अबहि ईसु तपु साधहिं[30] ।

---

१–रा अयो० १।१४ २–रा० सु० २। ४, ३–रा० सु० १८।११ ४–रा० ल० १०।२, ५–रा० अर० २९।३४, ६–रा० कि० ९।२४, ७–रा० सु ४१।२०, ८–रा० अयो० २०।९ ९–रा० अयो० १४।१६ १०–रा० अयो० १३।१३ ११–रा० अयो० ३।१४ १२–रा० ल० ८।१ , ३ रा० अयो० १५।१४, १४–रा० कि० ७।२० १५–रा० अयो० ३१५।५, १६–रा० अयो० ४०।१६ १७–पा, म ७८।२ १८–रा० बा० ३५७।१२ १९–रा० बा० ३५७।१३ २०–रा० बा० १४।२१, २१–रा० सु० ५९।१०, २२–रा० अयो० १७।१५ २३–रा० अयो० २१।१६ २४–रा० बा० ३६०।११, २५–रा० बा० २५७।१ २६–रा० अर० १३।१० २७ रा० बा० ३५७।११ २८–जा० म० ९१।१ २९–रा० सु० ६०।४ ३०–पा० म० २१।२

साइज पहिरिअ राज तुम्हारे[1] । पूतु बिदेस न सोचु तुम्हारे[2] ।

मध्यम पुरुष सम्बन्धवाची सर्वनाम के बलात्मक शब्दांश युक्त रूप प्रायः 'हि' और 'ही' के योग से निर्मित हैं—तुम्हरिहि तुम्हारिहि, तुम्हारिहिं—

तुम्हरिहि कृपा तुम्हहि रघुनंदन[3] । हमरें कुसल तुम्हारिहिं दाया[4] ।

सो निस्तरइ तुम्हारिहि छाया[5] । —गयउ तुम्हारिहि कोछें घाली[6] ।

तत्कालीन उच्चारण भिन्नता के कारण प्रयुक्त 'तुम्हारेइ' अवधी की रचनाओं में केवल मानस के अंतर्गत तीन बार प्रयुक्त हुआ है अन्यत्र नहीं—

तुम्हारेइ भजन प्रभाव अघारी ।

मध्यम पुरुष में कुछ सम्बन्धवाची आदरार्थक रूप भी प्राप्त हुए हैं । अवधी के अंतर्गत ये उल्लेखनीय रूप हैं जो आप के अर्थ में प्रयुक्त हुए हैं । राउर रावरे रौरें आदि का प्रयोग केवल मानस में ही हुआ है अन्यत्र नहीं । किसी किसी स्थल पर राउर का प्रयोग सम्बन्ध कारक में भी हुआ है—

राउर – राजन राउर नामु जसु[7] ।

का पूँछहु सुठि राउर सरल सुभाउ[8] । कहौं राउर गुन सील सरूप सोहावन[9] ।

जेहि राउर अस अनभल ताका[10] । कहहु कृपानिधि राउर कस गुन गाय[11] ।

राउर (स्त्री०) कहहुँ तिय होहि सयानि समान सुनहि सखि राउरि[12] ।

गिरिबर सुनिय सराहना राउरि तहँ तहँ[13] ।

राउरें – राम मातु मत जानब राउरें

रावरी – राम निकाई रावरी है ।

रावरें – सवध राजन रावरें ।

रावरो – करुनानिधान सुजान सील ।

सनेहु जानत रावरो ।

रौरेहि – इन रूपों में 'हि' बलात्मक निपात का योग है—

राउर—रौरे नियक एकवचन पुल्लिंग का रूप है यथा—

मोरेउ कहत दास रउरेहि त्यागा ।

जो माचइ मसि कलह सो सोचइ रौरेहि ।

वस्तुतः ये रूप हैं तो सम्बन्ध कारक को स्पष्ट करने के लिए ही पर विभक्ति के अभाव में कर्म कारक को स्पष्ट करते हुए प्रतीत होते हैं ।

---

१—रा० बा० १९।७ २—रा० अयो० १४।१ ३—रा० अयो० २७।१३ ४—रा० उ० ५।८ ५—रा० कि० ३।४ ६—रा० उ० ८।४ ७—रा० अर० १३।१ ८—रा० अयो० १।... ९—बरवै रा० २।... १०—पा० म० ५।१ ११—रा० बा० ७।१ १२—बरवै रा० ।२ १३—पा० म० ६।११ १४—पा० म० १।१२

## ५ ३ सकेत वाचक सर्वनाम

### ५ ३ १ दूरवर्ती—

इस प्रकार के रूपों का प्रयोग अय पुरुष के द्योतन के लिए भी किया गया है। स_ सम्बधवाची रूपो का प्रयोग भी सकेत वाचक (दूरवर्ती) तथा अय पुरुष में किया गया है। उहें इस प्रकार व्यवस्थित करके प्रस्तुत किया जा सकता है—

| | | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| मूल रूप | – | वह, सो। | ते, तिह, उह |
| तियक | – | ताहि-ताही, तेहि तेहि-तेही, ताहु तासु तासू ओहि ओही, ता | तिहहि तिहही उहहि, उह तिह- |

मूल रूप (एकवचन)—'वह तथा 'सो रूप कर्ता कारक म प्रयुक्त हुए है। 'वह सवनाम का प्रयोग अय पुरुष तथा सकेत वाचक (दूरवर्ती) के अथ म और सो का प्रयाग पुरुष सकेत वाचक (दूरवर्ती) और सहसम्बध वाचक म मि ता है। वह का प्रयोग अत्यल्प प्राप्त है जबकि 'सो का प्रयाग पर्याप्त मात्रा म मिलता है, यथा—

वह — निसि मलीन वह निसि दिन यह बिगसाइ।[1]

सो — सभा बहोरि बठि सो जाई।[2]

आसिस देइ गई सो हरषि चलेउ हनुमान।[3]

हित लागि कहेउ सुभाय सो बड विषम बरी रावरो।[4]

मूलरूप (बहुवचन)—

इसके अन्तगत निम्न रूप प्रयुक्त हैं। आलोच्य भाषा म इसका प्रयोग प्रचुर मात्रा मे मिलता है, यथा—

ते — ते तनु सकल विभव बस करही।[5]

गर्जहि ते चतुर नर।[6] ते प्रिय तुम्हहि करइ मैं माई।[7]

'ते' का प्रयोग सर्वत्र परसग रहित हुआ है। सम्बध वाची सवनाम के साथ प्रयुक्त होकर यह सह सम्बध वाची रूप भी बन जाता है।

तिह— ते' की अपेक्षा तिन्ह' का प्रयोग अधिक सख्या म मिलता है

सकल चरित तिह देखे।[8] भूपन वमन भूरि तिह पाए।[9]

---

१—बरव रा० ११।२ २—रा० ल० ८।१२ ३—रा० ल० ।२८, ४—पा० म० छ ६।४, ५—गी० अयो० ३।१०, ६—रा० अर० ६।१ ७—रा० अयो० १६।६, ८—रा० सु० ५१।१७, ९—रा० अयो० ८।२।

ता कर -- मारे कर ता कर बध होई ।[1] ता कर नाम भरत अस होई ।[2]

ता करि -- सुनि ता करि विनती मदु बानी ।[3]

तो के — नरपति सकल रहहिं रुख ताके ।[4]

ता कें -- प्रभु प्रति नहिं निज बल ताकें ।[5] ताकें जुग पद कमल मनावौ ।

तेहि सन — तेही सन (छन्दानुरोध से) ये रूप प्रचुर मात्रा में प्रयुक्त हुए हैं ।—

तेहि सन जग बालिक पुनि आवा ।[6]

तेहि सन नाग मयत्री कीज ।[7] तोहि तेही सन काम ।[8]

तेहि तें -- तेहि तें उबर सुभट सोइ भारी ।[9]

तेहि कर-- तहि कर भेद सुनहु तुम्ह साऊ ।[10]

तेहि करि-- तेहि करि बिमल बिलोचन ।[11]

तेहि कें -- तेहि कें बचन मानि बिस्वासा ।[12]

तेहि पर -- तेहि पर चढउ मदर मन माखा ।[13] आयउ करन तोहि पर दाया ।[14]

तेहि लगि-- कलव एक तेहि लगि अवतारा ।[15]

ताहि सन- तिन्हहि निपाति ताहि सन बाजा ।[16]

ताही सो --नाथ बयरु कीज ताही सो ।[16] तासो नाथ बयरु नहिं कीज ।[17]

तिर्यक एक वचन रूप विभिन्न परसर्गों से युक्त होकर विभिन्न कारक सम्बन्ध स्पष्ट करते हैं ।

तिर्यक (बहुवचन)—

(१) परसग रहित (अविभक्तिक)—

तिन्हहि तिन्हही-तिन्हहि निपाति ताहि सन बाजा ।[1]

तिन्हहि बिरोधि न आइहि पूरा ।[18] तिन्हहि बिलोकत पातक भारी ।[19]

राम कृपा अतुलित बल तिन्हही ।[20] बिषय भोग बस करहु कि तिन्हही ।[2]

उन्हहि -- तस फलु उन्हहि देउ ।[21]

(२) परसग सहित (तिर्यक बहुवचन)—

इसके अन्तर्गत विशेषतया 'उन्ह' तथा 'तिन्ह' तिर्यक रूपों के साथ विविध परसर्गों का प्रयोग करके अनेक प्रकार के कारक-सम्बन्ध स्पष्ट किए गए हैं ।

---

१—रा० कि० १९।१०, २—रा० बा० ९७।१४, ३—रा उ० ११।३ ४—रा० अयो० २५।४, ५—रा० अर० १५।२, ६—रा बा० १८।१५ ७—रा० बा० ३०।९ ८—रा० कि० ४।५ ९—रा० बा० ८०।१९ १०—रा० अर० ७९।९ ११— , १२—रा० बा० २।३ १३—रा० बा० ७९।९ १४—रा० अयो० ८७।२ १५—रा० लं० ७।१४ १६—रा सु० १९।१३ १७—रा० सु० १९।१३ १८—रा० लं० ९।९ १९—रा० अर० २५।७ २० रा० सु० २९।१३ २१—रा० अर० २५।१६ २२—रा० कि० ।२ २—रा० सु० ४५।३, २४—रा० अयो० ८४।१६, २५—रा० बा० १२।१७ ।

उन्ह कर —सुंदरि सुनु मैं उन्ह कर दासा[1] ।
उन्ह कें —साचेहु उन्ह कें मोह न माया[2] ।
उन्ह कै —समुझि परी मोहि उन्ह कै करनी[3] ।

उन्ह—की अपेक्षा 'तिन्ह'—सर्वनाम के साथ परसर्गों का प्रयोग अधिक मिलता है—

तिन्ह कर —कहहु सुवन केहि भाँति सराहिय तिन्ह कर[4] ।
तिन्ह कर भय माता मोहि नाहीं[5] ।
तिन्ह की —परम प्रेम तिन्ह कर प्रभु देखा[6] ।
तिन्ह कै —तिन्ह की ओट न देखिअ बारी[7] ।
तिन्ह केरे —चरण कमल बंदौं तिन्ह केरे[8] ।
तिन्ह के —तिन्ह के संग नारि एक स्यामा[9] ।
चहु दिसि तिन्ह के उपबन सुंदर[10] । प्रिय संत अनंत सखा तिन्ह के ।[11]
तिन्ह कें —तिन्ह कें सम बैभव संपदा[12] ।
तिन्ह कें परस किएँ गिरि भारी[13] ।
तिन्ह कै —रहहिं धीर तिन्ह कै जग लीका[14] ।
जल बिलोकि तिन्ह कै परिछाहीं[15] ।
तिन्ह तें —तिन्ह तें अधिक रम्य अति बंका[16] ।
तिन्ह कहँ —तिन्ह कहं सदा उछाहु[17] । तिन्ह कहँ सुखद हास रस एहू[18] ।
तिन्ह पर —सादर सुनहिं जे तिन्ह पर राम रहहिं अनुकूल[19] ।
तिन्ह पर कुँअर कुँअरि बैठारी[20] । (अप्राणिवाचक)
तिन्ह महुँ —तिन्ह महँ प्रथम रेख जग मोरी[21] ।

बलाघात प्रधान रूप—

इन रूपों में इ—ई (छंदानुरोध से) उ—ऊ (छंदानुरोध से) ही तथा हु—हू (छंदानुरोध से) बलात्मक निपात हैं।

सो+इ-ई-सोइ अवतरेउ हरनि महि भारा[22] । सोइ कर श्री सेवा बिधि जानइ[23] ।
राम बिलोकत प्रगटत सोई[24] । राम कृपा कछु दुर्लभ न सोई[25] ।

---

१—रा० अर० १३।१५ २—रा० बा० ९७।५ ३—रा० अर० २७।७ ४—पा० म० ७।१
५—रा० सु० १।१७ ६—रा० उ० १७।४ ७—रा० ल० ८।१५ ८—रा० बा० १४।५
९—रा० अर० २२।१६ १०—रा० उ० २९।८ ११—रा० सु० ६०।३ १२—रा० उ० १४।२६ १३—रा० उ० १४।२४ १४—रा० अर० ८।१ १५—रा० सु० ३।४
१६—रा० बा० ७८।११ १७—रा० बा० ३६१।२७ १८—रा० बा० ९।६ १९—रा० अर० ।१८ २०—रा० बा० २५।२ २१—रा० बा० १२।४ २२—रा० ल० ६।१६
२३—रा० उ० २४।१४ २४—रा० बा० १७।८ २५—रा० बा० ३।१४

सपनहुँ संकट परहिं कि सोई[१] । मम बल जान सहित पति सोई[२] ।

सो+उ-ऊ–सोउ संक्षेपहि कहहु विचारी[३] । सोउ प्रगटत जिमि मोल रतन ते[४] ।

सोउ जाने कर फल यह लीला[५] । राम नाम बिनु सोह न सोऊ[६] ।

ते+उ-ऊ–हहिं पुरारि तेउ एक नारि व्रत पालक[७] ।

जय जय मद निदरेसि हय पायसि कर तेउ[८] ।

ते+इ-ई–भए निसाचर आइ तेइ[९] ।

सुमिरिहिं सुकृत तुम्हहिं जन तेइ सुकृती वर[१०] ।

भए उपल बोहित सम तेई[११] ।

तिन्ह+हु–ति न्हहु किए मन मीन[१२] । तेउ न जानइ मरमु तुम्हारा[१३] ।

वेष प्रताप पूजिअहिं तऊ[१४] । नाम जीहँ जपि जानहिं तऊ[१५] ।

५ ७ २–संकेत वाचक (निकटवर्ती) सर्वनाम

प्रमुख रूप इस प्रकार हैं—

| | | एकवचन | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|
| मूल | — | यह यहु | ये — ए, | — |
| तिर्यक | — | एहि—एही | इन्हहिं | इनहिं |
| | | | इन — , | — |

मूल एकवचन—

इन रूपों में सर्वाधिक प्रयोग यह का हुआ है—

यह — निसि मलीन यह प्रफलित नित दरसाइ[१६] ।

यह बरनत हीनता घनेरी[१७] । यह प्राकृत महिपाल सुभाऊ[१८] ।

चढत दसा यह उतरत जात निदान[१९] ।

निसि मलीन वह निसि दिन यह विगसाइ[२०] ।

यहु — जौ यहु होइ मोर मत माता[२१] ।

मूल (बहुवचन)–ये-ए की भिन्नता संभवतः अनुलेखन के कारण है । या फिर क्षेत्रीय उच्चारण भिन्नता का द्योतन हो सकता है—

---

१–रा० अर० २५।८ २–रा० अर० २६।२६ ३–रा० उ० १२१।८ ४–रा० बा० २३।१६ ५–रा० उ० २२।९ ६–रा० बा १०।६ ७–जा० म० ९३।१० ८–पा० म० २६।२ ९–रा० बा० २२।७ १०–पा० म० ७६।१ ११ रा० ल० ३।१६, १२–रा० बा० २२।२० १३–रा० अयो० ८६।१३ १४–रा० बा० ७।१० १५–रा० बा० २२।६, १६–पा० म० २६।२ १७–रा० उ २२।९, १८–रा० बा० २८।१९, १९–बरव रा ५।१ २०–बरव रा० ११।१२, २१–रा० अयो० ६७।७

य–ए   य प्रिय सबहि जहाँ लगि प्रानी[1] ।
      कबहुँक ए आवहि एहि नाते[2] । करिहहि विधि मो सन ए प्रीती ।

इह–  मम हित लागि जन्म इह हारे ।
      मम हित लागि तजे इह प्राना[5] । बालि बधब इह भइ परतीती[6] ।

तिर्यक (एकवचन)—संश्लिष्ट एवं विश्लिष्ट दोनों प्रकार के रूप मिलते हैं—

(१) परसर्ग रहित—

एहि–  एहि सेवत कछु दुर्लभ नाहीं[7] । राम चरित मानस एहि नामा[8] ।
      छन्दानुरोध से एहि का दीर्घ स्वरान्त एही प्रयुक्त है—

एहा–  अब जनि राम खिलावहु एहा[9] । सत्य संघ करि बधि कर एहू[10] ।

यहि–  चाँद सरग पर सोहत यहि अनुहारि[11] ।

(२) परसर्ग सहित एहि के साथ अपेक्षाकृत परसर्गों का अधिक प्रयोग हुआ है–

एहि तें–  एहि तें जसु पहँ पितु मातु[12] ।
एहि सम–  एहि तें अधिक न एहि सम जीवन लाहु[13] ।
एहि महँ–  एहि महँ रघुपति नाम उदारा[14] ।
एहि माहीं–राम प्रताप प्रगट एहि माहीं[15] ।
एहि कें–  एहि कें एक परम बल नारी[16] ।
एहि कहँ–  एहि कहँ गति तजि दूसर नाहीं[17] ।
      जस स्यामा एहि कहँ मिलहिं[18] ।
एहि कर–  एहि कर नाम सुमिरि संसारा[19] । एहि कर फल पुनि विषय बिरागा[20] ।
एहि लगि–  एहि लगि तुलसीदास इन्ह की[21] ।
या को–  या को फल पावहिगो आगे[22] ।

तिर्यक बहुवचन—यह प्रयोग संभवतः ब्रजभाषा से प्रभावित है ।

(१) परसर्ग रहित–
      (सविभक्तिक)

इन्हहिं–  इन्हहिं कुदृष्टि बिलोकहि जोई[23] ।
      इन्हहिं देखि भया मगन जानि बड स्वारथ[24] ।

---

१–रा० बा० ६३। २–रा० बा० ६७।११ ३–रा० कि० ८।१८, ४ रा० उ० ८।२५ ५–रा लं० ११४।३ ६ रा० कि० ७।२६ ७ रा० सु० ९।७ ८–रा० उ० ५।१३ ९–रा० उ० ८६।११ १ –रा० अर० २७।९ ११–बरव रा० १७।२ १२–रा बा ६७।८ १३–बरव रा० ५७।२ १४–रा० बा० १०।१ १५–रा० बा० ८०।१ १६–रा० अर० ३८।२ १७–रा० बा० ३०।१२ १८–रा उ० ८६।१३ १९–रा० बा ६७।११ २०–रा० अर० १६।१३, २१–रा० सु० ३।८३ २२–रा० उ ३ ।१ , २३–रा० कि० ९।१८, २४–जा० म० ४५।२

(२) परसग सहित—

इह की– इह की कृपां दनुज सब मार[1] । एहि लागि तुलसीदास इह की[2] ।

इह तें  इह तें लही दुति मरकत साने[3] ।

इह कह– इह कह नाथ सहज जड करनी[4] ।

इन सम– को अवनीतल इन सम बीर धुरधर[5] ।

इह सन– जिन्ह कर मन इह सम नहिं राता[6] ।

## ५ ४ प्रश्नवाचक सर्वनाम

प्रश्नवाचक सर्वनाम के दो प्रकार के रूप प्रयुक्त हुए हैं—(१) प्राणिवाचक तथा (२) अप्राणिवाचक । इसके अतिरिक्त एक तीसरे प्रकार का रूप भी मिलता है जिसका प्रयोग विशेषण की तरह हुआ है

| | | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| मूल— | (१) प्राणिवाच | को, केइ–केई | — |
| | (२) अप्राणिवाचक—का | | — |
| | (३) विशेषण रूप—कवन (कौन) | | — |
| तियक— | (१) प्राणिवाचक —काहि, केहि–केहिं | | |
| | (२) अप्राणिवाचक–काह–काहा | | |

मूल एकवचन—

सर्वाधिक प्रयोग कर्त्ताकारक सम्बन्ध स्पष्ट करते हैं । 'को' सर्वनाम का प्रयोग पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध है—

(१) प्राणिवाचक–को–बरन छबि असि जग कवि को है[7] ।

मटि को सकइ सो आकु जो बिधि लिखिराखेउ[8] । जलद सरिस को कहै राम भगवत[9] ।

बिपति मोरि को प्रभहिं सुनावा[10] । राम बिमुख कलिकाल को भयो न भांड़[11] ।

केइ–कइ–केइ दुइ सिर केइ जमु चह लीन्हा[11] ।

अनहित तोर प्रिया केइँ कीन्हा[12] । केइँ तव नासा कान निपाता[13] ।

(२) अप्राणिवाचक–का–का पूछँहु सुठि राउरि सरल सुभाव[14] ।

होनिहार का करतार का[15] । का दिखाइ यह काह दिखावा[1] ।

---

१–रा० उ० ८।१२ २–रा० सु० ३।४८, ३–रा० अयो० १००।१६ ४–रा० सु० ५६।४ ५–जा० प० ९२।२, ६–रा० बा० ८०।१२ ७–रा० बा० १००।१२, ८–पा० म० १४।१ ९–बरव रा० ४२।२, १०–रा० अर० २९।२ ११–बरवै रा० ६६।२, १२–रा० अयो० २६।२, १३–रा० अयो० २६।१, १४–रा० अर० २२।४ १५–बरव रा० २०।२ १६–रा० बा० ८८।२१, १७–रा० अयो० ४८।२

(३) विशेषण रूप—

कवन —राम कवन प्रभु पूछउ तोही ।[1] करौं कवन विधि विनय बनाई ।[2]

कैसा —तुम्हहि रघुपतिहि अंतर कैसा ।[3]

तिर्यक—

१—प्राणिवाचक (परसर्ग रहित)—

काहि —मच्छर काहि कलंक न लावा ।[4] कहति काहि कुँवर कुमारिका ।[5]

केहि-केहि —केहि जग काल न खाहि ।[6] केहि सुकृती के कुँवर ।
मैं केहि कहौ विपति अति भारी ।[8] अस मति सठ केहिं तोहि सिखाई ।[9]
केहि न सुसंग बड़प्पनु पावा ।[10]

परसर्ग सहित—कारक सम्बन्धों (कर्त्ता को छोड़कर) को स्पष्ट करने के लिए परसर्गों का भी योग उपलब्ध है । तिर्यक का सर्वत्र परसर्गयुक्त प्राप्त है—

का यहँ —सीय बिबाहु उछाहु जाइ कहिका पहँ ।[11]

केहि कें —केहि कें बल घालेसि बन खीसा ।[12]

केहि क —केहि क लोभ बिडंबना ।[13]

केहि कर —कालु करम केहि कर बलु पाई ।[14]

(२) अप्राणिवाचक (परसर्ग रहित) मूल तथा तिर्यक दोनों प्रकार के सर्वनामों—का, काह—काहा का प्रयोग क्या के अर्थ में हुआ है—

काह —काहा (छन्दानुरोध से)—
कहौ काह सुनि रीझहु बर अकुलीनहि ।[15]
मो कहुँ काह कहब रघुराया ।[16]
मीठ काह कवि कहहिं जाहि जोइ भावइ ।[17]
कह प्रभु सखा बूझिए काहा ।[18] बार बार प्रभु पूछहु काहा ।[19]

परसर्ग सहित—

केहि लगि —जीव निरथ तुम्ह केहि लगि रोवा ।[20]

केहि लेखे —कहहु तूलि केहि लेखे माही ।[21]

---

१-रा० बा० ४६।११ २-रा० बा० २४०।१५ ३-रा० लं० ६।१? ४-रा० उ० ७१।५ ५-पा० म० छ० ५।३ ६-रा० सु० ४७।१९ ७-जा० म० ४४।१ ८-रा० सु० १४।२१ ९-रा० लं० १०।४ १०-रा० बा० १०। ६ ११-पा० म ४९।१ १२ रा० सु० २१।२ १३ रा उ० ७०।१९ १४-रा० अयो० १४।२ १५-पा० म० ४९।१ १६-रा० अयो० ७०।९ १७-पा० म० ६५।२ १८-रा० सु० ४७ १९-रा० लं० ८।१८ २०-रा० कि० ११।१०, २१-रा० बा १२।?२

हि हेतु–हेतू– कपि केहि हेतु धरी निठुराई।[1]

विपिन अकेलि फिरहु केहि हेतू।[2]

## ःउप सम्बन्ध वाचक तथा सह सम्बन्ध वाचक

### .५ १ सम्बन्ध वाचक

इसके प्रमुख रूप इस प्रकार हैं—

| | एक वचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| मूल — | जो, जोइ—जोई (छन्दानुरोध से) | जो, जे, जिन्ह |
| तियक— | जेहि, जाहि—जाही (छन्दानुरोध से), जासु—जासू (छन्दानुरोध से), जा— जेहि—। | जिन्हहि जिन्ह—, जेन्ह—— |

मूल एक वचन—

जो — जो सुनि करहिं बखान।[3] सो कि दोष गुन गनइ जो जेहि अनुरागइ।[4]

करहु सो बेगि जो तुम्हहिं सुहाई।[5]

जो जग जोग भूप अभिषेका।[6] जा त्रिलोकि मुनिबर मन नाचा।[7]

जोइ-जोई–रूप न जाइ बखान जानु जाइ जोहइ।[8] बिनु अवसर भय ते रह जोई।[9]

मूल बहुवचन–

जो – जोएहिं कथहिं सनेह समेता।[10]

जे – सुनहिं जे कहहिं ते तर प्रभु थोरे।[11]

जे न मित्र दुख होहिं दुखारी।[12] जे यह नछू गाथ गाइ सनावइ हो।[13]

जिन्ह – 'जिन्ह' सवनाम का प्रयोग अत्यल्प है—जिन्ह बरने रघुपति गुन गाथा।[14]

तियक एक वचन—

जेहि – जेहि दीन्ह अस उपदेस बौरेहु कलेस करि बरु बावरो।[15]

तुलसी जेहि न सुहाइ ताहि विधि बामा।[16] आवा कपि तेहि लंका जारी।[17]

सो कि दोष गुन गनइ जो जेहि अनुराग हो।[18] पारबती निरमयउ जहि।[19]

---

१–रा० [illegible]० १४।८, २–रा० बा० ५३।१६ ३ रा० बा० १४।२६ ४–पा० म० ६०।२, ५–रा० सु० ९।१, ६–रा० अयो० ६।८, ७ रा० उ० २७।१२, ८–पा० म १२।२, ९ रा० अर० ५।४९ १०–रा० बा० १५।२६ ११–रा० ल ९।१९, १२–रा० कि० ८।१ १३ रा० ल न० २०।३ १४–रा० बा० १४।८ १५–पा० म० छ० ६।२ १६–बरव रा० ५०।२ १७–रा० ल० १८।१६, १८–रा० लं० म० १।३ १९—रा० बा० ७१।१९।

जाहि- सुमिरत जाहि मिटइ अजाना ।[१] जाहि दीन्ह पर नर ।[२]
राम कृपा करि चितवा जाही ।[३] अरि बस दैउ जिआवत जाही ।[४]
जासु—जासु (छन्दानुरोध से) सम्बन्ध कारक को स्पष्ट करने के लिए परसर्ग रहित प्रयोग हैं—
जासु भजन बिन जरनि न जाही ।[५] सीय सुता भइ जासु सकल मंगल मइ ।[६]
राम जासु जस आपु बखाना । बड़ भाग उर आवइ जासू ।[८]
राम चरन पंकज मन जासू ।[९]
(२) परसर्ग सहित प्रयोग—
जा कहु—जा कहुँ करिअ सो पइहउँ ।[१०]
जा का—कह समान भण्ड जस जाका ।[११]
जा की—जाकी ओर बिलोकहि मन तेहि मायहि हो ।[१२]
जा म— सो अनन्य जा के अस ।[१३] काम आदि मद दम न जाके ।[१४]
जा क— काल करम निव जाकें हाथा ।[१५]
सुरपनि बस बाहु बल जाकें ।[१६] जाकें डर सर असुर डराही ।[१७]
जेहि कहँ—प्रभु आयसु जहि कह जम अहई ।[१८]
जहि कहूँ दुइ भाय कहि रति नाथ जहि कहु ।[१९]
जेहि कर जहि कर मन रम जाहि सन ।[२०]
जेहि पर—जेहि पर जन ममता अति छाहू ।[२१]
जेहि सन—सपने जेहि सन होहि लराई ।[२२]
जेहि महु—जेहि महुँ आदि मध्य अवसाना ।[२३]
जेहि त— जहि त कछु निज स्वारथ होई ।[२४]
जेहि तें— जहि तें नीच बड़ाइ पावा ।[२५]
जहि लागी—करहि जाग जागी जेहि लागी ।[२६]

---

१—रा० बा० ५ ।३ २ रा० स० ५८ ३— ४—रा० अयो० २१।२
५—रा० अयो० ४।१४ ६—जा० म० ७।२ ७—रा० बा० १७।२० ८—रा० बा० १।३२ ९—रा० बा० १।१७ १०—रा० उ० ८८।१९ ११—रा० बा० १७।१२ १२—रा० ल० न० ६।२, १३—रा० कि० ३।१७ १४—रा० अर० १६।२३, १५—रा० ल० ६।१८ १६—रा० अयो० २५।३ १७ रा० अर० २८।१५ १८—रा० [illegible] ० ५९।७ १९—रा० बा० ८४।२५ २०—रा० बा० ८०।१९ २१—रा० बा० १३।११ २२—रा० कि० ७।३९ २३—रा० उ० ६१।११ २४ रा० उ० ६५।१५ २५—रा बा० २।१७ २६—रा० बा० २८।१९

तियक बहुवचन--इस प्रकार के रूप अत्यल्प मात्रा मे प्रयुक्त हुए हैं--

(१) परसग रहित--

जिन्हहि- जिन्हहि बिरचि बड भयउ बिधाना ।[1] जिन्हहि परम प्रिय खिन्न ।[2]

नाथ जिन्हहि सुधि करिअ तिन्हहि समतेइ हर ।[3]

(२) परसग युक्त -

जिन्ह कर- जिन्ह कर भुज बल पाइ दसानन ।

जिन्ह क- लीन्ह जाइ जग जननि जनम जिन्ह के घर ।[4]

जिन्ह के असि मति सहज न आई ।[5]

जिन्ह कें- जिन्ह के पद पकज प्रीति नही ।[6] जिन्ह कें बिमल बिचारू ।[7]

जिन्ह करे-परहित हानि लाभ जिन्ह केरे ।[8]

जिन्ह पर-ममता जिन्ह पर प्रभुहिं न थोरी ।[9]

जेन्ह माही-मुनि मन मधुप बसहिं जेन्ह माही ।[10]

बलात्मक रूप जेऊ (बहुवचन) तथा जोऊ (एकवचन) मे --ऊ बलात्मक निपात है । दोनो ही रूप छन्दानुरोध से प्रयुक्त हैं--

जेऊ- लखि सुबेषु जग बचक जेऊ ।[11]

जाना चहहिं गूढ गति जेऊ ।[12]

जोउ- भनित बिचित्र सुकबिकृत जोऊ ।[13]

जेई- बूडहि आनहि बोरहि जेई ।[14]

जोई- प्रभु जोइ तुम्हहिं सब साहो ।[15]

५ ५ ७ सह सम्ब ध वाचक

| एक वचन | बहुवचन |
|---|---|
| मूल-सो | ते |
| तियक-तासु, ताहि तेहि--तही | तिन्हहि तिन्ह- |
| ता ताहि--ताही- | |

मूल एक वचन--

सो- जो सोवइ ससि करन्ह सा सोवइ रौरेहिं ।[1]

---

१--रा० बा० १६।१५ २--रा० बा० १८।२४, ३--पा० म० ७६।२, ४--रा० अर० २२।९ ५-पा० म० ७।२, ६-रा० कि० ७।५ ७-रा० उ० १४।२२ ८-रा० बा० २३।२०, ९-रा० बा० ४।३ १०-रा० बा० १६।६ ११-रा० बा० ४८।१७, १२-रा० बा० ६।९, १३-रा० बा० २ ।५, १४-रा० बा० १०।५ १५-रा० बा० ,। १६-रा० ल० ११ ।१३ १७-पा० म० ५।।६ ।

अब जो कहहु सो करहुँ ।[1] बवा सो लुतिअ लहिअ जा न हा ।[2]

मेटि को सकइ सो आकु जो विधि लिखि राखेउ ।[3]

अस सुकृती            सो पुरइहि जगदीस ।[4]

सो कि दोष गुन गनइ जो जेहि अनुरागइ ।[5]

बहुवचन—

ते— ते मति मंद जे राम तजि ।[6]

ते धीर अछत विकार हेतु । जे रहत मनसिज बस किए ।।[7]

जे पर भनित सुनत हरषाही । ते बर पुरुष बहुत जग माही ।[8]

सोइ–सोई–जो जेहि भाव नीक तेहि सोई ।[9]

तियक (एकवचन) (परसग रहित)—

तासु— जास नाम जपि            तासु इत ।[10]

तासु दूत मैं जा करि हरि आनहु प्रिय नारि ।[11]

ताहि— तलसी जाहि न सोहाइ ताहि विधि बाम ।[12]

प्रात लेइ जो नाम हमारा । तेहि दिन ताइ न मिलइ अहारा ।[13]

उमाराम सुभाउ जेहि जाना । ताहि भजनु तजि भाव न आना ।[14]

तेहि–तेही–जो जहि भाइ नीक तेहि सोई ।[15]

हरि कोदंड कठिन जेहि भंजा । तेहि समन दप दल मत गजा ।[16]

बहुरि सञ्सन बिनवउतेही । सतत सुरा नीक हित जेही ।[17]

परसग सहित—

ताही सो—नाथ बयर कीज ताही सा । बुधि बल जीति सकिय जही सा ।[18]

ता सो— जाके डर सुर असुर डराही       तासो बयरु कबहु नहिं कीज ।[19]

ता कहु— ता कहु प्रभु कछु अगम नहि जा पर तुम्ह अनुकूल ।[20]

ताहि सन–तिन्हहि निपाति ताहि सन बाजा ।[21]

तेहि पर— जो तजि कपटु करइ द्विज सवा ।[22]

---

१—जा० म० ६८।२, २—रा० अया० १६।१, ३—पा म० ६४।२ ४—जा० म० ६८।२ ५—पा० म० ६०।७ ६—रा० लं० ३।२, ७—पा० म० छं० ३।४ ८—रा० बा० ८।२४, ९—रा० बा० ७।१८ १०—रा० सु० ०।७ ११—रा० सु० २१।२२ १२—धरव रा० ५०।१ १३—रा० सु० ७।१८ १४—रा० सु० ३४।६, १५—रा० बा० ५।१९ १६—रा० सु० २१।१६ १७—रा० बा० ४।२० १८—रा० अ० ६।९ १९—रा० सु० २२।१८ २०—रा० सु० २३।१८ २१—रा० अ० १९।१३, २२—रा० उ० ४५।१६ ।

बहुवचन (परसग रहित)—

तिन्हहिं— जिन्हहिं सुधि करिअ तिन्हहिं सम तेइ हर ।[1]

प्रभुपद प्रीति न समुझि नीकी ।

तिन्हहिं कथा सुनि लागहिं फीकी ।[2] (जिन्हहिं का लोप)

(परसग सहित)

तिन्ह— कहहु सुकृत केहि भाँति सराहिय तिन्ह कर ।

लीन्ह जाइ जग सुनति जनमु जिन्ह के घर ।[3]

बलात्मक रूप ('–उ–ऊ' या 'इ–ई' के योग से)

सोउ— जो सुनहि सोउ बड पातकी ।[4]

सोइ–सोई–जेहि अनुराग लागु सोई हितु आपन ।[5]

सोइ सेवक प्रियतम मम सोई । मम अनुसासन मानै जोई ।[6]

तेऊ सिद्धि सुरथ जग बचन जेऊ । बंधु प्रसाद पूजिहहिं तेऊ ॥

जीवन मुकत महामुनि जेऊ । हरिगुन सुनहि निरतर तेऊ ॥[7]

## ५ ६ अनिश्चय वाचक सवनाम

विवचन की सुविधा के लिए अनिश्चय वाचक सवनामो को निम्नलिखित तीन परसर्गों म विभक्त कर लिया गया है—

५ ६ १ मूल–और, औरु, आन–आना

तियक— औरहिं आन—

एक वचन के ही रूप बहुवचन म भी प्रयुक्त हुए हैं ।

मूल एकवचन—

और— और पाव फल भोगु ।[8]

आन' का प्रयोग अधिक मिलता है—

आन— आना (छन्दानुरोध मे)

राम लखन सम तुलसी सिखव न आन ।[9] राम लखन के रूप न देखउ आन ।[10]

धन्य न मो सम आन ।[11] सपथ तुम्हार भरत के आना ।[12]

मूल बहुवचन—

औरु— औरु करहिं अपराध ।[13]

---

१–पा० म० ७६।२, २–रा० रा० ९।८, ३–पा० म० ७।२ ४–प ० म० छ० ८।२ ५–पा० म० ३३।२, ६–रा० उ० ४३।१०, ७–रा० बा० ७।१० ८–रा० उ० /२।४, ९ रा० अयो० ७३।१८ १०–बरव रा० ४९।२ ११–बरव रा २३।२ १२–रा० अर० २६।२८ १३–रा० अयो० ८३।३ १४–रा अयो० ७८।१३ ।

तिर्यक—

सबु— सबु पाया राज पावनि दूज[1] ।

साजि सामान गिरिराज दाह सबु सिरजहिं[2] ।

सर्बहि मे—कह सर्बहि म नाम[3] ।

सर्बहि पर—चितइ सर्बहि पर कीन्ही ।

सर्बहि कहु कह कहि नाइ सर्बहि कहु माया[4] ।

धन मिस लोचन लाइ सर्बहि कह दीन्हउ[5] ।

सबहि—सबहा—सबहि नचावत रामु गोसाईं ।

अगद चल्उ सबहि नाईं[6] । एहि विधि सबही देत सुख[7] ।

सबहिं— प्रनवउ सबहि धरनि धरि सीसा[8] । सबहिं धर सजि निज निज द्वारे[11] ।

परसगयुक्त—कर्त्ता कारक का छोडकर अन्य कारक-सम्बन्धो को स्पष्ट करने के लिए विभिन्न प्रकार के परसर्गो का भी योग मिलता है

सब के— बदौ सबके चरण सुहाए[11] ।

राम बचन सबके मन भाए[11] । सबके बचन श्रवन सुनि[1] ।

सबकें— सबकें उर आनद किया बासू[11] ।

सबकर— धनुष तोरि हरि सब कर हरेउ हराय[11] । सब कर करि सनमान बहुता[1] ।

सब केर— मन प्रसन्न सब केर[1] ।

सब पर— सब उदार सब पर उपकारी[11] ।

सबते कहें—भरत कहत सब कह सुमिरहु राम[10] ।

सबते — सब ते दुलभ कवन सरीरा[11] ।

## ५ ७ निजवाचक सवनाम

मूल— आप — आपु ।

तिर्यक— आपु आपहि ।

सम्बन्ध— आपन—आपना, आपनि—अपनी आपुन अपन तथा अपनें ।

मूल रूप— एकहिं एक सिखावत जावत न आप[11] । आप अछत जुवराज पद[11] ।

---

१—रा० अयो० ३।१२ २—पा० म० ५३।१, ३—रा० ल० ११९।३० ४—रा० ल० ११८।५, ५—रा० सु० १।७ ६—जा० म० ६७।२ ७—रा० कि० ११।१४ ८—रा० कि० १८।२४, ९—रा० बा० ३४८।७७ १०—रा० सु० २८।११, ११ रा० उ० ९।२ १२—रा० बा० १८। , १ —रा० ल० ३।९ १४—रा० ल० ८।२१ १५ रा० बा० ३५४।१० १६—बरव रा० १६।२ १७—रा० कि० १९।१२ १८—रा० उ १।६ १९ रा उ० २२।१३ २०—बरव० रा० ६५।२ २१—रा० उ० १२१।६, २२ रा० बा ६४। २३—रा अयो० १।३

आपु— ते किए आपु समान[1]।

भजेउ राम आपु भव चापू[2]। राम जासु जसु आपु बखाना।

आपुन— सोइ सोइ भाव देखावइ आपुन होइ न सोइ।

तिर्यक रूप—

आपु— निदहिं आपु सराहहिं मीना[3]।

मनमहिं समरपेउ आपु गिरिजहिं वचन मृदु बोलत भए[4]।

आपुहिं— आपुहिं सुनि खद्योत सम।

सम्बन्ध कारक (विशेषणवत्)—

आपन— समुझि कठिनपन आपन लाग बिसूरन[8]।

जेहि अनुरागु लागु चित साइ हितु आपन[9]।

आपन चरित कहा हम गाई[10]।

अपना— सीतहिं सेइ करहु हित अपना[11]।

आपनि— कहसि न सुख आपनि कुसलाता[12]।

आपनि ओर निहारि प्रमोद पुरारिहिं[13]।

अपनी— मैं अपनी दिसि कीन्ह निहोरा[14]।

आपुन— आपुन मद कथा सुभ पावन[15]।

अपने— फिरत सनेह मगन सुख अपने[16]। कहउ न ताहि मोह बस अपने[17]।

अपनें— अपनें चलत न आजु लगि[18]। समुझि सहम मोसह अपडर अपने[19]।

परसर्ग सहित—

इस प्रकार के रूपों की संख्या अत्यल्प है—

आपु कहँ— माया ईस न आप कहँ[20]।

तुलसी ने निजवाचक सर्वनाम के अंतर्गत 'निज' का प्रयोग अधिक मात्रा में किया है यथा—

एकवचन- उभय भाँति देखा निज मरना[21] निज परम प्रीतम दीखि लोचन[22]।

बटु बिस्वास अचल निज धरमा[23]। पथ कहत निज भगति अनूपा[24]।

---

१–रा० बा० २९।१८ २–रा० बा० २४।११, ३–रा० बा० १७।२०, ४–रा० उ० ७२।२४ म ५–रा० अयो० ८६।७ ६–पा० म० छ० ५।४ ७–रा० सु० ९।१९ ८–जा० म० ४८।२ ९–पा० म० ३३।२ १०–रा० कि० २।७ ११ रा० सु० ११।४ १२–रा० सु० ५।६ १३–पा० म० १३५।२, १४–रा० बा० ५।१ १५–रा० ल० ७८।२, १६–रा० बा० २५।१५ १७–रा० अयो० २०।१२ १८–रा० अयो० २०।१५ १९–रा० कि० २९।३ २०–रा० अर० १५।१७ २१–रा० अर० २६।१ २२–रा० अर० २६।२७, २३–रा० बा० २।२१ २४–रा० अर० २२।१९

५ ९ ३ निश्चय वाचक सर्वनाम

निकटवर्ती

यह–यहु— परम रम्य उत्तम यह धरनी ।[1] सुनु खगपति यह कथा पावनी ।[2]
यह मत जौं मानहु प्रभु मोरा ।[3] सोउ जाने कर फल यह लीला ।[4]
यह मत लछिमन के मन भावा ।[5] बिमल बंस यहु अनुचित एक ।[6]
कीन्हि अवसि यहु काजु गगन भइ असु धुनि ।

ए– ए अखियाँ सोउ बरनि गेहि कुपाइ ।[8] सबन्धि निरान्तर के फल ए ।[9]

एहा (–एह–एहि)—श्रुति कह सत मित्र गुन एहा ।[10]
एक जन्म कर कारन एहा ।[11] एहि अवसर लछिमन पुर आए ।[12]
भए मोहि एहि आश्रम आए ।[13] एहि सर मम उत्तर तट बासी ।[14]
वेद पुरान मत मत एहू ।[15] सुनहु राम सबु कारनु एहू ।[16]

ईहि– नारि कुसल ईहि काज काजु धनि आइहि ।[17]

इहइ– इहइ सगुन फलु दूसर नाहीं ।[18]

(इह—यह+इ)

दूरवर्ती—

वह सो वह सोभा समाज सुख ।[19]
नाथ कहिअ सोइ जतन मिटइ जहि दूषन ।[20]

५ ९ ४ अनिश्चय वाचक सर्वनामों से बने रूप

अपर– अपर जलधरन्हि अपर ।[21]
अपर कथा सब भूप बखानी ।[22] अपर हेतु सुनु सैल कुमारी ।[23]

आन– तौ घर रहहु न आन पाई ।[24]
लोकहु बद न आन उपाऊ ।[25] आन देव जिन्ह अभिमानी ।[26]

कोइ– अब जीवन कै है कपि आस न कोइ ।[27] हित अनहित नहि कोइ ।[28]

---

१– रा० लं० ७।४१ २– रा० उ० १५।१ ३– रा० लं० १०।१ ४—रा० उ० २२।९ ५—रा० स० ५८।१ ६—रा० अयो० १०।१३ ७—पा० मं० ८०।२ ८– बरव रा० ३५। ९– रा० उ० १४।१८ १० रा० कि० ७।१२ ११–रा० बा० १४७।५ १२—रा० वि० १९।१५ १३—रा० अर० १२।४ १४—रा० स० ६०।९ १५—रा० बा० २७। १६—रा० अयो० ४।११ १७—पा० मं० ७९।२ १८—रा० अयो० ८।१४ १९– रा० उ० १२।३ २०—पा० मं० ९।१ २१—रा० लं० ४।२१ २२—रा० बा० ०५।८ २३—रा० बा० ९।६ २४– रा० अयो० १९।१६ २५—रा० बा० ३।१७ २६—रा० उ० ७।४ २७—बरव रा० ३८।१ २८—रा० बा० ३।२६ ।

कोउ— कोउ मुनि मिलिहिं ताहि सब घेरिहि ।[1]

कछु— कहु कछु दोष न तोर ।[2] तातें बध कछ पाप न होई ।[3]

कछुक— तातें कछुक बात अनुसारी ।[4] जानउँ महिमा कछुक तुम्हारी ।[5]

जेते— जग महँ सखा निसाचर जेते ।[6]

५९५ सम्बन्ध वाचक सर्वनाम से बने रूप

जे— जे चरन सिव अज पूज्य रज ।[7]

जे ब्रह्म अजमद्वैत मनु भवगम्य ।[8] जीव जन्तु जे गगन उड़ाही ।[9]

जो— देहु जो बर मागऊँ ।[10]

जग बालिक जो कथा सुहाई ।[11] जो गुनीस जेहि आयसु दीन्हा ।[12]

जवनि— बचेहु मोहि जवनि धरि देह ।[13]

जासु-जासू—जासु राज प्रिय प्रजा दुखारी ।[14]

ब्रह्मादि गावहिं जस जासू ।[15] जासु कृपा सो दयालु ।[16]

जेहिं-जिहि सवनामृत जेहि कथा सुनाई ।[17]

जहिं— तोर कहा फुर जिहि दिन होई ।[18]

गए जहिं भवन भूप कैकेयी ।[19] जेहिं जोनि जन्मौं कर्म बस ।[20]

५९६ निजवाचक सर्वनाम से बने रूप

निज— मोहि जानिए निज दास ।[21] निज दुख गिरि सम रज करि जाना ।[22]

सोचहि सब निज हृदय मझारी ।[23] निज पद नयन दिए मन ।[24]

आपनि आपनी—देखहु आपनि मूरति सिय कै छाँह ।[25]

जानु प्रगटि चतरानन देखाई चतुरता सब आपनी ।[26]

---

१—रा० कि० २४।४, २—रा० अयो० ३५।१८ ३—रा० कि० ९।१६, ४—रा० अयो० १६।१५, ५—रा० अर० १३।१०, ६—रा० बा० ६९।१७ ७ रा० उ० १३।२५, ८—रा० उ० १३।४१, ९—रा० सु० ३।३ १०—रा० कि० १०।२० ११—रा० बा० ३०।१ १२—रा० अयो० ७।१, १३—रा० बा० १३७।११ १४—रा० बा० ६६।८ १५— १६—रा० बा० २।३, १७—रा० सु० १३।१२ १८—रा० अयो० १५।४, १९—रा० अयो० ३८।१०, २०—रा० कि० १०।२१ २१—रा० उ० ११३।३१ २२—रा० कि० ७।३ २३—रा० बा० १४।३ २४—रा० सु० ८।१७,

# ६ | विशेषण-रूप-रचना

६.०

आलोच्य सामग्री में शब्द रचना स्तर पर विशेषण शब्द तीन प्रकार के प्राप्त होते हैं —

(१) रूढ़—इस कोटि में सर्वाधिक शब्द मिलते हैं यथा—

कोमल सुपोती[1] सुन्दर नीर[2] दीन वचन[3] जलधि जड़[4] पंडित मूढ़[5] शठ वचन[6] सात दिवस जरठ जटायू[7]।

(२) यौगिक—इस कोटि के भी शब्द पर्याप्त मात्रा में मिलते हैं यथा—

अनुरागी राम[8] नृप विरागी[9] कृपाल संकर[10] दयाल प्रभु[11] अचल विपति[12] सुसील भरत[13]।

(३) सामासिक—इस कोटि के शब्द अपेक्षाकृत कम मात्रा में मिलते हैं यथा—

गुनमय फल[14] सीय राम मय[15] अमित गुन रहित[16], बरदायक रामु[17] व्रतपालक[18] स्वयंवर मंगलदायक[19] भगति सुखदाई[20] तुलसी की अवधी में संख्यावाचक सामासिक रूप भी व्यवहृत हुए हैं—

राम अष्टादस[21] दसचारिविप[22] साखा पंच बास[23] (१००)
(१८) (१४)

ऐतिहासिक दृष्टि से आलोच्य सामग्री में प्राप्त विशेषण तत्सम अर्धतत्सम तद्भव और विदेशी कोटि के हैं यथा—

---

१—रा० बा० २५६।४ २—रा० उ० २९।१९ ३—जा० म० २६।१ ४—रा० सु० ५।२६ ५—रा० बा० २८।१२ ६—अयो० ३।१५ ७—बरव रा० २०।१ ८—रा० उ० २९।२७ ९—रा० बा० ६।१३ १०—रा० लं० ७।१२ ११—रा० कि० १।८ १२—रा० उ० १२।७ १३—रा० अयो० २९।१८ १४—रा० बा० १७।१८ १५—रा० उ० २९।६ १६—रा० बा० ८।३ १७—रा० बा० ।२ १८—रा० बा० २५।१८ १९—रा० उ० ९।१० २०—जा० म० ८० २१—रा० अर० ८।४ २२—रा० उ० १५।१३ २३—रा० उ० १८ ... ।०३ ... २।२६

(१) तत्सम–महामुदितमन[1], सरजू निमल[2], विमलगुन[3], मदु बानी[4], विषम व्रत[5], कृस तनु[6], विपुल सेवा[7], लघु रूप[8], सकल सुकृत[9] चारु बदावा[10]

(२) अध तत्सम समरथ हनुमानू[11], दानव नीचु[12], आरत कोशलनाथा[13]

(३) तदभव—इस कोटि के विशेषण, सख्या की दष्टि से तत्सम रूपो स कम कि तु अध तत्सम विशेषण रूपो से अधिक सख्या मे प्रयुक्त हुए हैं—

लाल कमल[14], कारि साँपिन[15], घटाकारी[16], नीचि करतूती[17], देव ऊँच[18],

(४) देशज अत्यल्प हैं -मूठि-थाता[19], कवित्त फीका[20], फीकी कथा[21]

(५) विदेशी—सूप हजारे ।[22]

अन्त्य ध्वनि के आधार पर (अन्त्य ध्वनि) की दृष्टि से सज्ञा रूपो की भाँति विशेषण-शब्द इस प्रकार हैं—

(१) अ–अकारान्त विशेषणो के रूप सर्वाधिक मात्रा मे प्रयुक्त हुए हैं—

लाल कमल[23], अरुन नयन[24], दढ प्रीति[25], खल निसाचर[26], धनु कठिन[27]

कुछ शब्द ऐसे भी हैं जो अकारान्त तथा आकारान्त दोनो ही रूपो म प्रयुक्त हुए हैं यथा—

स्यामगात[28] —नारि स्यामा[29] सुखद थोर[30] —प्रेम थोरा[31]

बीस भुजा[32]—भुज बीसा[33] दून रूप[34]—प्रिय दूना[35]

नवल कीरति[36]—नवला नारि[37] घोर नरक[38]—रोष घोरा[39]

इस सम्बन्ध म निश्चित रूप स नही कहा जा सकता है कि इनम (अकारान्त । आकारान्त) से कौन सा रूप छन्दानुरोध से प्रभावित है। आकारान्त होने स एक

---

१—रा० बा० ३४८।६ २—रा० उ० ३।२०, ३—रा० उ० २६।१२, ४—रा० अयो० २७।२, ५—रा० अयो० ३२६।२०, ६—रा० सु० ८।१५ ७—रा० सु० २४।१०, ८—रा० सु० ५।७, ९—रा० अयो० २।३, १०—रा० बा० ३५६।७ ११—रा० बा० २७।१६ १२ रा० बा० ६।११, १३—रा० उ० ५।२९, १४—जा० म० ६४।२ १५—रा० अयो० ३।१६, १६ रा० अर० १३।१०, १७—रा० अयो० १२।११, १८—रा० बा० ६।११, १९—रा० अयो० १६।५, २०—रा० बा० ८।२२, २१—रा० बा० ९।१०, २२—रा० ल० म० १४।४ २३—जा० म० ६४।२, २४—पा० म० ६।१२, २५—रा० कि० १०।२७ २६—रा० सु० ३।४१ २७—बरवै रा० १५।१, २८—रा० ल० १०८।२ २९—रा० अर० २२।१६, ३०—बरवै रा० १०।१, ३१—रा० उ० २९।३, ३२—रा० उ० १४।५ ३३—रा० ल० १०।१२, ३४ रा० सु० २।१८, ३५—रा० कि० ३।१४ ३६—पा० म० ३९।२, ३७ बरवै रा० १७।१ ३८—रा० ल० २।२०, ३९—रा० कि० २९।३३

मात्रा बन्ती है और अकारान्त रहने से एक मात्रा घटती है। यह समव है कि द्विविध प्रयोगो म मात्रा पूर्ति आग्रह रहा हो। कुछ प्रयोग समवत छन्दानुरोध से ही आकारान्त हैं अन्यथा वे अकारान्त ही हैं—

कलकठ कठोरा[1] पुन्य बहूता[2] साधु कृपाला[3] प्रेम पुनीता[4] वचनबिनीता[5], बल विशाला[6], वचन कठोरा[7] तन स्यामा[8] प्रेम अभगा[9], दुख अपारा[10], कोकिला प्रवीना[11]

(२) आ—आकारान्त विशेषणो की सख्या अधिक नही कही जा सकती है जो शब्द मिलते हैं उनम अधिकाशत तत्सम या अर्द्ध तत्सम रूप हैं—

नाना मगल[12], मोह महा[13], मवला नारि[14] पटु पुराना[15]

ऐसे शब्दो का भी प्रयोग दृष्टिगोचर होता है जो आधुनिक हिन्दी (खडी बोली म विशुद्ध आकारान्त हैं किन्तु तुलसी की अवधी म उन्हे ह्रस्व (अकारान्त) रूप म लिया गया है—

भाग छोट[16], अभिलाषु बड[17], मुह मीठ[18], भल काजु[19]

(३) इ—इकरान्त विशेषण पर्याप्त सख्या मे प्रयुक्त हुए हैं ये प्राय स्त्री लिंग हैं, यथा—

एहि विधि[20], असि मति[21], नीचि टहल[22], भलि बात[23], सुहावनि निसा[24]

कुछ शब्द ऐसे भी मिलते हैं जो इकारान्त और ईकारान्त दोनो रूपो म प्रयुक्त हुए हैं यथा—

थोरि खोरी[25]—ममता थोरी[26] पावनि सुरसरी[27]—कथा पावनी[28]

चारि फल[29]—दिन चारी[30] बिशपि प्यार[31]—चरित्र बिशपी[32]

---

१—रा० बा० ९।२, २—रा० सु० ४।१५ ३—रा० बा० २८।१५, ४—रा० अयो० ३२०।२ ५—रा० सु० १४।१६ ६—रा० सु० ५४।१६ ७—रा० ल० १०।८ ८—रा० अर० १०।३९ ९—रा० अर० २६।१७, १०—रा० उ० १।२, ११—रा० कि० ३०।२० १२—रा० अयो० ६।४, १३—रा० ल० ११५।३, १४—बरवै रा० १७।२, १५—रा० अर० २५।११ १६—रा० अर० ८।२९, १७—रा० अर० ८।२९ १८—रा० अयो० १७।१९ १९—रा० अयो० ५।११, २०—रा० ल० १६।१७, २१—रा० कि० ७।५ २२—रा० उ० १८।१३ २३—जा० म० ५८।१, २४—पा० म० उ० १५।२ २५—रा० अयो० १२।४ २६—रा० बा० १६।४ २७—रा० उ० १३।३८ २८—रा० उ० १५।१ २९—बरवै रा० ६२।२ ३०—रा० सु० ११। ४, ३१—रा० बा० २२।१४, ३२—रा० अयो० ३१२।५

मति मोरि[1]—मति मोरी[2]          सुकुमारि नारि[3]—सुकमारी[4]

( = सद्भावत प्रयोग )

इस सम्बन्ध मे यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता है कि इन द्विविध (इकारान्त । ईकारान्त) रूपों मे र कौन सा छन्दानुरोध से प्रयुक्त हुआ है। दीर्घरूपा (ईकारान्त) की अपेक्षा ह्रस्व रूपो (इकारान्त) का प्रयोग अधिकता से हुआ है। इस ह्रस्वीकरण की प्रवृत्ति मानस मे सवत्र मिलती है जिसे अवधी की अपनी विशेषता कहा जा सकता है।

(४) ई—ईकारान्त विशेषण भी प्राय स्त्रीलिंग हैं, यथा—

जीभ बिचारी[5], मति कुतरकी[6], बिधि नीकी[7], मति पोची[8],

इकारान्त रूपा म कुछ चरण के अत म प्रयुक्त होने पर भी निश्चित रूप से यह नही कहा जा सकता कि इनम कौन-सा रूप छन्दानुरोध से है।

(५) उ—उकारान्त विशेषण भी पर्याप्त मात्रा म प्रयुक्त हुए हैं, यथा—

मृदु बानी[9], मृदु बचन[10]   रखवारे बहु[11], चारु पुर[12]

(६) ऊ–ऊकारान्त विशेषण छन्दानुरोध से ही प्रयुक्त हुए हैं अन्यथा अकारान्त और उकारान्त ही हैं, यथा—

बस एकू[13], सुभाउ अमगू[14], उदधि अगाधू[15], कर दोऊ[16]

(७) ए—अत्यल्प प्रयोग मिलते हैं (लिंग-वचन कारक स प्रभावित रूप)

जे आखर[17]   नए सुख[18], सिअरे बचन[19]   बड़े नयन[20]   नरा सगरे[21]

(८) ऐ-सख्या की दृष्टि से ये प्रयोग नगण्य ही हैं जो एकाध प्रयोग मिलते भी हैं वे तत्सम शब्द हैं—

द्व भुज[22]

(९) ओ–कुछ प्रयोग मिलते हैं। अनुपात की दृष्टि से इनकी सख्या ऐकारान्त रूपो से अधिक है, यथा—

सुहावनो चद[23], साच पावनो[24], बापुरो चद[25]

---

१—रा०बा० ९।७, २—रा० अयो० ३१८।१, ३—रा० कि० २।४, ४—रा० सु० १२।११ ५—रा० सु० ७।२, ६—रा० बा० ९।११, ७—रा० बा० ३५।११, ८—रा० अयो० १२।१०, ९—रा० अयो० ४।२ १०—पा० म० १३।२, ११—रा० सु० ३।४५, १२—रा० सु० ३।२६, १३—रा० अयो० १०।१३, १४—रा० बा० ७।८ १५—रा० अयो० ४२।१३, १६—रा० बा० ५५।१ १७—रा० अर० ८।२४, १८—रा० ल० ११८।२७ १९—रा० उ० ८।१८, २०—रा० अयो० ७१।१७ २१—बरव रा० १।१, २२—बरवै रा० २७।१ २३—पा० म० छ० ८।४, २४—पा० म० छ० ८।३, २५—रा० बा० ३७।१९

६ २ १—गुण वाचक ६ २ २—परिमाण वाचक ६ २ ३—सख्या बोधक ६ २ ४—क्रिया मूलक (कृदत्त)

६ १ गुण वाचक

इस कोटि के विशेषणो की सख्या सर्वाधिक है। इसके अन्तगत रगसूचक, स्थान वाचक काल वाचक, अवस्था सूचक स्थिति सूचक अवगुण सूचक गुण सूचक तथा आकार सूचक गुण भेद किये जा सकते हैं उदाहरणाथ—

स्याम छवि' स्याम सरोज' तन स्याम', नारि स्यामा बरु स्यामहि', गौर सरीर', गौर मूरति सित कीरति' सित सेमा' धवल कीरति'

६ २ २ परिमाण बोधक

इस कोटि के विशेषण–रूप दो वर्गों म रखे जा सकते हैं—

१–सावनामिक २–अय।

सावनामिक विशेषणा को अध्याय ५ ( सवनाम ) के अन्तगत विवेचित किया गया है। अय विशेषण इस प्रकार हैं–

बहु छल'' बहुत सनेहु'' बहुत छोहु'' महिमा अमित' अमित बल'' सुखद थोर'' थोरिहि बात', प्रीति थोरी'' त्रास थोरी'' प्रम थोरा',

६ २ ३ सख्या बोधक

६ २ ३ १ पूर्णांक बोधक

एक दिन'' एकु बत'' एकइ धम'' एकहि बात' एकहि बान'' राच्छसी एका'' एकु मैं' अनुचित एकू'' एकउ बर'', इक घनहो', दुइ सिर'' दुइ आखर'' दुइ बरदान'' द्वौ भाई' तीन दिन'' तीनि देव'' तीनि गुन', चारि फल''

---

१–जा० म० ४४।२ २—रा० सु० १०।५ ३—रा० अर० ८।१८ ४–रा० अर० २२।१६ ५–जा० म० ५७।२ ६–पा० म० ६७।१ ७–बरव रा० ३४।१ ८–बरव रा० ३४।२ ९—रा० अयो० २।१३, १०—पा० म० ३९।२, ११–रा० कि० ८।१७ १२–रा० अयो० ४०।१२ १३–रा० सु० १७।६ १४–रा० लं० २।४२ १५–रा० कि० ८।२५ १६–बरव रा० १०।१ १७–रा० अयो ४२।११ १८–रा० बा० ३५७।१६ १९–रा० अर० २९।४६ २०–रा० उ० १९।३ २१–रा० उ० १।१ २२–रा० अर० ५।१९ २३–रा० अर० ५।१९ २४–रा० अयो० ३२।७ २५–रा० कि० ६।३० २६–रा० सु० ११।१, २७–रा० कि० २।१९ २८–रा० अयो० १०।१३ २९ पा० म० ५३।१ ३०–बरव रा ८।२ ३१–रा० अयो० २६।२ ३२–बरव रा० ६९।२, ३३–रा० अयो० २२।९ ३४–रा० कि० ६।१ ३५–रा० सु० ५७।१६ ३६–रा० कि० १।२७, ३७–रा० अर० १५।१६, ३८–रा० बा० २।२९,

फल चारि[1], दिन चारी[2], पच त्रिलोचन[3], घरी पच[4], पट कंध[5],

पूर्णांक बोधक रूपों के सामान्यतः रूपान्तरों सहित प्रयोग इस प्रकार है—

१=एक, एका ( स्त्री० ) एकु, इक, २=दुइ, दोउ, द्वौ, ३=त्रि, तीन, तीनि, तिय, ४=चार, चारि, चारी, ५=पच, पाँच, ६=षट छ ७=सप्त सत, सात, ८=अष्ट, आठ, ९=नव, नौ, १०=दस, दहँ, ११=एकान्स, ग्यारह १२=द्वादस, बारह, १४=चतुदस, चौदह, १६=सोरह, १८=अष्टादश अठारह, ३१=एकतीस, ४९-उनचास, ८७=सतासी, १००=सत, सय, सौ, १०००=सहस्र, सहस हजार।

तिथि वाचक गणनात्मक ( पूर्णांक ) विशेषण—इस प्रकार के विशेषण रूपों का प्रयोग अत्यल्प मिलता है, यथा—

दिन तीजे[6] (तृतीया) फागुन पाँचै[7] (पंचमी)

६ २ ३ २ अपूर्णांक बोधक—इस कोटि के विशेषण रूपों का प्रयोग अत्यल्प हुआ है, प्रमुख रूप इस प्रकार हैं—

अद्ध रात्रि[8] अद्ध निसि[9], अद्ध भाग[10] पहर अढ़ाइ[11],

६ २ ३ ३ क्रमात्मक— प्रथम रेख[12], ध्यान प्रथम[13], पहिलिहि पावरि[14], विधि-दूज[15], धन्य दूजा[16], जीभ दूजी[17], बर दूसर[18], गुन दूसर[19],

६ २ ३ ४ गुणात्मक— दून रूप[20], प्रेम दूना[21], प्रिया दूना[22] चौगुन चाऊ[23]

६ २ ३ ५ समूहात्मक— इस कोटि के विशेषण पर्याप्त संख्या में प्रयुक्त हुए है। रूप निर्माण की दृष्टि से इस कोटि के विशेषण–उ–ऊ, –हु–हूँ, –औ–आ के योग से संरचित है प्रमुख उदाहरण द्रष्टव्य हैं—

(१)–उ–ऊ— ( छंदानुरोध से–उ का परिवर्तन–ऊ में ) यथा—

---

१—रा० बा० १।४ २—रा० सु० ११।१४ ३—पा० मं० ५२।१ ४—रा० बा० ३५४।२०। ५—रा० उ० १३।३८ ६—पा० मं० ५।१ ७—रा० मं० ८।१ ८—रा० कि० ६।५ ९—रा० ल० १००।१२ १०—रा० बा० ९।३, ११—रा० अयो० ३१२।१५, १२—रा० बा० १७।७ १३—रा० बा० २७।५ १४—पा० मं० ११७।१ १५—रा० बा० २७।२ १६—रा० बा० ३५२।१०, १७—रा० अयो० १६।२ १८—रा० अयो० ३२।८ १९—जा० मं० ६।२ २०—रा० सु० २।१८, २१—रा० सु० १४।२०, २२—रा० कि० ३।१४, २३—रा० अयो० ५१।१५ ।

